स्कम्भ सूक्त (का० १० । ७ । ८), पलित सूक्त ( का० ९ । ९ । १० ), अनड्वान् सूक्त ( का० ४ । ११ ), ऋषभ सूक्त ( का० ९ । २, ५ ), रोहितसूक्त ( का० १३ ), उच्छिष्ट सूक्त ( का० ११।७ ), शिव, भव, रुद्र सूक्त ( ११ । २ ), ईश्वर, पुरुष ( का० ११ । ६ ) काल ( का० १९ । ५३, ५४ ), प्राण ( १० । ८ ), आत्मा ( ११ । ४ ) भगवान् ( ३ । १६ ), प्रजापति, विराट् ( ८ । ९, १० ), पार्ष्णि सूक्त ( १० । २ ), सलिल सूक्त ( ८ । ९ ) अथर्ववेद के ये समस्त सूक्त परमेश्वर का ही वर्णन करते हैं ।

इसी प्रकार यजुर्वेदीय मन्त्रिकोपनिषद् जो चूलिकोपनिषद् का प्रतिरूप है उक्त श्लोकों को ही पाठभेद से स्मरण करता है ।

फलतः व्रात्य सूक्त वेदान्तविषयक ब्रह्म प्रजापति का ही वर्णन करता है । इसी को लक्ष्य में रखकर योरोपीयन पण्डित ब्लूमफील्ड ने ठीक लिखा है कि—There can be no doubt that the theme is in reality Brahm. अर्थात् वास्तव में इसमें कोई सन्देह नहीं कि व्रात्य सूक्तों का प्रतिपाद्य विषय ब्रह्म है । इसके अतिरिक्त आपस्तम्ब धर्मसूत्र ने अतिथि की शुश्रूषा करने के लिये व्रात्यसूक्त का ही उल्लेख किया है । पूज्य गुरु, आचार्य, स्नातक, तपस्वी राजा आदि सभी को सामान्य 'व्रात्य' शब्द से ही संबोधन करने का आदेश है । यदि व्रात्य शब्द पूर्व काल में ही 'पतित' का पर्याय होता तो आपस्तम्ब धर्मसूत्रों में ऐसा विधान सर्वथा न आता ।

इस सूक्त में नीललोहित, महादेव, ईशान आदि शब्द देखकर पं० ब्लूमफील्ड ने अनुमान किया कि इस सूक्त पर शैव सम्प्रदाय का अधिक प्रभाव है । परन्तु हमें खेद है कि प्रजापति, ब्रह्म, तप, सत्य आदि विशेषण देखकर किसी अन्य सम्प्रदाय की छाप क्यों न अनुभव की ?

## व्रात्य का स्वरूप

व्रात्य सूक्त में प्रथम उपास्यदेव व्रात्य के पवित्र नाम कीर्तन किये

गये हैं ( १५ । १ ( १ )), ( १ ( २ )) में व्रात्य का अलंकार से विराट्, ज्ञानमय, देवमय, कालमय, दिङ्मय, रूप प्रकट किया है, जिसका अनुकरण प्रायः शैव सम्प्रदाय ने सेनानायक का सा रूप कल्पित करके जगन्नाथ के रथ की कल्पना की और त्रिपुर-विजय का वर्णन किया है।

१५ । १ ( ३ ) में व्रात्य के वेदमय सिंहासन का वर्णन है। १५ । १ । ( ४ ) में व्रात्य के सर्वदिशाव्यापी संवत्सरमय राज्य का वर्णन है और १५ । १ ( ५ ) में भी उपदिशाओं में आधिदैविक शासन का वर्णन किया है। ( ६ ) में दिग्विजय का स्वरूप दिखाया गया है। ( ७ ) में महती विभूति दर्शाई है। ( ८ ) में राजन्यरूप और ( ९ ) में उसका सभापति, सेनापति और गृहपति का स्वरूप दर्शाया है। (१०) में उसके ब्राह्मबल और क्षात्रधर्म का विस्तार दर्शाया है। ( ११–१३ ) में उसका आतिथ्य और ( १४ ) में उसका अन्नाद से विशाल भोक्तृ रूप दर्शाया है। ( १५, १६, १७ ) में उसके प्राण, अपान और व्यान का विराट् वर्णन है। ( १८ ) में व्रात्य के आंख, नाक, कान, शिर का वर्णन है। यह व्रात्य का कल्पित स्वरूप प्रजापति के सभी अन्य विराट् रूपों के समान ही है।

## ( १६ ) विवाह सूक्त

चौदहवां समस्त काण्ड विवाहपरक है। श्री पं० शंकर पाण्डुरंग के कथनानुसार—

'सूक्तारम्भे सूर्या नाम या सूर्यरूपा सवितृपुत्री देवी तस्या विवाहस्य कथा वर्णिता।'

सूक्त के प्रारम्भ में सूर्या नाम की कोई, सूर्य के रूप वाली, सविता की कन्या है। वेद में उसकी कथा कही गई है। अर्थात् उक्त पण्डित के कथनानुसार यह एक कहानी ही रही। सविता कोई देव है, उसकी कोई कन्या है। उसके बाद उक्त पंडित ने विवाह के कृत्यों में मन्त्रों का विनियोग दर्शाया है।

## वैदिक विवाह की कुछ विशेषताएं

१—गृहस्थ प्रकरण को प्रारम्भ करके वेद साक्षात् प्रजापति का रहस्य खोलते हैं। 'सत्येन उत्तभिता भूमिः।' सत्य ने भूमि को उठा रखा है, अथवा सत्यवान्, वीर्यवान्, तेजस्वी पुरुष ही भूमि स्वरूप स्त्री का भार उठाता है, नपुंसक नहीं, परस्पर का सत्य व्यवहार ही गृहस्थ रूप भार को उठाता है। ( सू० १ । मं० १ )।

शरीर में वीर्य की सत्ता को कितने अच्छे दृष्टान्त से दर्शाया है—

यत् त्वा सोम प्र पिबन्ति तत् आप्यायसे पुनः ( १ । ४ )।

हे वीर्य ! जब तेरा भोग कर लेते हैं तो तू फिर बढ़ जाता है। अर्थात् गृहस्थ कार्यों में वीर्य के व्यय हो जाने पर शरीर में अन्नादि ओषधियों के सेवन से पुरुष फिर वीर्यवान् हो जाता है और वह फिर ऐसे पूर्ण हो जाता है जैसे चन्द्र एक बार घट कर भी फिर पूर्ण हो जाता है।

२—मन्त्र ( १ । ६ ) में स्वयंवरा कन्या का स्वरूप दिखाया है।

चित्तिरा उपबर्हणम् चक्षुरा अभ्यञ्जनम्।
द्यौर्भूमिः कोश आसीत् यद् अयात् सूर्या पतिम्॥

अर्थ—"जब 'सूर्या' पति को प्राप्त होती है तब चित्त का संकल्प सिरहाना होता है; चक्षुः अर्थात् उसमें उत्पन्न प्रेमराग ही गात्रलेप है; जमीन और आसमान दो खजाने हैं।

उस कन्या के लिये 'रैभी आसीद् अनुदेयी।' रैभी नाम ऋचा या उपदेशमयी वैदिकवाणी उसका विदाई के समय का दहेज हो। 'नाराशंसी न्योचनी' उत्तम पुरुषों की चरित्रकथा उसकी ओढ़नी हो। 'सूर्याया भद्रम् इद् वासः' कल्याण-चरित्र ही उसका आच्छादक वस्त्र है। सच्चरित्र ही उसका पर्दा है और लोग जब उसकी सच्चरित्रता का वर्णन करें बस वह उसी 'गाथया एति परिष्कृता' पुण्यचरित्र की गाथा से सुभूषित होकर पति के घर आती है ( १ । ७ )।

३—इस सम्बन्ध में वेद कुछ और भी परिभाषाएं प्रकट करता है, जैसे ( १ । ९ )—

'सोमो वधूयुः अभवत् ।' वधू की कामना करने वाला पुरुष 'सोम' है और 'अश्विना स्ताम् उभा वरा' स्त्री पुरुषों के जोड़े सब मिलकर आये हुए बराती 'अश्विनौ' होते हैं। और 'सूर्यां यत् पत्ये शंसन्तीं मनसा सविता अददात् ।' जो पति को मन ही मन गुनती हुई कन्या को दान देता है वह कन्या का पिता 'सविता' कहाता है। परन्तु हमारे रूढ़ि-देववादियों ने इस सब रहस्य को ओट करके कुछ अजब ही 'सूर्या-सोम' के विवाह की कहानी सी बना ली है।

देवता वाचक रूढ़िनामों से इस प्रकरण के वेदमन्त्रों का अर्थ लगाना बड़ी भारी भूल है। हमें उनका आख्यातज अर्थ ही लेकर इस विवाह प्रकरण को सर्वथा क्रियात्मक रूप से सुसंगत करना होगा।

## नव पति-पत्नी को वेद के उपदेश

इस प्रकरण में वेद नये गृहस्थ को बनाने वाले पति-पत्नी को बहुत से बहुमूल्य उपदेश देता है, जिनको देखकर वेद के आदर्शों का पता लगता है।

१—वेद कहता है 'मनो अस्याः अन आसीत् ।' वधू का चित्त ही पति तक पहुँचने का रथ है । 'द्यौः आसीद् उत च्छदिः ।' मन के भाव प्रकाश करने वाली वाणी ही मनो-रथ का 'छदि', छत अर्थात् आवरण है। अर्थात् स्त्री अपने मानसिक भावों को अपने प्रियतम के प्रति वाणी द्वारा प्रकट करे। ( १ । १० )

२—यदयात् शुभस्पती वरेयं सूर्याम् उप ।

कन्या के वरण के अवसर पर वे दोनों शुभ संकल्पों को चित्त में रखकर समीप आते हैं। प्रत्येक चाहता है कि ( वरेयम् ) मैं स्वयं वरण करूं। तब—हे वर वधू !

'विश्वे देवा अनु तद् वाम् अजानन् ।'

समस्त विद्वान्गण तुमको अनुमति दें कि तुम दोनों विवाह करो (१।१५)।

३—जब कन्या को दान किया जाता है तो बहुतों का विचार है कि यह गाय भैंस, बकरी आदि पशु या रुपया, पैसा, भूमि, मकान आदि के समान ही कन्याओं का दान किया जाता है। वर्तमान में कुछ विद्वान् स्त्रियों की स्वतन्त्रता को विचार में रखकर इस 'कन्यादान' के भाव को बहुत गर्हणीय समझते हैं। ठीक है ! पशु धन आदि के समान कन्याओं को दान करना बहुत ही नीच, घृणित और अत्याचारपूर्ण कार्य है। मैत्रायणी संहिता ( ४ । ६ । ४ ) का उद्धरण देकर यास्क ने भी लिख दिया है कि—

तस्मात् पुमान् दायादो अदायदा स्त्रीति विज्ञायते । तस्मात् स्त्रियं जातां परास्यन्ति न पुमांसम् इति च। स्त्रीणां दानविक्रयातिसर्गाः विद्यन्ते न पुंसः । पुंसोऽपि इत्येके शौनःशेपे दर्शनात् ॥

अर्थ—पुमान् ही दायभागी होता है, स्त्री को दायभाग नहीं मिलता। इसलिये कन्या उत्पन्न हो तो उसको दूर भेज देते हैं पुत्र को नहीं । स्त्रियों के दान, विक्रय और त्याग सुना जाता है, पुरुषों का नहीं। पुरुषों का भी सुना जाता है जैसे शुनःशेपोपाख्यान में, इत्यादि ।

वेद प्रतिपादित 'कन्यादान' रुपये पैसे के दान के समान नहीं है। वेद स्वयं कहता है—

एषा ते कुलपा राजन् ताम् उ ते परिदद्मसि ॥ अथर्व० १ । १४ । ४ ॥

हे वर ! यह कन्या है, मैं उसको तुझे देता हूँ । पर क्यों देता हूँ ? इसलिये कि 'ज्योक् पितृषु आसाता' वह तेरे माता पिताओं के बीच में चिरकाल तक रहे। पर इस दान का क्या स्वरूप है ?

प्रेतो मुञ्चामि नामुतः सुबद्धाम् अमुतः करम् ।
यथेयमिन्द्र मीढ्वः सुपुत्रा सुभगासति ॥ १ । १८ ॥

मैं कन्या का पिता ( इतः ) इस पितृकुल से सर्वथा मुक्त करता हूँ, ( न अमुतः ) उस पति कुल से नहीं। साथ ही ( अमुतः सुबद्धाम् करम् ) उसको उस पति से खूब दृढ़ता से बद्ध कर देता हूँ। क्यों ? जिससे हे ( मीढ्व इन्द्र ! ) वीर्यसेचन में समर्थ स्वामिन् पते ! यह कन्या उत्तम पुत्र और सौभाग्य से युक्त हो। यहां तो केवल सन्तानलाभ के लिये कन्या के साथ अपना सम्बन्ध मात्र परित्याग करने ही को 'दान' शब्द से कहा है। ऐसा दान या सम्बन्ध त्याग तो स्वयंवरा कन्या के ही अभिप्राय को पूर्ण करता है और उसको आज्ञा देता है कि वह अन्य समस्त प्रेम सम्बन्धों को शिथिल कर अपना समस्त प्रेम अपने पति के निमित्त समर्पण कर दे।

४—स्त्री अपना आत्मसमर्पण करके भी गृहस्थ में स्वामिनी और अधिकार वाली होकर रहे। वह सदा विदुषी होकर ज्ञानोपदेश भी किया करे। वेद कहता है—

गृहान् गच्छ गृहपत्नी यथासः वशिनी त्वं विदथम् आवदासि ॥ १।२० ॥

पति के गृह को प्राप्त होकर गृह की स्वामिनी हो। तू स्वयं जितेन्द्रिय होकर ज्ञान का उपदेश कर।

५—विवाह सम्बन्ध आजीवन है और उसको इच्छानुसार जब कभी भी तोड़ा नहीं जा सकता। वेद कहता है—

इहैव स्तं मा वि यौष्टं विश्वम् आयुर्व्यश्नुतम् ॥ १ । २२ ॥

तुम दोनों स्त्री पुरुष यहां ही रहो, कभी वियुक्त न होवो, समस्त आयु का भोग करो।

क्रीडन्तौ पुत्रैर्नप्तृभिर्मोदमानौ स्वस्तकौ ॥ १ । २२ ॥

पुत्र, पौत्र, नाती आदि सहित प्रसन्न रह कर, अच्छा सा घर बनाकर रहो।

६—सूर्य चन्द्र के समान स्त्री पुरुषों के कर्त्तव्यों पर वेद ने क्या ही अच्छा लिखा है—

पूर्वापरं चरतो माययैतौ शिशू क्रीडन्तौ परियातोऽर्णवम् ।
विश्वा अन्यो भुवना विचष्टे ऋतूँरन्यो विदधत् जायसे नवः ॥ १ । २३ ॥

पति-पत्नी परस्पर की प्रेमलीला तथा क्रीडा विहार से संसार सागर के पार जाते हैं।

एक पुरुष तो सूर्य के समान समस्त घर के कार्यों को देखता है, दूसरा चन्द्र के समान ऋतु कालों अर्थात् ऋतुधर्म को भुगतता हुआ प्रति वार नवीन हो जाता है।

७—त्वं सम्राज्ञी एधि पत्युरस्तं प्रेत्य ॥ १ । ४३ ॥
सम्राज्ञी एधि श्वशुरेषु सम्राज्ञी उत देवृषु ॥
ननान्दुः सम्राज्ञी एधि सम्राज्ञी उत श्वश्र्वाः ॥ १ । ४४ ॥

हे नववधु ! तू पति के घर में जाकर उत्तम गुणों से प्रकाशमान 'सम्राज्ञी' अर्थात् महारानी होकर रह।

८—शिलारोहण का उद्देश्य विवाह में बड़ा पवित्र है। वेद आज्ञा देता है—

"प्रजा के हित के लिये सुखकारी शिला को पृथिवी के ऊपर रखता हूँ। तू उस पर खड़ी हो और पर्वत पर सूर्यप्रभा के समान प्रदीप्त हो। ( १ । ४७ )

९—वेद की दृष्टि में पति पत्नी दोनों मालिक मालकिन हैं।

पत्नी त्वमसि धर्मणा अहं गृहपतिस्तव ॥ १ । ५१ ॥

तू धर्म ( कर्त्तव्य ) से घर की 'पत्नी' स्वामिनी है और मैं तेरा गृहपति हूँ।

१०—स्त्री का पति सदा पालन पोषण करे।

ममेयमस्तु पोष्या । यह स्त्री मेरे पोषण योग्य है।

११—स्त्री के लिये पति इस लोक-यात्रा को सुखप्रद, सुगम करे।
उरुं लोकं सुगमत्र पन्थां कृणोमि तुभ्यं सहपत्न्यै वधु ॥ १ । ५८ ॥

१२—कन्याओं का घात मत करो।

मा हिंसिष्टं कुमार्यं स्थूणे देवकृते पथि ॥ १ । ६३ ॥

ईश्वर या राजा के बनाये धर्म मार्ग पर चलते हुए कुमारी कन्या को, हे स्त्री पुरुषो ! मत मारो ।

१३—स्त्री पृथिवी के समान है । उसमें बीज का वपन करो ।

आत्मन्वती उर्वरा नारी इयम् आगन् । तस्यां नरो वपत बीजम् अस्याम् ॥२।१४॥

१४—स्त्री श्रेष्ठ वीर्यवान् पुरुष के वीर्य को धारण करके प्रजा को पैदा करे ।

सा वः प्रजां जनयद् वक्षणाभ्यो बिभ्रती दुग्धम् ऋषभस्य रेतः ॥ २ । १४ ॥

१५—जब स्त्री अग्निहोत्र करे तो बाद में वेद का पाठ करे और घर के पालक पिता आदि को नमस्कार करे ।

यदा गार्हपत्यमसपर्यैत् पूर्वमग्निं वधूरियम् ।
अधा सरस्वत्यै नारि पितृभ्यश्च नमस्कुरु ॥ २ । २० ॥

१६—उत्तम विदुषी स्त्री सूर्य निकलने के पहले, प्रभा के समान, अपने पति के पहले जागे ।

इन्द्राणीव सुबुधा बुध्यमाना ज्योतिरग्रा उषसः प्रति जागरासि ॥ २ । ३१ ॥

१७—ऋतुकाल में ही स्त्री पुरुष संग करें ।

सं पितरौ ऋत्विये सृजेथाम् ॥ २ । ३७ ॥

## उपसंहार

इस प्रकार हमने इस खण्ड में आये १० से १७ तक आठ काण्डों के मुख्य २ विशेष विवादास्पद विषयों की आलोचना करके वेदोपदिष्ट पदार्थों का स्थालीपुलाक न्याय से दिग्दर्शन करा दिया है ।

समाप्ति पर मैं विद्वान् महानुभावों से सप्रेम अनुनय करता हूँ कि मेरे श्रम में लक्षों त्रुटियां सम्भव हैं, सैकड़ों अवसरों पर विचार अपरिपक्व

होने सम्भव हैं। ईश्वर का अनन्त ज्ञान 'वेद' कहां और अल्पबुद्धि हम कहां ? तब भी मैं विद्वानों से प्रार्थना करता हूँ कि वे जिन त्रुटियों को भी दर्शावेंगे, मैं उनके इस उपकार के लिये कृतज्ञ रहूँगा। मेरे जीवन काल में इस ग्रन्थ का यह चतुर्थ संस्करण हुआ है उसको यथाप्रमाण सुधार कर आपके प्रति अपनी हार्दिक कृतज्ञता प्रकट करता हूँ और वेदाध्यनरूप तप और वेद-चिन्तनरूप ज्ञानयज्ञ में सफल हो सका हूँ। अन्त में भट्ट कुमारिल के शब्दों में सविनय निवेदन है—

आगमप्रवणश्चाहं नापवाद्यः स्खलन्नपि ।
नहि सद्वर्त्मना गच्छन् स्खलितेष्वप्यपोद्यते ॥

विद्वानों का अनुचर
जयदेव शर्मा विद्यालंकार, मीमांसातीर्थ।

प्रथम संस्करणः—
कार्तिक शुक्ला प्रतिपदा
१९८६ वैक्रमाब्दे

द्वितीय संस्करणः—
कार्तिक शुक्ला प्रतिपदा
१९९९ वैक्रमाब्दे

तृतीय संस्करणः—
श्रावण शुक्ला प्रतिपदा
२००९ वैक्रमाब्दे

चतुर्थ संस्करणः—
श्रावण शुक्ला प्रतिपदा
२०१४ वैक्रमाब्दे

# विषय सूची

सूक्त संख्या | पृष्ठ

## दशमं काण्डम्



## एकादशं काण्डम्

सूक्त संख्या | पृष्ठ

## चतुर्दशं काण्डम्



## पञ्चदशं काण्डम्



## षोडशं काण्डम्

❀ ओ३म् ❀



# अथर्ववेदसंहिता

## अथ दशमं काण्डम्

### [ १ ] घातक प्रयोगों का दमन

प्रत्यंगिरस ऋषिः । कृत्यादूषणं देवता । १ महाबृहती, २ विराड्नाम गायत्री, ९ पथ्यापंक्तिः, १२ पंक्तिः, १३ उरोबृहती, १५ चतुष्पदा विराड् जगती, १७, २०, २४ प्रस्तारपंक्तिः, २० विराट्, १६, १८ त्रिष्टुभौ, १९ चतुष्पदा जगती, २२ एकावसाना द्विपदार्ची उष्णिक्, २३ त्रिपदा भुरिग् विषमा गायत्री, २८ त्रिपदा-गायत्री, २९ मध्ये ज्योतिष्मती जगती, ३२ द्व्यनुष्टुब्गर्भा पञ्चपदातिजगती, ३-११, १४, २२, २१, २५-२७, ३०, ३१ अनुष्टुभः । द्वात्रिंशदृचं सूक्तम् ॥

**यां कल्पयन्ति वहतौ वधूमिव विश्वरूपां हस्तकृतां चिकित्सवः ।
सारादेत्वप नुदाम एनाम् ॥ १ ॥**

भा०—(चिकित्सवः) युद्धविद्या के ज्ञानी लोग दूसरों की हिंसा करने और पीड़ा देने के लिये ( याम् ) हनन साधनों से बनी जिस 'कृत्या' हिंसाकारिणी सेना को (विश्वरूपां) सब प्रकार से सुन्दर (वहतौ) विवाह काल में रथ पर सजी (वधूम् इव) नववधू के समान अति मनोहर (कल्पयन्ति) बना देते हैं, वह यदि (सा आ, रात् एतु) समीप आवे तो हम ( एनाम् ) उसको (अप नुदामः) दूर करते हैं ।

**शीर्षण्वती नस्वती कर्णिनी कृत्याकृता संभृता विश्वरूपा ।
सारादेत्वप नुदाम एनाम् ॥ २ ॥**

भा०—(कृत्याकृता) विनाशकारिणी सेना का जो निर्माण करते हैं उन पुरुषों द्वारा (संभृता) रची गई, (विश्व-रूपा) नाना प्रकार की, (शीर्षण्वती) सिरों वाली, (नस्वती) नाकों वाली (कर्णिनी) कानों वाली (सा) वह सेना (आरात् एतु) दूर रहे। (एनाम्) उसको हम (अप नुदामः) दूर करें।

शूद्रकृता राजकृता स्त्रीकृता ब्रह्मभिः कृता।
जाया पत्या नुत्तेव कर्तारं बन्ध्वृच्छतु ॥ ३ ॥

भा०—(पत्या) पति से (नुत्ता) दुत्कारी हुई (जाया इव) स्त्री जिस प्रकार अपने उत्पन्न करने वाले मां-बाप या सम्बन्धी के पास आ जाती है, उसी प्रकार (शूद्र-कृता) शूद्रों की बनी, (स्त्रीकृता) स्त्रियों की बनी, (राजकृता) राजाओं की बनी, या (ब्रह्मभिः कृता) ब्राह्मणों की बनी हिंसाजनक सेना (बन्धु) अपने बन्धु रूप (कर्त्तारं) कर्त्ता को (ऋच्छतु) प्राप्त हो।

अनयाहमोषध्या सर्वाः कृत्या अदूदुषम्।
यां क्षेत्रे चक्रुर्यां गोषु यां वा ते पुरुषेषु ॥ ४ ॥

भा०—(यां) जिस कृत्या का (क्षेत्रे चक्रुः) लोग रणक्षेत्रों में प्रयोग करते हैं, (यां) जिसका (गोषु) तेरे गौ आदि प्राणियों पर, (यां वा ते पुरुषेषु) और जिसका वे तेरे पुरुषों पर प्रयोग करते हैं ऐसी (सर्वाः कृत्याः) पीड़ादायक घातक सेनाओं को (अहम्) मैं (अनया) इस (ओषध्या) संतापकारी दण्डरूप ओषधि व उपाय से (अदूदुषम्) नष्ट करता हूँ।

अघमस्त्वघकृते शपथः शपथीयते।
प्रत्यक् प्रतिप्रहिण्मो यथा कृत्याकृतं हनत् ॥ ५ ॥

भा०—(अघ-कृते) जैसे पापाचरण करने वाले को (अघम् अस्तु) पाप का फल मिलता है, (शपथीयते शपथः) गाली दुर्वचन कहने वाले को इन कटु वचनों का फल प्राप्त होता है इसी प्रकार हम (प्रत्यक्) भेजी

सेना को लौटा कर (प्रति प्रहिण्मः) भेजने वाले की ओर वापिस कर देते हैं, (यथा) जिससे ( कृत्याकृतं हनत् ) उसका किया हिंसा का काम उस करने वाले को ही पीड़ित करे।

प्रतीचीन आङ्गिरसोऽध्यक्षो नः पुरोहितः।
प्रतीचीः कृत्या आकृत्यामून् कृत्याकृतो जहि ॥ ६ ॥

भा०—(आङ्गिरसः) आङ्गिरस अर्थात् अथर्व वेद का जानने वाला विद्वान् (प्रतीचीनः) हिंसाकारी के विपरीत कार्य करने और उसके किये दुष्ट घातक प्रयोगों के प्रतीकार करने में समर्थ होता है। वही (नः) हमारा (अध्यक्षः) अध्यक्ष और (पुरोहितः) सब कार्यों का साक्षी, यज्ञ के पुरोहित के समान सावधान होकर कार्य कराने हारा हो। वह (कृत्याः) सब दुष्ट प्रयोगों को (प्रतीचीः) विपरीत रूप से (आकृत्य) पीछे फेर कर ( अमून् ) उन २ (कृत्या-कृतः) घातक प्रयोगों के करने वालों को (जहि) विनाश करे।

यस्त्वोवाच परेहीति प्रतिकूलमुदाय्यम्।
तं कृत्येऽभिनिवर्तस्व मास्मानिच्छो अनागसः ॥ ७ ॥

भा०—हे (कृत्ये) सेनारूप घातक प्रयोग! (यः) जिस पुरुष ने (त्वा) तुझको (उवाच) कहा है कि (परा इहि) 'परे जा, अमुक को मार' तू (तं) उस ( प्रतिकूलम् ) हमारे प्रतिकूल, हमारे विरोध में (उदाय्यं) उठने वाले उस शत्रु के पास ही (असि-निवर्त्तस्व) लौट जा। (अस्मान् अनागसः) हम निरपराधों को (मा इच्छः) मत चाह।

यस्ते परूंषि संदधौ रथस्येवर्भुर्धिया।
तं गच्छ तत्र तेऽयनमज्ञातस्तेऽयं जनः ॥ ८ ॥

भा०—(ऋभुः) विद्वान् शिल्पी (रथस्य इव) जिस प्रकार रथ के जोड़ २ मिलाकर (धिया) अपनी बुद्धि और शिल्प-कारीगरी से जोड़ देता है, उसी प्रकार (यः) जो (ते परूंषि) तुझ कृत्या अर्थात् सेना के पोरु २ को (सं-दधौ) जोड़ता है, तू (तं गच्छ) उसी को प्राप्त हो, (तत्र ते

अयनम् ) वहां ही तेरा निवासस्थान हो। (अयं जनः) यह जन अर्थात् हम लोग (ते अज्ञातः) तेरे जाने हुए भी न हों।

ये त्वा कृत्वालेभिरे विद्वला अभिचारिणः।
शंभ्वि१दं कृत्यादूषणं प्रतिवर्त्म पुनःसरं तेन त्वा स्नपयामसि ॥९॥

भा०—(ये) जो (विद्वलाः) सेना निर्माण जानने वाले (अभिचारिणः) दूसरों पर घातक प्रयोग करने वाले लोग (त्वा) हे सेना! तेरा (कृत्वा) निर्माण करके (आ लेभिरे) तुझसे स्वार्थ लाभ करना चाहते हैं (इदं) यह (कृत्या दूषणं) सब घातक प्रयोगों के विनाश करने का (शंभु) उपाय है शान्ति अर्थात् साम का प्रयोग करना, और (पुनः-सरं) बार २ जाना-आना अर्थात् परस्पर समझौते के लिये आना-जाना (प्रति-वर्त्म) उस समय प्रतिकार का मार्ग है। (तेन) उसी से (त्वा) तुझ कृत्या को हम (स्नपयामः) शुद्ध करते हैं, उसका परिशोधन करते हैं।

यद् दुर्भगां प्रस्नपितां मृतवत्सामुपेयिम।
अपैतु सर्वं मत् पापं द्रविणं मोप तिष्ठतु ॥ १० ॥ ( १ )

भा०—(यद्) जब हम ( दुर्भगाम् ) दौर्भाग्य वाली, ( प्रस्नपिताम् ) नहाई हुई (मृतवत्साम्) राजारूपी पुत्र जिसका मर गया है ऐसी शत्रु प्रजा के अथवा स्नान से शुद्ध हुई मरे बच्चे की माता के समान जो शत्रु प्रजा अपने राजा की मृत्यु के बाद शुद्ध हो गई है उसके (उप ईयिम) समीप विजेता होकर प्राप्त हों तब, ( मत् सर्वं पापम् ) मेरा समस्त कष्ट (अप एतु) मुझसे दूर हो, और ( द्रविणम् ) धन, बल ( मा उप तिष्ठतु ) मुझे प्राप्त हो। कृत्या को दूर करने का यह दण्डरूपी उपाय है।

यत् ते पितृभ्यो ददतो यज्ञे वा नाम जगृहुः।
संदेश्यात् सर्वस्मात् पापादिमा मुञ्चन्तु त्वौषधीः ॥ ११ ॥

भा०—हे पुरुष! ( यत ) यदि (पितृभ्यः) अपने पूज्य आचार्य गुरुओं के प्रति (ददतः) दान करते हुए या (यज्ञे वा) यज्ञ के अन्दर में जो (ते नाम) तेरा नाम लोग बुरे भाव से (जगृहुः) लें, तो (ओषधीः)

ऐसे दोषों को दूर करने वाले उपाय ( संदेश्यात् ) संदेश या बुरे तानों वा वचनों से प्राप्त ( सर्वस्मात् पापात् ) सब प्रकार के पापजनक प्रभाव से (त्वा) तुझको (मुञ्चन्तु) मुक्त करें।

देवैनसात् पित्र्यान्नामग्राहात् संदेश्यादभिनिष्कृतात्।
मुञ्चन्तु त्वा वीरुधो वीर्येण ब्रह्मण ऋग्भिः पयस ऋषीणाम् ॥१२॥

भा०—(वीरुधः) नाना प्रकार से कष्ट से रोकने वाली क्रियाएं, ओषधियों के समान कष्ट निवारण करने हारी होकर, (त्वा) तुझको (देव-एनसात्) शत्रु प्रजा के विद्वानों के प्रति किये पापाचरण से, ( पित्र्यात् ) उनके माता-पिता, गुरुओं के प्रति किये अपराध से और ( नाम-ग्राहात् ) उनके प्रति बुरे नाम करने या बुरी तरह से पुकारने के अपराध से और ( संदेश्यात् ) उनके प्रति किये गये तानों से उत्पन्न अपराध से और ( अभि-निः-कृतात् ) उनके प्रति अत्याचार या अपमान, या दुत्कार देने से उत्पन्न पाप से, (त्वा) तुझे हम (ब्रह्मणः वीर्येण) ब्रह्मज्ञान रूप बल द्वारा (ऋग्भिः) वेदमन्त्रों के उपदेशों द्वारा, और (ऋषीणां पयसा) ऋषियों के सारमय उपदेशों द्वारा (मुञ्चन्तु) छुड़ावें।

यथा वातश्च्यावयति भूम्या रेणुमन्तरिक्षाच्चाभ्रम्।
एवा मत् सर्वं दुर्भूतं ब्रह्मनुत्तमपायति ॥ १३ ॥

भा०—(यथा) जिस प्रकार (वातः) वायु का तेज झंकोरा (भूम्याः) भूमि से ( रेणुम् ) धूलि को और ( अन्तरिक्षात् च अभ्रम् ) अन्तरिक्ष से मेघ को (च्यावयति) उड़ा ले जाता है, (एवा) इसी प्रकार ( सर्वम् ) सब प्रकार के ( दुर्भूतम् ) कष्ट ( ब्रह्मनुत्तम् ) ब्रह्मज्ञान या वेदज्ञान से ताड़ित होकर (अप अयति) दूर भाग जाते हैं।

अप क्राम नानदती विनद्धा गर्दभीव।
कर्तॄन् नक्षस्वेतो नुत्ता ब्रह्मणा वीर्यावता ॥ १४ ॥

भा०—हे कृत्ये ! दूसरों से उत्पन्न की गई दुर्भावने ! दुष्ट पीड़ाजनक

क्रिये ! तू (वीर्यवता) वीर्यवान् (ब्रह्मणा) ब्रह्मज्ञान रूप कोड़े से (नुत्ता) खेदी जाकर, (विनद्धा गर्दभी इव) विना बन्धन के, खुली गधी वा घोड़ी के समान, (नानदती) बराबर ऊंचा शब्द करती हुई, गर्जती हुई, (इतः) यहां से ( कर्तॄन् ) अपने उत्पन्न करने वालों के पास ही (नक्षस्व) भाग जा ।

अयं पन्थाः कृत्येति त्वा नयामोभिप्रहितां प्रति त्वा प्र हिण्मः ।
तेनाभि याहि भञ्जत्यनस्वतीव वाहिनी विश्वरूपा कुरूटिनी ॥१५॥

भा०—कृत्या रूप से सेना का वर्णन करते हैं । हे (कृत्ये) हिंसाकारिणी हमारी सेना ! (अयं पन्थाः) यह मार्ग है । (इति) इस मार्ग से (त्वा नयामः) हम तुझे ले चलते हैं । (अभिप्रहितां) दूसरों द्वारा हमारे प्रति भेजी गई सेना (प्रति प्र हिण्मः) के विरुद्ध हम तुझे भेजते हैं । (तेन) उसी मार्ग से तू (अनस्वती) रथों शकटों से युक्त होकर (वाहिनी) अश्वों, हाथियों से युक्त होकर के शत्रु सेना के समान (विश्वरूपा) नाना रूपों को धारण करने वाली, नाना व्यूहवती, (कुरूटिनी) कुत्सित, कठोर शब्द या प्रतिघात करने वाली होकर, (भञ्जती) शत्रु के बलों को या दुर्गों को तोड़ती हुई (अभि याहि) शत्रुओं के प्रति चढ़ाई कर ।

परा॑क् ते ज्योतिरपथं ते अर्वागन्यत्रास्मदयना कृणुष्व ।
परेणेहि नवतिं नाव्या३ अति दुर्गाः स्रोत्या मा क्षणिष्ठाः परेहि १६

भा०—हे हमारी सेना ! ( ते ज्योतिः पराक् ) तेरे लिये परे प्रकाश है अर्थात् शत्रु पर आक्रमण करने से तेरा नाम रोशन होगा । ( अर्वाक् ) और इधर अर्थात् हारकर अपने राष्ट्र में लौटने पर (ते) तेरे लिये ( अपथम् ) कोई मार्ग नहीं है । (अस्मत् अन्यत्र) हमसे अतिरिक्त (अयना) अपने जाने के मार्ग (कृणुष्व) कर । (नाव्याः) नाव से पार करने योग्य (दुर्गाः) दुर्गम (नवतिं) नव्वे, नई २, सैकड़ों (स्रोत्याः) नदियों को (अति) पार करके (परेण इहि) शत्रु के पीछे २ दूर २ तक चली जा । (मा क्षणिष्ठाः) देर मत कर, तू (परा इहि) दूर २ जा ।

वातं इव वृक्षान् नि मृणीहि पादय मा गामश्वं पुरुषमुच्छिष एषाम्।
कर्तॄन् निवृत्येतः कृत्येऽ प्रजास्त्वाय बोधय ॥ १७ ॥

भा०—हे (कृत्ये) कृत्ये ! हिंसाशील सेने ! (वात इव) वायु का झंकोरा जिस प्रकार ( वृक्षान् ) वृक्षों को तोड़ता-फोड़ता जड़ से उखाड़ गिरा देता है उसी प्रकार तू भी ( कर्तॄन् ) हिंसक पुरुषों को (नि मृणीहि) निर्मूल कर डाल और (नि पादय) उखाड़ डाल। (एषां) उनके ( गाम् अश्वम् पुरुषम् ) गौओं घोड़ों और पुरुषों को भी (मा उच्छिषः) जीता मत छोड़। (इतः) यहां से (निवृत्य) लौटकर उनकी (अप्रजास्त्वाय) प्रजाहीन हो जाने की (बोधय) खबर हमें दे।

यां ते बर्हिषि यां श्मशाने क्षेत्रे कृत्यां वलगं वा निचख्नुः।
अग्नौ वा त्वा गार्हपत्येऽभि चेरुः पाकं सन्तं धीरतरा अनागसम् १८

भा०—हे पुरुष ! (यां) जिस (कृत्यां) घातक प्रयोग का (ते) तेरे लिये (बर्हिषि) धान्य, पशु या प्रजा में और (यां) जिसको (श्मशाने) मसान में और ( क्षेत्रे ) खेत में (निचख्नुः) गाड़ देते हैं, या जिस (वलगं) किसी गुप्त प्रयोग को प्रजा, मसान या खेत में गाड़ दिया है, गुप्तरूप से स्थापित कर दिया है और या (धीरतराः) अधिक बुद्धिमान् लोग (अनागसम् )निरपराध (पाकम्) पवित्र (त्वा) तुझ (सन्तं) सज्जन को (गार्हपत्ये) गार्हपत्य (अग्नौ) अग्नि में (अभिचेरुः) तेरे विरुद्ध अभिचार या घातक प्रयोग करते हैं उसकी भी हमें खबर दे।

उपाहृतमनुबुद्धं निखातं वैरं त्सार्यन्वविदाम कर्त्रम्।
तदेतु यत आभृतं तत्राश्व इव वि वर्ततां हन्तु कृत्याकृतः प्रजाम् १९

भा०—( उपाहृतम् ) उपहाररूप में दिये गये, (अनु बुद्धं) बाद में जाने गये, ( निखातम् ) गाड़े गये या पुराने ( वैरम् ) जिस वैरभाव को, (त्सारि) तथा कुटिल और (कर्त्रम् ) घातक प्रयोग को (अनु अविदाम) हम बाद में जानते हैं। ( तत् ) वह वैरभाव या प्रयोग (यतः आ-भृतम्)

जहां से उठा हो वहां ही ( एतु ) चला जाय और (तत्र) वहां (अश्वः इव) घोड़ा जैसे अपने अंगों को कंपाता है (वर्त्तताम् ) वैसे शत्रु को कंपाता रहे, और वह (कृत्या-कृतः) घातक प्रयोग करने वाले की ( प्रजाम् ) प्रजा को (हन्तु) विनाश करे ।

स्वायसा असयः सन्ति नो गृहे विद्मा ते कृत्ये यतिधा परूंषि ।
उत्तिष्ठैव परेहीतोऽज्ञाते किमिहेच्छसि ॥ २० ॥ ( २ )

भा०—(सु-आयसाः) उत्तम लोहे की बनी (असयः) तल्वारें (नः गृहे सन्ति) हमारे घर में हैं। हे (कृत्ये) घातक सेने ! (ते) तेरे (परूंषि) पोरू २ अर्थात् अङ्ग प्रत्यङ्ग को (विद्म) हम जानते हैं कि (यतिधा) वे कितने हैं। (उत्तिष्ठ एव) अब शत्रु के प्रति उत्थान ही कर, (इतः) यहां से (परा इहि) परे जा। हे (अज्ञाते) शत्रु द्वारा न जानी हुई कृत्ये ! सेना ! (इह किम् इच्छसि) यहां तू और क्या साधन चाहती है ?

ग्रीवास्ते कृत्ये पादौ चापि कर्त्स्यामि निर्द्रव ।
इन्द्राग्नी अस्मान् रक्षतां यौ प्रजानां प्रजावती ॥ २१ ॥

भा०—हे (कृत्ये) सेना ! (ते) तेरी (ग्रीवाः) गर्दनें और (पादौ) पावों को (अपि) भी (कर्त्स्यामि) मैं काट डालूंगा यदि तूने विरोध किया। (निर्द्रव) नहीं तो आक्रमण के लिये यहां से शीघ्र निकलो । हे (इन्द्राग्नी) इन्द्र और अग्नि, राजा और सेनापति ( अस्मान् ) हमारी ( रक्षताम् ) रक्षा करें, (यौ) जो दोनों (प्रजानां) प्रजाजनों के लिये (प्रजावती) प्रजावाली माता के समान रक्षक हैं।

सोमो राजाधिपा मृडिता च भूतस्य नः पतयो मृडयन्तु ॥२२॥

भा०—(सोमः) सोम सबको शुभ कामों में प्रेरणा करने वाला और शान्त, सौम्य गुणों से युक्त (राजा) राजा, प्रजा के हृदय को प्रसन्न रखने वाला, (अधिपाः) प्रजा का पालक और (मृडिता च) सुखी करने हारा हो। (नः) हमें (भूतस्य) समस्त संसार के या प्राणियों के (पतयः) पालक लोग (मृडयन्तु) सुखी करें।

भवाशर्वावस्यतां पापकृते कृत्याकृते। दुष्कृते विद्युतं देवहेतिम् २३

भा०—(भवाशर्वौ) भव अर्थात् सामर्थ्यवान्, और शर्व अर्थात् शत्रुहिंसक दोनों प्रकार के पुरुष, (पापकृते) पापचरण करने वाले, (कृत्याकृते) दूसरे पर घातक प्रयोग करने वाले, (दुष्कृते) दुष्ट या दुखदायी काम करने वाले पर ( देवहेतिम् ) दिव्य आयुधरूप ( विद्युतम् ) बिजुली के अस्त्र को ( अस्यताम् ) फेंकें।

यद्येयथ द्विपदी चतुष्पदी कृत्याकृता संभृता विश्वरूपा।
सेतो३ष्टापदी भूत्वा पुनः परेहि दुच्छुने॥ २४॥

भा०—(यदि) यदि (कृत्या कृता) घातक प्रयोग करने वाले शत्रुराज द्वारा (सं-भृता) परिपुष्ट हुई, (विश्व रूपा) नाना प्रकार की हिंसक सेना ( द्विपदी ) दो चरणों वाली अर्थात् पैदल सैनिकों से युक्त होकर (चतुष्पदी) या चार चरणों वाली अर्थात् अश्वारोहियों, गजारोहियों तथा रथियों से युक्त होकर, (एवथ) हम पर धावे के लिये आवे तो (सा) वह हमारी सेना (इतः) यहां से (अष्टापदी भूत्वा) आठ चरण वाली होकर अर्थात् शत्रु से दुगने साधनों वाली होकर (दुच्छुने) और दुःखदायिनी होकर (पुनः) फिर (परा इहि) शत्रु के राष्ट्र की ओर जावे।

अभ्य१क्ताक्ता स्वरंकृता सर्वं भरन्ती दुरितं परेहि।
जानीहि कृत्ये कर्तारं दुहितेव पितरं स्वम्॥ २५॥

भा०—(अभ्यक्ता) हे हमारी सेना! तू सब प्रकार से चन्दनादि लेप से सुन्दर, (अक्ता) तैल आदि से मर्दित, (सु अरंकृता) उत्तम रीति से शस्त्रास्त्र आदि आभूषणों से सुसज्जित होकर (सर्वं) सब प्रकार के ( दुरितम् ) दुष्फलों अर्थात् शत्रुविनाश रूपी दुष्परिणामों को अपने भीतर (भरन्ती) धारण करती है तू (परा इहि) दूर २ तक आक्रमण कर। (दुहिता स्वम् पितरम् इव) जिस प्रकार कन्या अपने पिता को ही खूब जानती-बूझती है और उसका भला चाहती है, उसी प्रकार तू (कर्तारं जानीहि) अपने स्वामी राजा को जान, उसी के भले को चाह।

परेहि कृत्ये मा तिष्ठो विद्धस्येव पदं नय ।
मृगः स मृगयुस्त्वं न त्वा निकर्तुमर्हति ॥ २६ ॥

भा०—हे (कृत्ये) हमारी सेने ! (परा इहि) तू शत्रु की ओर जा । (मा तिष्ठ) यहां अब मत ठहर । ( विद्धस्य इव पदम् ) बाण से घायल शिकार के पैरों के निशान देखकर जिस प्रकार शिकार खोज लिया जाता है उसी प्रकार तू शत्रु के (पदं नय) पैर खोज २ कर उस तक पहुँच जा । (मृगः सः) वह शत्रु मृग अर्थात् शिकार के तुल्य है, और (त्वं मृगयुः) तू उसका शिकारी है। वह शत्रु (त्वा) तुझे (निकर्तुम् न अर्हति) दबा नहीं सकता ।

उत हन्ति पूर्वासिनं प्रत्यादायापर इष्वा ।
उत पूर्वस्य निघ्नतो नि हन्त्यपरः प्रति ॥ २७ ॥

भा०—युद्ध दो ही प्रकार से हो सकता है (उत) या तो (पूर्वासिनं) पहले ही 'आसन' वृत्ति से बैठे हुए पुरुष पर (अपरः) दूसरा (प्रति आदाय) उसके प्रतिकूल उस पर चढ़ाई करके (इष्वा) बाण द्वारा उसे (हन्ति) मारता है। और (उत) या (पूर्वस्य निघ्नतः) पहला पुरुष जब मारता हो तब (अपरः) दूसरा (प्रति नि हन्ति) उसके बदले उसको मारता है। सन्धि, विग्रह, यान, आसन, संश्रय, द्वैधीभाव, इन छः अंगों में 'आसन' चतुर्थ है। अपने राज्य में जमे रहना 'आसन' कहाता है।

एतद्धि शृणु मे वचोऽथेहि यत एयथ ।
यस्त्वा चकार तं प्रति ॥ २८ ॥

भा०—(एतत् हि) हे शत्रु द्वारा भेजी गई शत्रुसेना ! यह (मे) मेरा (वचः) वचन (शृणु) सुन, (अथ इहि) और वहां चली जा (यतः एयथ) जहां से तू आई है। (यः त्वा चकार) जो तुझको पैदा करता है (तं प्रति) तू उसी के प्रति जा ।

अनागोहत्या वै भीमा कृत्ये मा नो गामश्वं पुरुषं वधीः ।
यत्रयत्रासि निहिता ततस्त्वोत्थापयामसि पर्णाल्लघीयसी भव २९

भा०—हे (कृत्ये) शत्रु द्वारा भेजी गई सेना ! (अनागोः हत्या) निरपराध पुरुषों का घात करना (भीमा) बड़ा भयानक कृत्य है । अतः (नः) हमारे (गाम् अश्वं पुरुषं मा वधीः) गौ घोड़े और पुरुषों को मत मार । (यत्र यत्र) जहां २ तू (निहिता असि) रखी गई है, अर्थात् तूने जहां २ अपने डेरे डाले हैं (ततः) वहां २ से (त्वा उत्थापयामसि) तुझे हम उठा दें । तू अपमानित होकर ( पर्णात् ) पत्ते से भी अधिक (लघीयसी) हलकी (भव) हो जा ।

यदि स्थ तमसावृता जालेनाभिहिता इव ।
सर्वाः संलुप्येतः कृत्याः पुनः कर्त्रे प्र हिण्मसि ॥ ३० ॥

भा०—हे सैनिक पुरुषो ! यदि तुम लोग (जालेन) जाल से (अभिहिताः इव) बंधे हुओं के समान (तमसा) अन्धकार से (आवृताः स्थ) घिर जाओ तो (सर्वाः) सब (कृत्याः) घातप्रतिघात करने वाली सेनाओं को (संलुप्य) मिटाकर हम (पुनः) फिर (कर्त्रे) उनके कर्त्ता अर्थात् संचालक के संहार के लिये ही उनको (इतः) यहां से (प्र हिण्मसि) उसके प्रति प्रयोग करें ।

कृत्याकृतो वलगिनोऽभिनिष्कारिणः प्रजाम् ।
मृणीहि कृत्ये मोच्छिषोऽमून् कृत्याकृतो जहि ॥ ३१ ॥

भा०—हे (कृत्ये) घातकारिणी सेने ! तू (कृत्याकृते) घातक प्रयोग करने वाले, (वलगिनः) गुप्त मन्त्रणा करने वाले, (प्रजाम् अभि-निः-कारिणः) प्रजा के ऊपर आक्रमण करने वाले लोगों का (मृणीहि) विनाश कर और ( असून् ) उन (कृत्या-कृतः) घातिनी सेना के प्रयोजक लोगों को (मा उच्छिषः) जीता न छोड़, प्रत्युत (जहि) मार डाल ।

यथा सूर्यो मुच्यते तमसस्परि रात्रिं जहात्युषसंश्च केतून् ।
एवाहं सर्वं दुर्भूतं कर्त्रं कृत्याकृता कृतं हस्तीव रजो दुरितं जहामि ३२

भा०—(यथा सूर्यः) जिस प्रकार सूर्य (तमसः परिमुच्यते) अन्धकार से आप से आप मुक्त हो जाता है, ( रात्रिम् ) वह रात्रि को और

( उषसः च केतून् ) उषा के पूर्व ज्ञापक चिह्नों को भी क्रमशः (जहाति) त्याग देता है, और उदय को प्राप्त हो जाता है, (एवा) इसी प्रकार ( अहम् ) मैं (कृत्या-कृता) मेरे प्रति घातकसेना के प्रयोक्ता शत्रु से ( कृतम् ) प्रयोग किये ( दुर्भूतम् ) दुष्ट (कर्त्रं) घातक प्रयोगों वा सशस्त्र दल को (जहामि) त्याग दूं, विनाश कर दूं और उनसे पार हो जाऊं, और (हस्तिः रजः इव) हाथी जिस प्रकार धूल को उड़ा देता है उसी प्रकार मैं ( दुरितम् ) शत्रु के दुष्ट प्रयोग या दुराचार को भी (जहामि) छोड़ दूं, त्याग दूं, उड़ा दूं।

## [ २ ] पुरुषमेध

नारायण ऋषिः । पुरुषो देवता । पार्ष्णी सूक्तम् । ब्रह्मप्रकाशि सूक्तम् । १–४, ७, ८, त्रिष्टुभः, ६, ११ जगत्यौ, २८ भुरिग् बृहती, ५, ४, १०, १२–२७, २९–३३ अनुष्टुभः, ३१,३२ साक्षात्परब्रह्मप्रकाशिन्यावृचौ । त्रयस्त्रिंशदृचं सूक्तम् ॥

केन पार्ष्णी आभृते पूरुषस्य केन मांसं संभृतं केन गुल्फौ ।
केनाङ्गुलीः पेशनीः केन खानि केनोच्छ्लङ्खौ मध्यतः कः प्रतिष्ठाम् ॥१॥

भा०—(पुरुषस्य) पुरुष के देह के (पार्ष्णी) दोनों एड़ियां (केन) किसने (आभृते) बनाई हैं ?, और (मांसं) मांस (केन) किसने (संभृतं) देह में लाकर लगाया, ( गुल्फौ केन ) टखने किसने लगाये ?, (पेशनीः) पोरुओं वाली नाना अवयवों से युक्त (अंगुलीः केन) ये अंगुलियां किसने जोड़ दीं ?, (खानि) शरीर के ये नाक, कान, मुंह आदि इन्द्रियों के छिद्र (केन) किसने बनाये ?, (उत्-श्लङ्खौ) सिर के ऊपर के दोनों कपाल (केन) किसने बनाये ?, और (मध्यमः) बीच में ( प्रतिष्ठाम् ) बैठने के लिये चूतड़ भाग (कः) किसने बनाया ?

कस्मान्नु गुल्फावधरावकृण्वन्नष्ठीवन्तावुत्तरौ पूरुषस्य ।
जङ्घे निर्ऋत्य न्यदधुःक्वस्विज्जानुनोः सन्धी क उ तच्चिकेत ॥२॥

भा०—(कस्मात् नु) किस कारण से (पुरुषस्य) पुरुष के (अधरौ)

नीचे के (गुल्फौ) दोनों टखने और (उत्तरौ) ऊपर के (अष्ठीवन्तौ) घुटने (अकृण्वन्) बनाये गये हैं ?, और (जंघे) दोनों जांघें (निर्ऋत्य) अलग २ करके (वि अदधुः) रखी गई हैं ?, और (जानुनोः) दोनों गोडों के (सन्धी) जोड़ों को (कस्वित्) कहां जोड़ा गया है, (तत्) इस सब रहस्य को (कः उ) कौन (चिकेत) जानता है ?

चतुष्टयं युज्यते संहितान्तं जानुभ्यामूर्ध्वं शिथिरं कबन्धम् ।
श्रोणी यदूरू क उ तज्जजान याभ्यां कुसिन्धं सुदृढं बभूव ॥३॥

भा०—(चतुष्टयं) पूर्वोक्त दोनों जांघें और दोनों गोडे इन चारों को (संहितान्तम्) इनके सिरे खूब अच्छी प्रकार मिला २ कर (युज्यते) जोड़े गये हैं, और (जानुभ्याम्) टांगों के साथ (ऊर्ध्वम्) ऊपर (कबन्धम्) धड़ भाग (शिथिरम्) शिथिल रूप से रख दिया गया है। (श्रोणी) दो कूल्हे और (यत् ऊरू) ये दोनों जंघाएं (तत्) इनको (क उ जजान) किसने बनाया ?, (याभ्याम्) जिनके कारण (कुसिन्धम्) यह कुत्सित, दुर्गन्ध मल मूत्र बहाने वाला या विचित्र रूप से बन्धा हुआ, अथवा परस्पर संसक्त, अथवा छोटी २ नाड़ियों से पूर्ण शरीर (सुदृढम्) खूब मजबूत (बभूव) हो गया है।

कति देवाः कतमे त आसन् य उरो ग्रीवाश्चिक्युः पूरुषस्य ।
कति स्तनौ व्यदधुः कः कफोडौ कति स्कन्धान् कति पृष्टीरचिन्वन् ४

भा०—(कति देवाः) इस शरीर में देव, जीवन-ज्योति के प्रकाशक तत्त्व कितने हैं ?, (कतमे) उनमें से वे कौन से २ हैं (ये) जो (पुरुषस्य) पुरुष-देह की (उरः) छाती और (ग्रीवाः) गर्दन के मोहरों को (चिक्युः) बना रहे हैं ?, और (स्तनौ) स्तनों को (कति) कितने तत्त्व (वि-अदधुः) विशेष रूप से धारण कर रहे हैं ? और (कः) कौनसा तत्त्व (कफोडौ) दोनों हसुलियों या गालों को धारण करता है ? और (स्कन्धान् कति) कन्धों को कितने तत्व धारण कर रहे हैं ? और (पृष्टीः) पसुलियों या पीठ के मोहरों को (कति) कितने तत्त्व (अचिन्वन्) बनाये हुए हैं ?

को अस्य बाहू समभरद् वीर्यंकरवादिति ।
अंसौ को अस्य तद् देवः कुसिन्धे अध्या दधौ ॥ ५ ॥

भा०—(अस्य) इस पुरुष के (बाहू) बाहुओं को (कः) कौनसा देव ( समभरत् ) पुष्ट करता है कि ( इति वीर्यं करवात् ) वह ऐसा २ वीर्य, बल का काम करे ? (अस्य) इसके (अंसौ) भुजाओं के ऊपर के भागों को (कः) कौन बनाता है ? और (तद्) उनको (कः देवः) कौन देव (कुसिन्धे) शरीर में (अध्यादधौ) स्थापित करता है ?

कः सप्त खानि वि ततर्द शीर्षणि कर्णाविमौ नासिके चक्षणी मुखम्
येषां पुरुत्रा विजयस्य मह्मनि चतुष्पादो द्विपदो यन्ति यामम् ॥६॥

भा०—(कः) कौन देव (शीर्षणि) शिर भाग में (सप्त खानि) सात इन्द्रियों के छिद्रों को (वि ततर्द) विशेष रूप से गढ़ कर बनाता है ? और (इमौ कर्णौ) इन दो कानों, (नासिके) इन दो नाक के छिद्रों, और (चक्षणी) इन दो आंखों, और (मुखं) इस मुख को किसने बनाया ? (येषां) जिनके (विजयस्य मह्मनि) विजय के महान् सामर्थ्य में (पुरुत्रा) बहुत से (चतुष्पदः) चौपाये और (द्विपदः) पक्षिगण और दोपाये मनुष्य भी ( यामम् ) अपना जीवन-मार्ग (यन्ति) तय करते हैं ।

हन्वोर्हि जिह्वामदधात् पुरूचीमधा महीमाधि शिश्राय वाचम् ।
स आ वरीवर्ति भुवनेष्वन्तरपो वसानः क उ तच्चिकेत ॥ ७ ॥

भा०—जो देव (हन्वोः) दोनों जबाड़ों के बीच में ( जिह्वाम् ) जीभ को ( अदधात् ) रखता है, (अध) और वहां ही वह ( पुरूचीम् ) सर्व-व्यापक, ( महीम् ) बड़ी भारी ( वाचम् ) वाक्-शक्ति को (अधि शिश्राय) स्थापित करता है, (सः) वह (भुवनेषु) लोकों के (अन्तः) भीतर व्यापक (अपः वसानः) समस्त जीवों, प्राणियों के कर्मों, ज्ञानों और मूलकारण रूप प्रकृति के परमाणुओं में भी व्यापक है, (कः उ) कौन ( तत् ) उसको (चिकेत) जानता है ?

मस्तिष्कमस्य यतमो ललाटं ककाटिकां प्रथमो यः कपालम्।
चित्वा चित्यं हन्वोः पूरुषस्य दिवं रुरोह कतमः स देवः ॥ ८ ॥

भा०—(यतमः) जो देव (अस्य) इस पुरुष-देह के (मस्तिष्कम्) मस्तिष्क को, (ललाटम्) माथे को, और (यः) जो (प्रथमः) सबसे प्रथम विद्यमान इस पुरुष के (ककाटिकाम्) गले की घेंटी और (कपालम्) खोपड़ी को, और (पूरुषस्य) पुरुष देह के (हन्वोः) दोनों जबाड़ों के बीच की (चित्यम्) रचना को (चित्वा) बनाकर (दिवः) प्रकाशस्वरूप द्यौः या मोक्षपद में (रुरोह) स्वयं व्याप्त हुआ है, (सः) वह (देवः) देव (कतमः) कौनसा है ?

प्रियाप्रियाणि बहुला स्वप्नं संबाधतन्द्र्यः।
आनन्दानुग्रो नन्दांश्च कस्माद् वहति पूरुषः ॥ ९ ॥

भा०—हे विद्वान् पुरुषो ! विचार करो कि (उग्रः) बलवान् होकर (पूरुषः) यह पुरुष (बहुला) बहुत प्रकार के (प्रिय-अप्रियाणी) प्रिय चित्त को भले लगने वाले, और अप्रिय चित्त को बुरे लगने वाले भावों को, (स्वप्नम्) निद्रा वा स्वप्न को (संबाध-तन्द्र्यः) पीड़ा और थकान को, (आनन्दान्) आनन्दों और (नन्दान् च) हर्षों को (कस्मात्) किस हेतु से या कहां से (वहति) प्राप्त करता है ?

आर्तिरवर्तिर्निर्ऋतिः कुतो नु पुरुषेऽमतिः।
राद्धिः समृद्धिरव्यृद्धिर्मतिरुदितयः कुतः ॥ १० ॥ (४)

भा०—(पुरुषे) पुरुष में (आर्त्तिः) पीड़ा, दुख, मानसिक व्यथा, (आवर्त्तिः) बेचैनी या बेरोज़गारी, (निर्ऋतिः) पाप की प्रवृत्ति और (अमतिः) अज्ञान ये (कुतः) कहां से आये और किस कारण से उत्पन्न होते हैं ? और (राद्धिः) कार्य-सिद्धि, (समृद्धिः) संपत्ति, (अवि-ऋद्धिः) विशेष संपत्ति का अभाव अथवा दरिद्रता, सदाचार का अभाव, (मतिः)

विशेष ज्ञान और (उदितयः) ऊपर उठने की प्रवृत्तियां (कुतः) कहां से और किस कारण से उत्पन्न होती हैं ?

को अस्मिन्नापो व्यदधाद् विषूवृतः पुरूवृतः सिन्धुसृत्याय ज्ञाताः ।
तीव्रा अरुणा लोहिनीस्ताम्रधूम्रा ऊर्ध्वा अवाचीः पुरुषे तिरश्चीः ११

भा०—(अस्मिन् पुरुषे) इस पुरुष देह में (आपः) नाना द्रवों अर्थात् रक्त धाराओं आदि को (कः) किसने ( वि-अदधात ) रचा है, जो (विषूवृतः) नाना प्रकार से देह में घूमते हैं, (पुरू वृतः) समस्त अंगों में घूमते और (सिन्धु सृत्याय जाताः) नाड़ियों में गति करने के योग्य हो गये हैं। और यह नाड़ियें इस शरीर में (तीव्राः) तीव्र गति करने वाली (अरुणाः) लाल, (लोहिनी) सुर्ख और (ताम्रधूम्राः) लाल नीले रंग की होकर, (ऊर्ध्वाः) उपर, (अवाचीः) नीचे और (तिरश्चीः) तिरछी भी जाती हैं ?

को अस्मिन् रूपमदधात् को मह्यानं च नाम च ।
गातुं को अस्मिन् कः केतुं कश्चरित्राणि पूरुषे ॥ १२ ॥

भा०—(अस्मिन् पुरुषे) इस पुरुष-देह में (कः) कौन ( रूपम् ) रूप को धारण करता है ? (मह्यानं) महत्व या महिमा और (नाम च) नाम को (कः) कौन उत्पन्न करता है ? ( अस्मिन् ) इस पुरुष में (गातुः कः) गति चेष्टा वा वाणी को कौन स्थापित करता है ? (केतुं कः) आत्मा के ज्ञापक चिह्न या सामर्थ्य को कौन देता है ? और (चरित्राणि कः) नाना प्रकार के सत् और असत् चरित्रों, इन्द्रियों के व्यापारों और प्रवृत्तियों को कौन स्थापित करता है ?

को अस्मिन् प्राणमवयत् को अपानं व्यानमु ।
समानमस्मिन् को देवोऽधि शिश्राय पुरुषे ॥ १३ ॥

भा०—(अस्मिन् पुरुषे) इस पुरुष देह में ( प्राणम् ) जीवन शक्ति को ( कः अवयत् ) कौन संचारित करता है ?, जिस प्रकार जुलाहा कपड़े के तन्तुओं को बुन देता है उसी प्रकार इस देह के ताने में प्राण रूप

बरनी कौन चुन देता है ?, (अपानम् व्यानम् उ कः) अपान और व्यान को कौन संचारित कर देता है ?, (कः देवः) कौन देव ( अस्मिन् ) इस पुरुष देह में ( समानम् ) समान नामक प्राण को (अधि शिश्राय) स्थापित करता है ?

को अ॑स्मिन् य॒ज्ञम॑दधा॒देको॑ दे॒वोऽधि॒ पूरु॑षे ।
को अ॑स्मिन्त्स॒त्यं कोऽनृ॒तं कुतो॑ मृ॒त्युः कुतो॒ऽमृत॑म् ॥ १४ ॥

भा०—वह (एकः) एक (कः) कौनसा (देवः) प्रकाशक देव है जो ( अस्मिन् ) इस (पुरुषे) पुरुष देह में ( यज्ञम् ) यज्ञरूप शक्तिप्रद आत्मा को ( अधि अदधात् ) अधिष्ठाता रूप से स्थापित करता है ?, ( अस्मिन् ) इसमें ( सत्यम् ) सत्य को (कः) कौन रखता है ? (अनृतं कः) झूठ को कौन रखता है ?, (मृत्युः) मौत अर्थात् देह का आत्मा से छूट जाना (कुतः) किस कारण से होता है ?, और आत्मा (अमृतम् कुतः) अमृत किस कारण से और किस प्रकार से हो जाता है ?

को अ॑स्मै॒ वास॒ः पर्य॑दधा॒त् को अ॒स्यायु॑रकल्पयत् ।
बल॒ं को अ॑स्मै॒ प्राय॑च्छ॒त् को अ॑स्याकल्पयज्ज॒वम् ॥ १५ ॥

भा०—(अस्मै) इस पुरुष को (वासः) पहनने के वस्त्र, देह रूप चोला ( कः परि अदधात् ) कौन पहराता है ?, (अस्य) इसके (आयुः) आयुष्काल को ( कः अकल्पयत् ) कौन नियत करता है ?, (अस्मै) इसको ( बलम् ) शारीरिक शक्ति ( कः प्र-अयच्छत् ) कौन प्रदान करता है ?, (अस्य) इस शरीर के ( जवम् ) वेग या क्रिया-सामर्थ्य को (कः अकल्पयत् ) कौन रचता है ?

केना॒पो अन्व॑तनुत॒ केनाह॑रकरो॒द् रु॒चे ।
उ॒षस॒ं केनान्वै॑न्द्ध॒ केन॑ सायंभ॒वं द॑दे ॥ १६ ॥

भा०—(आपः) ये जल, देह में रुधिर रस आदि पदार्थ (केन) किस के सामर्थ्य से (अनु अतनुत) सर्वत्र फैले हैं ?, (केन) किसने (रुचे) प्रकाश के लिए (अहः) सूर्य को ( अकरोत् ) बनाया ?, (केन) किसने

(उषसम्) उषाकाल को (अनु-ऐन्ध) पुरुष के अनुकूल प्रकाशित किया ?, और (केन) किसने (सायंभवम् ददे) सायंकाल को बनाया ?

को अस्मिन् रेतो न्यदधात् तन्तुरा तायतामिति ।
मेधां को अस्मिन्नध्यौहत् को वाणं को नृतों दधौ ॥ १७ ॥

भा०—( अस्मिन् ) इस पुरुष देह में (रेतः) वीर्य को (कः नि अदधात् ) कौन स्थापित करता है कि (तन्तुः, आ तायताम् इति) जिससे इस पुरुष का प्रजातन्तु और अधिक फैले ?, ( अस्मिन् ) इस पुरुष में (मेधां) बुद्धि को (कः) कौन ( अधि औहत् ) धारण कराता है ?, (बाणं कः) कौन इसमें वाणी या वाक्-शक्ति को धारण कराता, और (नृतः कः) नृत्य या हाथ पैर आदि की अपने इच्छानुरूप चेष्टाओं को कौन धारण कराता है ?

केनेमां भूमिमौर्णोत् केन पर्यभवद् दिवम् ।
केनाभि मह्ना पर्वतान् केन कर्माणि पूरुषः ॥ १८ ॥

भा०—पुरुष ने ( इमाम् भूमिम् ) भूमि अर्थात् भौतिक देह को (केन) किस (मह्ना) बड़े सामर्थ्य से ( और्णोत् ) आच्छादित किया है ?, (केन) किस सामर्थ्य से ( दिवम् ) द्यौः मस्तिष्क को ( परि अभवत् ) व्याप रखा है। ( पर्वतान् ) पर्वतों अर्थात् अस्थियों को (केन) किस (मह्ना) महान् सामर्थ्य से धारण किया है, और (केन) किस सामर्थ्य से (पूरुषः) पुरुष (कर्माणि) नाना कर्मों को करता है ?

केन पर्जन्यमन्वेति केन सोमं विचक्षणम् ।
केन यज्ञं च श्रद्धां च केनास्मिन् निहितं मनः ॥ १९ ॥

भा०—पुरुष (केन) किस प्रकार से ( पर्जन्यम् ) मेघ को (अनु एति) अपने जीवन के कार्यों में सुसंगत करता या प्राप्त करता है, और ( विचक्षणम् ) नाना प्रकार से देखने योग्य (सोमं) जल या अन्न को (केन) किस प्रकार से (अन्वेति) प्राप्त करता है, (केन यज्ञं च श्रद्धां च)

यज्ञ और श्रद्धा को किस प्रकार प्राप्त करता है ?, और ( अस्मिन् ) इस पुरुष देह में (केन) किसने (मनः) मननशील चित्त को स्थापित किया है ?

केन॒ श्रोत्रि॑यमाप्नोति॒ केने॒मं प॑र॒मेष्ठि॑नम् ।
केने॒मम॒ग्निं पूरु॑ष॒: केन॑ संवत्स॒रं म॑मे ॥ २० ॥ ( ५ )

भा०—( श्रोत्रियम् ) वेद के विद्वान् श्रोत्रिय पुरुष को (केन) किस रीति से, किस प्रयोजन से पुरुष (प्राप्नोति) प्राप्त करता है और ( इमम् ) इस ( परमेष्ठिनम् ) परम मोक्ष स्थान पर विराजमान परमेश्वर को (केन) किस प्रकार, किस मार्ग से प्राप्त करता है ? पुरुष ( इमम् ) इस ( अग्निम् ) जीवरूप अग्नि को (केन) किस रीति से ज्ञान करता है और (संवत्सरं) संवत्सर रूप, कालमय प्रजापति का (केन) किस प्रकार से (ममे) ज्ञान करता है या उसको मापता है ?

ब्रह्म॒ श्रोत्रि॑यमाप्नोति॒ ब्रह्मे॒मं प॑र॒मेष्ठि॑नम् ।
ब्रह्मे॒मम॒ग्निं पूरु॑षो॒ ब्रह्म॑ संवत्स॒रं म॑मे ॥ २१ ॥

भा०—(पुरुषः) पुरुष (ब्रह्म) ब्रह्म, वेदज्ञान के लिये (श्रोत्रियम् आप्नोति) श्रुति अर्थात् वेद के ज्ञानी, ब्रह्म के विद्वान् ब्राह्मण के पास जाता है और (ब्रह्म) ब्रह्म ज्ञान से वह ( परमेष्ठिनम् ) परमपद में स्थित ब्रह्म को प्राप्त होता है। ( ब्रह्म ) ब्रह्मज्ञान और वेदाभ्यास से ( इमम् अग्निम् ) इस अग्नि को, इस जीवात्मा को भी प्राप्त करता, साक्षात् करता है, (ब्रह्म संवत्सरं ममे) और ब्रह्म से ही उस कालमय संवत्सर का ज्ञान करता है।

केन॑ दे॒वाँ अनु॑ क्षियति॒ केन॒ दैव॑जनी॒र्विश॑: ।
केने॒दम॒न्यन्नक्ष॑त्रं॒ केन॒ सत् क्ष॒त्रमु॑च्यते ॥ २२ ॥

भा०—( देवान् ) देवों, विद्वानों और परमात्मा के रचे दिव्य पदार्थों को ( केन ) किस सामर्थ्य से (अनु क्षियति) अपने वश करता है, उनको अपने अनुकूल करता है ? (दैवजनीः विशः) देव, परमात्मा से उत्पादित पशु पक्षी, कीटपतङ्ग आदि प्रजाओं को (केन) किस सामर्थ्य से (अनु

क्षियति) अपने अनुकूल बना कर उनके साथ रहता है ? अथवा ( देवान् ) प्राणों को और (दैवजनीः विशः) प्राण से उत्पन्न उप-प्राणों के साथ यह पुरुष अथवा आत्मा (केन) किस सामर्थ्य से (अनुक्षियति) एक ही देह में रहता है ? ( केन अन्यत् ) किससे विरहित होकर ( इदम् ) यह ( नक्षत्रम् ) बलहीन या चेतनारहित कहा जाता है और ( केन सत् ) जिसके साथ विद्यमान रह कर यह प्रकटरूप में ( क्षत्रम् ) बलस्वरूप या चेतनावान् (उच्यते) कहा जाता है ?

ब्रह्म देवाँ अनु क्षियति ब्रह्म दैवजनीर्विशः ।
ब्रह्मेदमन्यन्नक्षत्रं ब्रह्म सत् क्षत्रमुच्यते ॥ २३ ॥

भा०—(ब्रह्म) ब्रह्मशक्ति से यह आत्मा ( देवान् ) इन्द्रियों और वाणी के बीच में (अनु क्षियति) निवास करता है । (ब्रह्म) ब्रह्मशक्ति से ही (दैवजनीः) ईश्वर से उत्पादित चर, अचर प्रजाओं में या उपप्राणों में भी यह आत्मा निवास करता है । ( ब्रह्म अन्यत् ) ब्रह्मशक्ति से अतिरिक्त ( इदम् ) यह सब ( नक्षत्रम् ) 'नक्षत्र' निर्वीर्य रहता है और ( ब्रह्म सत् ) ब्रह्म शक्ति से युक्त ही यह सब (क्षत्रम् उच्यते) बलयुक्त रूप में 'चेतन' कहा जाता है ।

केनेयं भूमिर्विहिता केन द्यौरुत्तरा हिता ।
केनेदमूर्ध्वं तिर्यक् चान्तरिक्षं व्यचो हितम् ॥ २४ ॥

भा०—(इयं भूमिः) यह भूमि (केन) किसने (विहिता) विशेष रूप से स्थिर की, धारण की, या बनाई है ? और (केन) किसने (उत्तरा द्यौः) ऊपर का यह आकाश (हिता) धारण किया, थामा या बनाया ? और ( इदम् ) किसने यह (ऊर्ध्वं तिर्यक् च) ऊपर का और तिरछा (व्यचः) व्यापक ( अन्तरिक्षम् ) अन्तरिक्ष, वातावरण ( हितम् ) धारण किया, थामा या बनाया है ?

ब्रह्मणा भूमिर्विहिता ब्रह्म द्यौरुत्तरा हिता ।
ब्रह्मेदमूर्ध्वं तिर्यक् चान्तरिक्षं व्यचो हितम् ॥ २५ ॥

भा०—(ब्रह्मणा) उस महान् ब्रह्मशक्ति ने (भूमिः विहिता) यह भूमि वा देह बनाई और विशेष रूप से धारण और स्थिर की। (ब्रह्म) उस महान् शक्ति ब्रह्म ने (उत्तरा द्यौः) ऊपर का आकाश वा शिर भी (हिता) बनाया और स्थिर किया है। (इदं) यह (ऊर्ध्वं तिर्यक् च व्यचः, अन्तरिक्षम्) ऊपर का और तिरछा, फैला हुआ अन्तरिक्ष, वातावरण, देह का मध्य भाग भी उसी (ब्रह्म हितम्) महान् शक्ति ब्रह्म, ने धारण किया बनाया और स्थिर किया है।

मूर्धानमस्य संसीव्याथर्वा हृदयं च यत्।
मस्तिष्कादूर्ध्वः प्रैरयत् पवमानोऽधि शीर्षतः ॥ २६ ॥

भा०—(अथर्वा) अथर्वा अर्थात् प्रजापति परमात्मा, (अस्य) इस पुरुष के (मूर्धानम्) सिर को और (हृदयं च) हृदय को (संसीव्य) सीकर (यत्) जब (मस्तिष्काद्) मस्तिष्क से (ऊर्ध्वः) ऊपर और (शीर्षतः) शिर के भी ऊपर होकर (पवमानः) प्राणस्वरूप होकर स्वयं समस्त देहों को (प्रैरयत्) गति दे रहा है। अर्थात् वह परमात्मा ही सब देहों में चेतना को चला रहा है। वह सब के मस्तिष्क और सिरों के ऊपर अध्यक्षरूप से विद्यमान है।

तद् वा अथर्वणः शिरो देवकोशः समुब्जितः।
तत् प्राणो अभि रक्षति शिरो अन्नमथो मनः ॥ २७ ॥

भा०—(वा) अथवा (अथर्वणः) अथर्वा अर्थात् प्रजापति का बनाया हुआ (तत्) वह (शिरः) शिर ही (देव-कोशः) देव-कोश अर्थात् इन्द्रियों का मूल आवरण या निवासस्थान (सम्-उब्जितः) बना हुआ है। (तत्) उस (शिरः) शिर की (प्राणः) प्राण (अभिरक्षति) चारों ओर से रक्षा करता है। और (अन्नम् अथो मनः) अन्नमय शरीर की और मन की भी वही रक्षा करता है।

ऊर्ध्वो नु सृष्टा३स्तिर्यङ् नु सृष्टा३ः सर्वा दिशः पुरुष आ बभूवाँ३।
पुरं यो ब्रह्मणो वेद यस्याः पुरुष उच्यते ॥ २८ ॥

भा०—(पुरुषः) पुरुष अर्थात् जीवात्मा (नु) क्या (ऊर्ध्वः) ऊपर ऊंचे खड़े हुए रूप में या मनुष्य से उच्च योनि में (सृष्टः) उत्पन्न किया गया था, या (तिर्यङ् नु) वह तिरछे या तिर्यग्-योनि में (सृष्टः) उत्पन्न किया गया था, या (सर्वाः दिशः) सब दिशाओं में (पुरुषः) पुरुष (आ-बभूव) प्रकट हुआ था ? ऊर्ध्व अर्थात् इस मनुष्यलोक से ऊपर कोई और इससे उच्च योनि में प्रथम पुरुष उत्पन्न हुआ था कि जिससे ये सब मनुष्य पीछे उत्पन्न हुए या वह पुरुष प्रथम तिर्यक् योनि में उत्पन्न हुआ था और या सभी दिशाओं में अर्थात् सभी योनियों में वह पुरुष आत्मा प्रकट हुआ, यह वितर्क उठा करता है। अथवा—वह पुरुष (ऊर्ध्वः) ऊपर ही द्यौलोक में प्रकट हुआ था, ( तिर्यङ् ) अन्तरिक्ष लोक में प्रकट हुआ, या सभी दिशाओं में उसकी सत्ता रही, यह सदा वितर्क उठता है। इसकी विवेचना उचित रीति से करनी चाहिये। (यः) जो विद्वान् (ब्रह्मणः) ब्रह्म की (पुरं) उस पुरी को जिसके भीतर रहने से वह आत्मा (पुरुष) पुरुष (उच्यते) कहा जाता है—जानता है, वही इस तर्क का समाधान कर सकता है।

यो वै तां ब्रह्मणो वेदामृतेनावृतां पुरम्।
तस्मै ब्रह्म च ब्राह्माश्च चक्षुः प्राणं प्रजां ददुः ॥ २९ ॥

भा०—(यः) जो (वै) निश्चय से (ब्रह्मणः) ब्रह्म की (अमृतेन) परमानन्द रस से या अनन्त जीवन से (आवृतां) घिरी हुई, ( ताम् ) उस ( पुरीम् ) पुरी को (वेद) जान लेता है (तस्मै) उसे (ब्रह्म च) वह ब्रह्म और (ब्राह्माश्च) उस ब्रह्मरूप महान् शक्ति के उपासकजन या उससे उत्पन्न लोक (चक्षुः) चक्षु आदि इन्द्रियां, (प्राणम्) जीवन और (प्रजाम्) सन्तान (ददुः) प्रदान करते हैं।

न वै तं चक्षुर्जहाति न प्राणो जरसः पुरा।
पुरं यो ब्रह्मणो वेद यस्याः पुरुष उच्यते ॥ ३० ॥

भा०—(यः) जो (ब्रह्मणः पुरं वेद) ब्रह्म की उस पुरी को जानता

है (यस्याः) जिसका अध्यक्ष साक्षात् (पुरुषः उच्यते) 'पुरुष' कहा जाता है, ( तम् ) उसको (चक्षुः) चक्षु आदि ज्ञानेन्द्रियगण (न जहाति) नहीं छोड़ते, (न प्राणः) और न प्राण ही (जरसः पुरा) बुढ़ापे के पूर्व उसे त्यागता है।

अष्टाचक्रा नवद्वारा देवानां पूरयोध्या।
तस्यां हिरण्ययः कोशः स्वर्गो ज्योतिषावृतः ॥ ३१ ॥

भा०—(अष्टा-चक्रा) आठ चक्रों और (नव-द्वारा) नवद्वारों से युक्त, ( देवानाम् ) इन्द्रिय-गणों की (अयोध्या) किसी से युद्ध द्वारा विजय न की जाने वाली (पूः) पुरी है। (तस्यां) उसमें (हिरण्ययः) तेजःस्वरूप, (कोशः) प्राणों का एकमात्र आश्रय, (स्वर्गः) सुखस्वरूप जीवात्मा (ज्योतिषा) परमात्मा के तेज से (आवृतः) ढका हुआ रहता है।

तस्मिन् हिरण्यये कोशे त्र्यरे त्रिप्रतिष्ठिते।
तस्मिन् यद् यक्षमात्मन्वत् तद् वै ब्रह्मविदो विदुः ॥ ३२ ॥

भा०—( तस्मिन् ) उस (हिरण्यये) तेजोमय, (त्रि-अरे) तीन अरों वाले और (त्रि-प्रतिष्ठिते) तीन चरणों या आश्रयों पर स्थित (कोशे) होने वाले कोश में अर्थात् जीवात्मा में, ( यत् यक्षम् ) जो परम पूजनीय तत्व ( आत्मन्वत् ) परमात्मस्वरूप है, (तत् वै) उसका ही निश्चय से (ब्रह्म-विदः) ब्रह्मज्ञानी लोग (विदुः) ज्ञान किया करते हैं।

प्रभ्राजमानां हरिणीं यशसा संपरीवृताम्।
पुरं हिरण्ययीं ब्रह्मा विवेशापराजिताम् ॥ ३३ ॥ ( ६ )

भा०—( प्र-भ्राजमानाम् ) अतिशय तेज से प्रकाशमान, (हरिणीम्) अति मनोहारिणी, (यशसा) यशोरूप तेज से ( सं-परिवृताम् ) चारों तरफ से घिरी हुई, ( हिरण्ययीम् ) अति तेजस्विनी, ( अपराजिताम् ) किसी से भी न जीती गई उस ब्रह्मपुरी में (ब्रह्मा) ब्रह्म (विवेश) प्रवेश किये हुए हैं। इति प्रथमोऽनुवाकः ॥

[ तत्र द्वे सूक्ते, पञ्चषष्टिश्चर्चः ]

[ ३ ]

अथर्वा ऋषिः । वरणो, वनस्पतिश्चन्द्रमाश्च देवताः । २, ३, ६ भुरिक् त्रिष्टुभः, ८, १३, १४ पथ्यापंक्तयः ११, १६ भुरिजौ । १५, १७–२५ षट्पदा जगत्यः, १, ४, ५, ७, ९, १०, १२, अनुष्टुभः । पञ्चविंशर्चं सूक्तम् ॥

अयं मे वरणो मणिः सपत्नक्षयणो वृषा ।
तेना रभस्व त्वं शत्रून् प्र मृणीहि दुरस्यतः ॥ १ ॥

भा०—( अयम् ) यह (वरणः) सबसे उत्तम वरण करने या मुख्य रूप से चुनने योग्य, श्रेष्ठतम, हममें से राज्यतिलक द्वारा अभिषेक करने योग्य, अथवा शत्रु का वारण करने हारा पुरुष ही (मणिः) शिरोमणि, सबका प्रमुख नेता होने योग्य है। वह स्वयं (वृषा) सब सुखों का वर्षक, शकट के भार को उठाने योग्य वृषभ के समान राज्य भार को उठाने में समर्थ, या मेघ के तुल्य सुखों का वर्षक और (सपत्न-क्षयणः) शत्रुओं का नाशक है। हे राष्ट्रपते ! (तेन) ऐसे पुरुष के बल पर (त्वं) तू ( शत्रून् ) शत्रुओं को (रभस्व) विनष्ट कर या पकड़ और (दुरस्यतः) दुष्ट कामना करने वालों को (प्र मृणीहि) विनाश कर ।

प्रैणाञ्छृणीहि प्र मृणा रभस्व मणिस्ते अस्तु पुर एता पुरस्तात् ।
अवारयन्त वरणेन देवा अभ्याचारमसुराणां श्वःश्वः ॥ २ ॥

भा०—हे राजन् ! ( एनान् ) इन शत्रुओं को (प्र शृणीहि) मार, (प्र मृण) विनाश कर, (रभस्व) पकड़ ले। वही शत्रुओं का निवारण करने में समर्थ सेनापति ( पुरस्तात् ) आगे ही आगे (पुरः-एता) अपनी सेना के आगे प्रमुख रूप से चलने वाला (अस्तु) हो। (देवाः) विद्वान् वा वीर लोग (वरणेन) शत्रु के वारण करने में समर्थ पुरुष द्वारा ही ( असुराणाम् ) असुरों के (श्वः-श्वः) निरन्तर होने वाले नये से नये ( अभ्याचारम् ) आक्रमण को (अवारयन्त) वारण करते हैं।

अयं मणिर्वरणो विश्वभेषजः सहस्राक्षो हरितो हिरण्ययः ।
स ते शत्रूनधरान् पादयाति पूर्वस्तान् दभ्नुहि ये त्वा द्विषन्ति ॥३॥

भा०—( अयम् ) यह (वरणः) शत्रुओं का निवारण करने वाला (मणिः) नर-शिरोमणि पुरुष ही (विश्व-भेषजः) समस्त दुःखों को शान्त करने हारे औषध के समान है, वह (सहस्राक्षः) चर या गुप्त दूतों और राजसभा के सभासदों की आंखों और शास्त्र-चक्षुओं वा विद्वानों द्वारा मानो हजारों आंखों से युक्त होकर साक्षात् सहस्राक्ष इन्द्र है। वह (हरितः) मनोहर आश्रय वृक्ष के समान श्यामल या सूर्य के समान कान्तिमान् एवं शान्तिप्रद है और वही (हिरण्ययः) बड़ा धन-ऐश्वर्यसम्पन्न है। (सः) वह (ते) तेरे ( शत्रून् ) शत्रुओं को ( अधरान् ) नीचे (पादयाति) कर देता है। हे शत्रु निवारक! तू (पूर्वः) सबसे पूर्वगामी होकर ( तान् ) उनका (दम्नुहि) विनाश कर डाल (ये) जो (त्वा) तुझे (द्विषयन्ति) द्वेष करते हैं।

अ॒यं ते॑ कृ॒त्यां वित॑तां पौरु॑षेयाद॒यं भ॒यात्।
अ॒यं त्वा॒ सर्व॑स्मात् पा॒पाद् व॒र॒णो वा॑रयिष्यते ॥ ४ ॥

भा०—(अयं वरणः) यह शत्रुओं को निवारण करने में समर्थ, सेनापति ( विततास् ) विस्तृत ( कृत्याम् ) घातक सेना को भी (वारयिष्यते) परे हटा देने में समर्थ है और ( अयम् ) यह सेनापति ( पौरुषेयात् भयात् ) पुरुषों से होने वाले भय से बचाने में समर्थ है और ( अयं त्वा सर्वस्मात् पापात् ) यह तुझ पर होने वाले सब प्रकार के अत्याचार से तुझको (वारयिष्यते) बचाने में समर्थ है।

व॒र॒णो वा॑रयाता अ॒यं दे॒वो व॒न॒स्पतिः॑।
यक्ष्मो॒ यो अ॒स्मिन्नावि॑ष्ट॒स्तमु॑ दे॒वा अ॑वीवरन् ॥ ५ ॥

भा०—(अयं) यह (वरणः) शत्रु को वारण करने में समर्थ (देवः) दिव्यगुणवान् कान्तिमान् तेजस्वी राजा साक्षात् (वनस्पतिः) वृक्ष के समान आश्रयपद है। ( यः अस्मिन् ) इसके भीतर (यक्ष्मः) पूजा सत्कार के योग्य महान् आत्मा (आविष्टः) प्रविष्ट है। (देवाः) विद्वान् लोग (तम् उ) उसका वरण करते और राज्यसिंहासन पर अभिषेक करते हैं।

स्वप्नं सुप्त्वा यदि पश्यासि पापं मृगः सृतिं यति धावादजुष्टाम् ।
परिक्षवाच्छकुनेः पापवादादयं मणिर्वरणो वारयिष्यते ॥ ६ ॥

भा०—हे राजन् ! (यदि) यदि (सुप्त्वा) सोया हुआ तू ( पापम् ) पाप युक्त, अत्याचार और अन्यायपूर्ण अपने पर होने वाले भयङ्कर वध आदि के (स्वप्नं) स्वप्नमय दृश्य को (पश्यासि) देखे और (यदि) यदि (मृगः) कोई बनैला जन्तु ( अजुष्टाम् ) अनभिलषित ( सृतिम् ) मार्ग में ( धावात् ) आ धमके, ( परिक्षवात् ) निन्दाजनक लोकवाद और (शकुनेः) प्रबल आक्रामक और ( पापवादात् ) पापमय निन्दावाद इन सबसे, (वरणः) शत्रु से वारण करने में समर्थ (मणिः) यह शिरोमणि (वारयिष्यते) प्रजा की और तेरी रक्षा करेगा । राजा के रक्षकवर्ग राजा को सुख से सोने देते हैं, उसकी रक्षा में राजा रात को शत्रु के भय के अत्याचारमय स्वप्न नहीं देखता और प्रजा भी निश्चिन्त सोती है । उसकी रक्षा में वन के पशु नहीं सताते, व्यर्थ लोकापवाद नहीं उठते, प्रत्युत रक्षा के प्रबन्ध से उसका यश होता है और प्रबल पापमय निन्दा भी नहीं उठती ।

अरात्यास्त्वा निर्ऋत्या अभिचारादथो भयात् ।
मृत्योरोजीयसो वधाद् वरणो वारयिष्यते ॥ ७ ॥

भा०—(अरात्याः) सुख न देने वाली शत्रु की (निर्ऋत्याः) पापमयी सेना के ( अभिचारात् ) आक्रमण से और उसके कारण उत्पन्न (ओजीयसः) बड़े प्रबल (मृत्योः) मृत्यु के भय और ( वधात् ) प्राणनाश, शस्त्रवध से भी (वरणः) वह 'वरण' नाम रक्षकवर्ग राजा और प्रजा को (वारयिष्यते) आपत्तियों से बचा लेने में समर्थ होता है ।

यन्मे माता यन्मे पिता भ्रातरो यच्च मे स्वा यदेनश्चकृमा वयम् ।
ततो नो वारयिष्यतेऽयं देवो वनस्पतिः ॥ ८ ॥

भा०—(यत् एनः) जो पाप (मे माता) मेरी माता और (यत् एनः

मे पिता) जो पाप मेरा पिता और (यत् च) जो पाप (मे) मेरे (भ्रातरः) भाई लोग और (यत् एनः) जो पाप मेरे (स्वाः) अपने बन्धु जन और (यत् एनः) जो पाप ( वयम् ) हम (चकृम) करते हैं, ( तत् ) उन सब पापों से ( अयम् ) यह (वनस्पतिः) बड़े वृक्ष के समान शरण योग्य प्रजा-पालक (देवः) राजा (वारयिष्यते) रक्षा करेगा । राजा और प्रजा के भीतरी सम्बन्धों में होने वाले अत्याचारों से भी प्रजा की रक्षा राजा ही करे ।

वरणेन प्रव्यथिता भ्रातृव्या मे सबन्धवः ।
असूर्तं रजो अप्यगुस्ते यन्त्वधमं तमः ॥ ९ ॥

भा०—(स-बन्धवः) मेरे बन्धुओं के साथ मिलकर षड्यन्त्र रचने वाले मेरे (भ्रातृव्याः) शत्रु लोग, (वरणेन) इस रक्षकवर्ग से (प्र-व्यथिताः) पीड़ित होकर, जो (असूर्तं) प्रकाशहीन (रजः) राजसभाव अर्थात् क्रोध को (अपि अगुः) प्राप्त होते हैं, (ते) वे, (अधमं) अधम (तमः) तामस-भाव को (यन्तु) प्राप्त हों, अर्थात् वे भारी दण्ड को प्राप्त हों ।

अरिष्टोऽहमरिष्टगुरायुष्मात्सर्वपूरुषः ।
तं मायं वरणो मणिः परि पातु दिशोदिशः ॥ १० ॥ ( ७ )

भा०—( अहम् ) मैं (अरिष्टः) अपीड़ित और (अरिष्टगुः) अपीड़ित पशुओं या इन्द्रियों सहित रहूँ और (सर्वपूरुषः) मैं अपने समस्त पुरुषों नौकर-चाकरों सहित ( आयुष्मान् ) दीर्घायु रहूँ । (तं मा) उस मुझको (अयं वरणः मणिः) यह क्षत्रवर्ग शिरोमणि (दिशः दिशः) समस्त दिशाओं में (परि पातु) सुरक्षित करे ।

अयं मे वरण उरसि राजा देवो वनस्पतिः ।
स मे शत्रून् वि बाधतामिन्द्रो दस्यूनिवासुरान् ॥ ११ ॥

भा०—(इन्द्रः) आत्मा ( दस्यून् ) आत्मज्ञान का नाश करने वाले ( असुरान् ) प्राणों में रमणकारी विषय भोगों को ( इव ) जिस प्रकार दमन करता है, उसी प्रकार (अयं वरणः) यह विद्वानों से वरने

और शत्रुओं को वारण करने में समर्थ (देवः) प्रकाशमान, (वनस्पतिः) आश्रय-वृक्ष के समान सबका पालक (राजा) राजा मेरी (उरसि) छाती या हृदय में विराजे। (सः) वह (मे) मेरे (शत्रून्) शत्रुओं का (वि बाधताम्) विशेष रूप से या विविध उपायों से दमन करे।

इमं बिभर्मि वरणमायुष्माञ्छतशारदः।
स मे राष्ट्रं च क्षत्रं च पशूनोजश्च मे दधत् ॥ १२ ॥

भा०—(इमम्) इस (वरणम्) शत्रु-वारण में समर्थ पुरुष को (बिभर्मि) मैं भृति द्वारा पोषण करूं और (आयुष्मान् शत-शारदः) सौ बरसों तक की आयु वाला होऊं। (सः) वह (मे) मेरे राष्ट्रको और क्षत्र-बल को, (पशून्) पशुओं को (ओजः च) और ओज को (मे दधत्) मेरे में धारण करावे।

यथा वातो वनस्पतीन् वृक्षान् भनक्त्योजसा।
एवा सपत्नान् मे भङ्ग्धि पूर्वान् जाताँ उतापरान्
वरणस्त्वाभि रक्षतु ॥ १३ ॥

भा०—(यथा) जिस प्रकार (वातः) प्रबल वायु (वनस्पतीन्) वनों के पालक रूप बड़े २ (वृक्षान्) वृक्षों को (ओजसा) अपने बल से (भनक्ति) तोड़ डालता है, (एवा) उसी प्रकार (मे) मेरे (पूर्वान्) पूर्व के उत्पन्न (उत) और (अपरान्) बाद के (जातान्) उत्पन्न (सपत्नान्) शत्रुओं को (भङ्ग्धि) तोड़ डाल, नाश कर। हे राजन्! (वरणः) ऐसा शत्रु का वरण करने में समर्थ पुरुष (त्वा) तेरी (अभि रक्षतु) रक्षा करे।

यथा वातश्चाग्निश्च वृक्षान् प्सातो वनस्पतीन्।
एवा सपत्नान् मे प्साहि पूर्वान्० ॥ १४ ॥

भा०—(यथा) जिस प्रकार (वातः च अग्निः च) प्रबल वायु और अग्नि मिलकर (वनस्पतीन् वृक्षान्) वन के बड़े २ और साधारण वृक्षों को भी (प्सातः) खा जाते हैं, (एवा) इसी प्रकार (मे) मेरे (पूर्वान् जातान् उत अपरान् जातान् सपत्नान् प्साहि) पहले और पिछले उत्पन्न शत्रुओं

को खा डाल । हे राजन् ! ( वरणः त्वा अभि रक्षतु ) शत्रुनिवारक पुरुष तेरी रक्षा करे ।

यथा वातेन प्रक्षीणा वृक्षाः शेरे न्यर्पिताः ।
एवा सपत्नांस्त्वं मम प्र क्षिणीहि न्यर्पय ।
पूर्वान् जातान् उतापरान् वरणस्त्वाभि रक्षतु ॥ १५ ॥

भा०—(यथा) जिस प्रकार (वातेन) प्रबल वायु से (प्रक्षीणाः) उखड़े और (नि अर्पिताः शेरे) नीचे गिराये वृक्ष भूमि पर लोट जाते हैं, (एव) उसी प्रकार (त्वं) तू 'वरण' (मे सपत्नान् प्रक्षिणीहि) मेरे शत्रुओं का विनाश कर और उनको (नि अर्पय) नीचे गिरा दे ।

तांस्त्वं प्र च्छिन्द्धि वरण पुरा दिष्टात् पुरायुषः ।
य एनं पशुषु दिप्सन्ति ये चास्य राष्ट्रदिप्सवः ॥ १६ ॥

भा०—(ये) जो लोग ( एनम् ) इस राजा के (पशुषु) पशुओं पर (दिप्सन्ति) घात लगाते हैं, (ये च) और जो (अस्य) इस राजा के (राष्ट्र दिप्सवः) राष्ट्र अर्थात् जनपद पर घात लगाते हैं, उनको मारकर हड़प लेना चाहते हैं, हे (वरण) शत्रुनिवारक ! ( तान् ) उनको (त्वं) तू (दिष्टात् पुरा) निर्दिष्ट अर्थात् कर्म में लिखे समय या संभावित आयु से पूर्व या (आयुषः पुरा) उनकी पूर्ण आयु होने के पूर्व ही (प्रच्छिन्धि) विनाश कर ।

यथा सूर्यो अतिभाति यथास्मिन् तेज आहितम् ।
एवा मे वरणो मणिः कीर्तिं भूतिं नि यच्छतु
तेजसा मा समुक्षतु यशसा समनक्तु मा ॥ १७ ॥

भा०—(यथा) जिस प्रकार (सूर्यः) सूर्य (अति भाति) सबसे अधिक चमकता है और (यथा) जिस प्रकार (अस्मिन्) इस सूर्य में (तेजः) प्रखर तेज (आहितम्) ईश्वर ने रख दिया है, (एव) उसी प्रकार (वरणः मणिः) शत्रुवारक नर-शिरोमणि पुरुष (मे) मुझे ( कीर्तिम् ) यश और ( भूतिम् ) सम्पत्ति (नि यच्छतु) प्रदान करे, (तेजसा) तेज से (मा) मुझे (सम् उक्षतु)

सींचे अर्थात् शत्रुओं से रक्षा करने वाले पुरुषों के बल पर मैं सूर्य के समान कान्तिमान्, समृद्धिमान्, यशस्वी, तेजस्वी राजा हो जाऊं।

यथा यशश्चन्द्रमस्यादित्ये च नृचक्षसि। एवा मे० ॥ १८ ॥

भा०—(यथा) जिस प्रकार (चन्द्रमसि) चन्द्रमा में और (नृचक्षसि) समस्त मनुष्यों के देखने वाले या सुख के दर्शनीय (आदित्ये च) आदित्य में (यशः) यश, कीर्त्ति है, (एवा मे वरणो मणिः०) इसी प्रकार शत्रुवारक शिरोमणि पुरुष भी मुझे कीर्त्ति और भूति प्रदान करे, मुझे तेज और यश से युक्त करे।

यथा यशः पृथिव्यां यथास्मिन् जातवेदसि। एवा० ॥ १९ ॥

भा०—(यथा) जिस प्रकार (पृथिव्यां) पृथिवी में और (अस्मिन् जातवेदसि) इस जातवेदा अग्नि में (यशः) कीर्त्ति है, इसी प्रकार···पूर्ववत्।

यथा यशः कन्यायां यथास्मिन्त्संभृते रथे। एवा० ॥ २० ॥

भा०—(यथा) जिस प्रकार का यश, शोभा, मान, प्रतिष्ठा (कन्यायां) शुद्धचरित्र कन्या में और (यथा) जिस प्रकार का (अस्मिन्) इस (संभृते) युद्ध के लिये युद्ध सामग्री से सुसज्जित (रथे) रथ में (यशः) यश है, उसी प्रकार···पूर्ववत्।

यथा यशः सोमपीथे मधुपर्के यथा यशः। एवा० ॥ २१ ॥

भा०—(यथा) जिस प्रकार का (सोमपीथे) सोमपान करने में (यशः) यश, मान, प्रतिष्ठा है और (यथा) जिस प्रकार का (मधुपर्के) मधुपर्क प्राप्त करने में (यशः) यश है, उसी प्रकार····पूर्ववत्।

यथा यशोऽग्निहोत्रे वषट्कारे यथा यशः। एवा० ॥ २२ ॥

भा०—(यथा) जिस प्रकार का (अग्निहोत्रे) अग्निहोत्र करने में यश है और (यथा) जिस प्रकार का (वषट्कारे) यज्ञ करने में (यशः) यश है, इसी प्रकार का···पूर्ववत्।

यथा यशो यजमाने यथास्मिन् यज्ञ आहितम्। एवा० ॥ २३ ॥

भा०—(यथा) जिस प्रकार का यश (यजमाने) यज्ञ कराने वाले पुरुष में और (यथा) जिस प्रकार का यश (अस्मिन् यज्ञे) इस यज्ञ में (आहितम्) रखा है, इसी प्रकार का…पूर्ववत्।

यथा यशः प्रजापतौ यथास्मिन् परमेष्ठिनि। एवा० ॥ २४ ॥

भा०—(यथा प्रजापतौ यशः) जैसा प्रजापति में यश है और (यथा) जैसा (अस्मिन् परमेष्ठिनि) इस परमेष्ठी, ब्रह्मा या सर्वोच्च पद पर स्थित परमेश्वर और राजा होने में यश है, इसी प्रकार का…पूर्ववत्।

यथा देवेष्वमृतं यथैषु सत्यमाहितम्।
एवा मे वरणो मणिः कीर्तिं भूतिं नि यच्छतु
तेजसा मा समुक्षतु यशसा समनक्तु मा ॥ २५ ॥

भा०—(यथा) जिस प्रकार (देवेषु) दिव्य पदार्थों में (अमृतम्) जीवनप्रद सामर्थ्य है और विद्वानों में परम ब्रह्मज्ञान रहता है और जिस प्रकार (एषु) इन ब्रह्मज्ञ पुरुषों में (सत्यम्) सत्य (आहितम्) स्थिर है, इसी प्रकार का यश, कीर्त्ति, मान, प्रतिष्ठा, आदर और सम्पत्ति यह शत्रुवारक पुरुष मुझे प्राप्त करावे और वह मुझे तेजस्वी और यशस्वी करे।

## [ ४ ] सर्प विज्ञान और चिकित्सा

अथर्वा ऋषिः ॥ गरुत्मान् तक्षको देवता ॥ १ पथ्यापंक्तिः । २ त्रिपदा यवमध्या गायत्री, ३, ४ पथ्या बृहती, ८ उष्णिगर्भा परा त्रिष्टुप्, १२ भुरिक् गायत्री, १६ त्रिपदा प्रतिष्ठा गायत्री, २१ ककुम्मती, २३ त्रिष्टुप्, २६ बृहतीगर्भा ककुमती त्र्यवसाना षट्पदा भुरिक् त्रिष्टुप्, ५-७, ९, ११, १३-१५, १७-२०, २२, २४, २५ अनुष्टुभः । षड्विंशर्चं सूक्तम् ॥

इन्द्रस्य प्रथमो रथो देवानामपरो रथो वरुणस्य तृतीय इत्।
अहीनामपमा रथ स्थाणुमारदथार्षत् ॥ १ ॥

भा०—(इन्द्रस्य) आत्मा का (प्रथमः) सबसे उत्कृष्ट (रथः) रस या वीर्य है और (देवानाम्) शरीरगत इन्द्रियों का (रथः) रस या वीर्य

(अपरः) उससे उतर कर, दूसरे नम्बर पर है। (वरुणस्य) प्राण, अपान या अग्नि का (रथः) रस या वीर्य (तृतीयः) तीसरे दर्जे का ( इत् ) ही है। ( अहीनाम् ) सर्पों का (रथः) रस या वीर्य (अपमा = उपमाः) सबसे नीचे है, जो ( स्थाणुम् ) वनस्पतियों में या शरीर में ( आरत् ) प्राप्त होता है, ( अथ अर्षत् ) और जो तीव्र वेदना उत्पन्न करता या फैल जाता है ( अथ आ ऋपत् ) और प्राणघात करता है।

तं वा एतं रसं सन्तं रथ इत्याचक्षते। गो० पू० २ । २१ ॥ इन्द्र आत्मा का सबसे अधिक बल है, उससे उतर कर ज्ञानेन्द्रियों का, उससे उतर कर प्राण, अपान, व्यान या अग्नि का और सबसे कम अहि या सर्पों का। अधिक बलवान् अपने से कम बल वाले को दबा लेता है इस सिद्धान्त से सर्पों के रस अर्थात् विष को दूर करने या उस पर विजय पाने के लिये उससे अधिक रस-बल वाले पदार्थ का प्रयोग करना चाहिये। इसके अतिरिक्त रस वनस्पतियों में विद्यमान है। सर्प का सबसे निकृष्ट श्रेणी का विष भी शरीर में प्रवेश करता और फैल जाता है।

दुर्भः शोचिस्तरूणकमश्वस्य वारः परुषस्य वारः।
रथस्य बन्धुरम् ॥ २ ॥

भा०—विष के बांधने वाले पदार्थों का वर्णन करते हैं। (दर्भः) दाभ, कुशा घास, (शोचिः) जलता चमकता हुआ आग का अंगारा, (तरुणकम्) तरुणक या कत्तण, (अश्वस्य वारः) 'अश्व' अर्थात् सरपत या कनेर के बाल या जल और (परुषस्य वारः) परुष नाम के सरपत के बाल या जल ये पदार्थ (रथस्य) सर्पों के विष के ( बन्धुरम् ) बांधने वाले पदार्थ हैं।

'अश्वस्य वारः' = अश्व के बाल, ये घोड़े के बाल नहीं प्रत्युत यह एक 'काश' या सरपत की जाति है जिसको राजनिघण्टु में 'अश्वाल' शब्द से कहा गया है। यह पानी में बहुत फैलता है। उसके पत्ते विशेष रूप से दाह, तृष्णा को शान्त करते हैं। अथवा—'अश्वस्य वारः' करवीर का भी वाचक होना सम्भव है। आयुर्वेद में उसे 'अश्वमार' 'हयमार' आदि कहा

जाता है, वेद में उसे 'अश्व-वार' कहा गया है। यह तीव्र विपघ्न पदार्थ है। 'परुषस्य वारः'—परुष नामक छोटी दाभ की जाति है, इसको राजनिघण्टु 'खर' नाम से पुकारता है। यह पित्तोल्वण, दाह, विष आदि का नाशक है। अथवा परुष = पोरुओं वाला नड़, नल है जो "नलः स्यादधिको वीर्यः शस्यते रसकर्मणि" औरों से अधिक वीर्य वाला और रस-कर्म या विष-चिकित्सा में अधिक उपयोगी है। या फालसा = 'परूपक', तरूणक = तरुणक या तरुण = कत्तृग नामक ओषधि। यह 'भूतग्रहविषघ्नं च व्रणक्षतविरोपणम्" भूतग्रह और विष का नाशक, व्रण क्षतादि की रोपक ओषधि है।

अवं श्वेत पदा जहि पूर्वेण चापरेण च।
उदप्लुतमिव दार्वहीनामरसं विषं वारुग्रम् ॥ ३ ॥

भा०—हे (श्वेत) श्वेत करवीर, अश्वक्षुरक नाम ओषधे! (वाः) जल जिस प्रकार (उदप्लुतम्) जल में उतराती हुई (दारु) लकड़ी को (अरसम्) निर्बल और नीरस करके विनष्ट कर देता है, उसी प्रकार (पूर्वेण) पूर्व के और (अपरेण च) अपर के (पदा) पाद, फूल और मूल से (अहीनां) सांपों के (उग्रम्) तीव्र (विषम्) विष को (अरसम्) निर्बल करके (अव जहि) विनाश कर।

अरंघुषो निमज्योन्मज्य पुनरब्रवीत्।
उदप्लुतमिव दार्वहीनामरसं विषं वारुग्रम् ॥ ४ ॥

भा०—(अरं-घुषः) तूम्बा (निमज्य) जल में डुबोया जाकर (पुनः उन्मज्य) फिर ऊपर उठकर (अब्रवीत्) मानो बतलाता है कि मेरे प्रभाव से (अहीनाम्) सांपों का (उग्रम्) उग्र, भयानक, तीव्र (विषम्) विष भी (अरसम्) रसहीन, निर्बल हो जाता है (उदप्लुतं दारु) जिस प्रकार कि पानी में डूबे लकड़ी के टुकड़े को (वाः इव) जिस प्रकार जल (अरसम्) निर्बल कर देता है। 'अरं-घुषा' अति शब्द करने वाली 'वीणा तुम्बी' है, वह कटु और विषघ्न होती है।

पैद्वो हन्ति कसर्णीलं पैद्वः श्वित्रमुतासितम् ।
पैद्वो रथर्व्याः शिरः सं बिभेद पृदाक्वाः ॥ ५ ॥

भा०—(पैद्वः) 'पैद्व' नामक ओषधि (कसर्णीलं) कसर्णील नामक सर्प को विनाश करती है। (पैद्वः) वही 'पैद्व' नामक ओषधि ( श्वित्रम् ) श्वेत सर्प (उत) और ( असितम् ) काले सर्प को भी विनाश करती है। (पैद्वः) पैद्व नामक ओषधि (रथर्व्याः) रथर्वी नामक सांप-जाति और (पृदाक्वाः) पृदाकू नामक सांप की जाति के (शिरः) शिर को भी (बिभेद) तोड़ डालती है। 'पैद्वः' द्वारा करवीर या गिरकर्णिक या अश्वक्षुरक या अश्वगन्धा नामक औषधि लेना उचित है। केशव के मत से पैद्व नामक एक जन्तु है जो 'तलिणी' कहाता है, जो पीले रंग का वा चिटकनेदार होता है। उसके भय से सर्प नहीं आता। 'कसर्णील' अति विषैली सर्प जाति होती है। 'श्वित्र' कौड़िया, 'असित' कालानाग, 'रथर्वी' फनियर और 'पृदाकू' कड़ैत ये सभी सर्पों की भिन्न २ जातियों के नाम हैं।

पैद्व प्रेहि प्रथमोऽनु त्वा वयमेमसि ।
अहीन् व्यस्यतात् पथो येन स्मा वयमेमसि ॥ ६ ॥

भा०—हे (पैद्व) पैद्व अर्थात् अश्व नामक ओषधे ! (प्रथमः) प्रथम तू (प्र-इहि) आगे २ चल और (त्वा अनु) तेरे पीछे ( वयम् ) हम (एमसि) चलें। जिस मार्ग से ( वयम् ) हम (एमसि) चलें उस (पथः) मार्ग से ( अहीन् ) सांपों को ( वि-अस्यतात् ) तू दूर भगा दे।

इदं पैद्वो अजायतेदमस्य परायणम् ।
इमान्यर्वतः पदाहिघ्न्यो वाजिनीवतः ॥ ७ ॥

भा०—( इदम् ) यह (पैद्वः) अश्व नामक ओषधि ही (अजायत) ऐसा उत्तम पदार्थ सिद्ध हुआ है कि ( इदम् ) यह ही (अस्य) इसका ( परायणम् ) परम औषध है (वाजिनीवतः) बलवती शक्ति से युक्त (अहिघ्न्यः) और सर्पनाशक (अर्वतः) 'अर्वन्' अर्थात् 'अश्व' नामक ओषधि के (इमानि) ये (पदा) विशेष जानने योग्य लक्षण हैं।

संयतं न वि ष्परद् व्यात्तं न सं यमत् ।
अस्मिन् क्षेत्रे द्वावही स्त्री च पुमांश्च तावुभावरसा ॥ ८ ॥

भा०—सांप का मुख ( सं-यतम् ) पकड़ कर बन्द कर दिया जाय कि (न विष्परत् ) खुल न सके और यदि उसका मुख (व्यात्तं) खुला हो तो ऐसा उपाय किया जाय कि वह (न सं यमत् ) बन्द न हो सके। तो (अस्मिन् क्षेत्रे ) इस उपाय से (द्वौ) दोनों (अही) सांप जातियां (स्त्री च पुमान् च) मादा और नर (तौ उभौ) वे दोनों ही (अरसा) विष नहीं उगल सकतीं।

अरसास इहाहयो ये अन्ति ये च दूरके ।
घनेन हन्मि वृश्चिकमहिं दण्डेनागतम् ॥ ९ ॥

भा०—(ये) जो सांप (अन्ति) समीप हों और (ये च दूरके) जो दूर हों वे भी (अहयः) सांप (इह) इस उपाय से (अरसासः) निर्बल, बलरहित, लाचार हो जाते हैं कि (घनेन) किसी हतौड़े से ( वृश्चिकम् ) बिच्छू को (हन्मि) मारूं और ( आगतम् ) समीप आये ( अहिम् ) सांप को (दण्डेन हन्मि) दण्ड से मारूं।

अघाश्वस्येदं भेषजमुभयोः स्वजस्य च ।
इन्द्रो मेऽहिमघायन्तमहिं पैद्वो अरन्धयत् ॥ १० ॥ ( १० )

भा०—(अघाश्वस्य) 'अघाश्व' नामक सर्प और (स्वजस्य च) 'स्वज' नामक सर्प (उभयोः) दोनों का ( इदम् भेषजम् ) यह भेषज है, (इन्द्रः) 'इन्द्र' नामक औषधि (मे) मेरे ( अघायन्तम् ) ऊपर आक्रमण करने वाले सर्प को उसी प्रकार विनाश करती है जिस प्रकार (पैद्वः) पूर्वोक्त अश्व या श्वेत नामक औषध ( अहिम् अरन्धयत् ) सर्प को नाश करती है। 'इन्द्र' या 'इन्द्रक' नामक औषध 'अश्मन्तक' या 'अश्वान्तक' है जो गुण में विष की पीड़ा को दूर करती है। 'अघाश्व' घोड़े के समान ऊपर उछल कर आक्रमण करता है; 'स्वज' शरीर के साथ लिपट-चिपट कर काटता है।

पैद्वस्य॑ मन्महे व॒यं स्थि॒रस्य॑ स्थि॒रधा॑म्नः ।
इ॒मे प॒श्चा पृदा॑कवः प्र॒दीध्य॑त आसते ॥ ११ ॥

भा०—( वयम् ) हम (स्थिरस्य) स्थिर (स्थिरधाम्नः) स्थिर वीर्य वाले (पैद्वस्य) अश्व नामक ओषधि के बल से विष को (मन्महे) स्तम्भित करते हैं। उसके बल पर (इमे) ये (पृदाकवः) पृदाकू नामक महासर्प (पश्चा) पीछे हटकर (प्रदीध्यतः) विशेष रूप से चिन्तामग्न होकर (आसते) बैठे रह जाते हैं।

न॒ष्टास॑वो न॒ष्टवि॑षा ह॒ता इन्द्रे॑ण व॒ज्रिणा॑ ।
ज॒घानेन्द्रो॑ जघ्नि॒मा व॒यम् ॥ १२ ॥

भा०—(वज्रिणा) बल वाले (इन्द्रेण) 'इन्द्र' नामक पूर्वोक्त औषध से (हताः) मरे हुए सर्प (नष्टासवः) प्राणरहित और (नष्टविषाः) विषरहित हो जाते हैं। (इन्द्रः जघान) जब 'इन्द्र' औषध उनको मारता है तब उनको (वयम् जघ्निमा) हम भी मारते हैं।

ह॒तास्ति॑रश्चिराजयो॒ निपि॑ष्टास॒: पृदा॑कवः ।
दर्वि॒ꣳ करि॑क्रतं श्वि॒त्रं द॒र्भेष्व॑सि॒तं ज॑हि ॥ १३ ॥

भा०—(तिरश्चि-राजयः) तिरछी धारियों वाले सर्प (हताः) मार दिये जा सकते हैं और (पृदाकवः) पृदाकु नामक मूषक-भक्षक सर्प भी (निपिष्टासः) सर्वथा पीस डाले जा सकते हैं। ( दर्विम् ) 'दर्वि' कड़छे के आकार के फण वाले नाग को, ( करिक्रतम् ) और कड़ैत नामक काले सांप को और ( श्वित्रम् ) 'श्वित्र' नामक चितकबरे सांप को और (असितं) काल नामक सर्प को भी हे पुरुष ! (दर्भेषु) उपरोक्त दाभ या कुशाओं के बल पर (जहि) मार अथवा दाभ आदि घास में छिपे हुए इनको मार।

कै॒राति॒का कु॑मारि॒का स॒का ख॑नति भेष॒जम् ।
हि॒र॒ण्ययी॑भि॒रभ्रि॑भिर्गि॒रीणा॒मुप॒ सानु॑षु ॥ १४ ॥

भा०—(सका) वह (कैरातिका कुमारिका) 'किरात' वर्ग की कुमारी या बन्ध्यकर्कोटकी नामक जड़ी (गिरीणां) पर्वतों के (सानुषु) शिखरों पर

(हिरण्ययीभिः) लोहे-सोने की बनी (अभ्रिभिः) कुदालियों से (खनति) खोदती है या खोदी जाती है। कुमारिका ओषधि नागों का दमन करती है।

आयमंगन् युवा भिषक् पृश्निहापराजितः ।
स वै स्वजस्य जम्भन उभयोर्वृश्चिकस्य च ॥ १५ ॥

भा०—( अयम् ) यह (युवा) बलवान् (अपराजितः) 'अपराजित' नामक औषध, (पृश्नि-हा) पृश्नि, चितकबरे, कौड़िया सांप का नाशक और ( भिषक् ) विष रोग को दूर करने हारा है। (सः च) वह (स्वजस्य) 'स्वज' नामक सर्प (वृश्चिकस्य च) और वृश्चिक बिच्छू (उभयोः) दोनों का (जम्भनः) नाशक है।

'अपराजिता' शब्द से निघण्टु में अश्वक्षुरक, बलामोटा, विष्णुक्रान्ता और शुक्लांगी या शेफ़ालिका या शंखपुष्पी नामक ओषधि ली जाती हैं। इनमें—अश्वक्षुरक = गिरिकर्णिका, कटभी, श्वेत आदि नाम से कहाती हैं। वह विषदोषघ्न हैं। शेफ़ालिका भी विषघ्न है।

इन्द्रो मेऽहिमरन्धयन्मित्रश्च वरुणश्च ।
वातापर्जन्यो३भा ॥ १६ ॥

भा०—(इन्द्रः) इन्द्रनामक ओषधि या विद्युत् (मित्रः च) मित्रनामक सूर्य और (वरुणः च) वरुणनामक जल, (वातपर्जन्या) वात, मेघ या पर्जन्य नाम ओषधि (उभा) ये भी ( अहिम् ) सर्प को ( मे अरन्धयत् ) मेरे लिये वश में करते हैं।

इन्द्रो मेऽहिमरन्धयत् पृदाकुं च पृदाक्वम् ।
स्वजं तिरश्चिराजिं कसर्णीलं दशोनसिम् ॥ १७ ॥

भा०—( पृदाकुम् ) पृदाकु नामक नर सर्प को, ( पृदाक्वम् ) पृदाकू नाम मादा सांपिन को, ( स्वजम् ) स्वज ( तिरश्चिराजिम् ) तिरछी धारियों वाले सर्प और ( कसर्णीलम् ) कसर्णील और ( दशोनसिम् ) दशोनसि नामक सांप को भी (इन्द्रः) 'इन्द्र' नामक ओषधि (मे अरन्धयत् ) मेरे वश कर देती है।

इन्द्रो जघान प्रथमं जनितारमहे तव ।
तेषामु तृह्यमाणानां कः स्वित् तेषामसद् रसः ॥ १८ ॥

भा०—(अहे) हे सर्प ! (प्रथम) पहिले तो तेरे (जनितारं) उत्पादक को (इन्द्रः) 'इन्द्र' नामक ओषधि (जघान) विनाश करता है। (तेषां तृह्यमाणानाम् ) वंश से ही विनाश किये जाते हुओं का ( कः स्वित् ) कौनसा (रसः) विष ( असत् ) शेष रहना सम्भव है ?

सं हि शीर्षाण्यग्रभं पौञ्जिष्ठ इव कर्वरम् ।
सिन्धोर्मध्यं परेत्य व्यनिजमहेर्विषम् ॥ १९ ॥

भा०—मैं सर्पों को वश करने में चतुर पुरुष, सांपों के (शीर्षाणि) सिरों को ( अग्रभम् ) पकड़ लूं और जिस प्रकार (पौञ्जिष्ठः) केवट (सिन्धोः) नदी के (कर्वरं) अतिविक्षुब्ध (मध्यं) मध्य भाग को (परेत्य) पहुँच जाता है उसी प्रकार मैं भी (सिन्धोःमध्यम्) बहती नदी के बीच में (परेत्य) जाकर (अहेः) सांप के ( विषम् ) विष को ( वि-अनिजम् ) विशेष रीति से धो डालूं।

अहीनां सर्वेषां विषं परा वहन्तु सिन्धवः ।
हतास्तिरश्चिराजयो निपिष्टासः पृदाकवः ॥ २० ॥ ( ११ )

भा०—( सर्वेषाम् अहीनाम् ) सब प्रकार सांपों के ( विषम् ) विष को (सिन्धवः) नदियां (परा वहन्तु) दूर बहा ले जाती हैं। और इस प्रकार (तिरश्चिराजयः) तिरछी रेखाओं वाले सांप (हताः) विनष्ट हों, (पृदाकवः) मूषकखोर सांप भी (निपिष्टासः) सर्वथा पीस डाले जायं।

ओषधीनामहं वृण उर्वरीरिव साधुया ।
नयाम्यर्वतीरिवाहे निरैतु ते विषम् ॥ २१ ॥

भा०—( अहम् ) मैं ( ओषधीनाम् ) ओषधियों को (उर्वरीः इव) धान्यों के समान (साधुया) भली प्रकार (वृणे) चुनता हूँ। और (अर्वतीः इव) 'अर्वती' ओषधियों के समान उत्तम गुण वाली ओषधियों को

(नयामि) ग्राप्त करता हूँ, जिनसे (अहे) हे सांप ! (ते) तेरा (विषम्) विष (निः, एतु) शरीर से दूर हो ।

यद॒ग्नौ सूर्ये॑ वि॒षं पृ॑थि॒व्यामोष॑धीषु॒ यत् ।
का॒न्दा॒वि॒षं क॒नक्नकं॑ नि॒रैत्वैतु॑ ते वि॒षम् ॥ २२ ॥

भा०—( यत् ) जो ( विषम् ) विष (अग्नौ) अग्नि में है, (पृथिव्यां) पृथिवी और (ओषधीषु) ओषधियों में है और जो (कान्दाविषं) कन्दों में और (कनक्नकं) धतूरे आदि मादक पदार्थों में है, हे सर्प ! उन विषों के द्वारा ( ते विषम् ) तेरा विष (निर् आ एतु) सर्वथा दूर हो ।

ये अ॑ग्नि॒जा ओ॑षधि॒जा अही॑नां॒ ये अ॑प्सु॒जा वि॒द्युत॑ आवभू॒वुः ।
येषां॑ जा॒तानि॑ बहु॒धा म॒हान्ति॒ तेभ्यः॑ स॒र्पेभ्यो॒ नम॑सा विधेम ॥२३॥

भा०—(ये) जो सांप (अग्निजाः) अग्नि से उत्पन्न होने वाले अर्थात् आग्नेय गुण वाले, (ओषधिजाः) विषैली ओषधियों के सेवन से उत्पन्न होने वाले और (अहीनां) सांपों में से (ये) जो (अप्सुजाः) जलों में उत्पन्न अर्थात् सौम्य गुण वाले और जो (विद्युतः) बिजुली से (आ-बभू वुः) उत्पन्न अर्थात् कड़कते स्वभाव वाले होते हैं और (येषां) जिनकी (जातानि) नाना प्रकार की जातियें (बहुधा) बहुत प्रकार की (महान्ति) और बड़ी २ होती हैं, (तेभ्यः) उन (सर्पेभ्यः) सांपों को हम (नमसा) वज्र रूप ओषधियों के प्रयोग द्वारा (विधेम) अपने वश में लावें ।

तौदी॒ नामा॑सि क॒न्याघृ॒ताची॒ नाम॒ वा अ॑सि ।
अ॒ध॒स्प॒देन॒ ते प॒दमा द॑दे विष॒दूष॑णम् ॥ २४ ॥

भा०—(तौदी नाम) 'तौदी' अर्थात् सांप को व्यथा देने वाली नाम की (कन्या घृताची नाम वा) 'कन्या' और 'घृताची' नाम की (असि) तू औषध है । (ते) तेरे (अधः पदेन) नीचे के मूल से (ते) तेरा ( पदम् ) मूल (आददे) लेता हूँ, वह ( विष-दूषणम् ) विष का नाशक है ।

"तौदी-कन्या" या तो कीड़ी का वाचक है, या घृतकुमारी, या वन्ध्य-कर्कोटकी या नागदमन कहाती है ।

अङ्गादङ्गात् प्र च्यावय् हृदयं परि वर्जय ।
अधा विषस्य यत तेजोऽवाचीनं तदेतु ते ॥ २५ ॥

भा०—(अङ्गात् अङ्गात् ) अंग २ से (प्र च्यावय) विष को चुआ डाल । (हृदयं) हृदय को विष से (परि वर्जय) छुड़ा दे । (अध) और तब (विषस्य) विष का (यत् तेजः) जो तीखापन है (तत्) वह (ते) तेरे शरीर से ( अवाचीनम् ) नीचे (एतु) उतर आवे ।

यदि शरीर में जहर फैल जाय तो उसके वेग को कम करने के लिये स्थान २ से क्षत करके रुधिर वहा दे । इस प्रकार विष का वेग कम हो जाता है और उतर जाता है ।

आरे अभूद् विषमरौद् विषे विषमप्रागपि ।
अग्निर्विषमहेर्निरधात् सोमो निरणयीत् ।
दंष्टारमन्वगाद् विषमहिरमृत ॥ २६ ॥ ( १२ )

भा०—संक्षेप से इतने उपाय विष को दूर करने के हैं (१) (विषम्) विष (आरे) दूर ( अभूद् ) हो इसके लिये ( विषम् अरौत् ) प्रथम विष को दृढ़ बन्धन द्वारा रोक दिया जाय । ( २ ) (विषे विषम् अप्राक् अपि) विष में विरोधी या होम्योपैथिक ढंग के सजातीय विष का योग कर दिया जाय । ( ३ ) (अग्निः) आग द्वारा जलाकर ( अहेः विषम् ) सांप के विष को ( निर् अधात् ) सर्वथा बाहर कर दे । ( ४ ) (सोमः) सोम या शान्तिकारक औषध ( निर् अनयीत् ) विष को दूर कर दे । ( ५ ) ( विषम् ) विष के स्थान को दाढ़ से काट कर विष चूस लिया जाय । ( ६ ) ऐसे जहरीले सांपों को मार दिया जाय, ताकि विष का भय ही मिट जाय । इति द्वितीयोऽनुवाकः ।

[ तत्र सूक्ते द्वे, ऋचश्चैकपञ्चाशत् ]

## [ ५ ] विजिगीषु राजा के प्रति प्रजा के कर्त्तव्य

१—२४ सिन्धुद्वीप ऋषिः । २६—३६ कौशिक ऋषिः । ३७—४० ब्रह्मा ऋषिः । ४२—५७ विहव्यः प्रजापतिर्देवता । १—१४, २२—२४ आपश्चन्द्रमाश्च देवताः ।

१५–२१ मन्त्रोक्ता देवताः। २६–३६ विष्णुक्रमे प्रतिमन्त्रोक्ता वा देवताः। ३७–५० मन्त्रोक्ता देवता। १–५ त्रिपदाः पुरोऽभिकृतयः ककुम्मतीगर्भाः पंक्तयः, ६ चतुष्पदा जगतीगर्भा जगती, ७–१०, १२, १३ त्र्यवसानाः पञ्चपदा विपरीतपादलक्ष्मा बृहत्यः, ११, १४ पथ्याबृहत्यौ, १५–१८, २१ चतुरवसाना दशपदा त्रैष्टुब्गर्भा अतिधृतयः, १९, २० कृती, २४ त्रिपदा विराड् गायत्री, २२, २३ अनुष्टुभौ, २६–३५ त्र्यवसानाः षट्पदा यथाक्षरं शक्वर्योऽतिशक्वर्यश्च, ३६ पञ्चपदा अतिशाक्वर–अतिजागतगर्भा अष्टिः, ३७ विराट् पुरस्ताद् बृहती, पुरउष्णिक्, ३९, ४१ आर्षी गायत्र्यौ, ४० विराड् विषमा गायत्री, ४२, ४३, ४५–४८ अनुष्टुभः, ४४ त्रिपाद् गायत्रीगर्भा अनुष्टुप्, ५० अनुष्टुप्। पञ्चदशर्चं सूक्तम्॥

इन्द्रस्यौज स्थेन्द्रस्य सह स्थेन्द्रस्य बलं
स्थेन्द्रस्य वीर्यं स्थेन्द्रस्य नृम्णं स्थ।
जिष्णवे योगाय ब्रह्मयोगैर्वो युनज्मि॥ १॥

भा०—हे प्रजाजनो! आप लोग (इन्द्रस्य) ऐश्वर्यवान् राजा के (ओजः स्थ) प्रभाव रूप हो, (इन्द्रस्य) राजा के (सहः स्थ) शत्रु को दबाने में समर्थ शक्तिरूप हो, (इन्द्रस्य बलं स्थ) राजा के बल रूप हो, (इन्द्रस्य वीर्यं स्थ) राजा के वीर्य रूप हो, (इन्द्रस्य नृम्णं स्थ) राजा के धन रूप हो। मैं पुरोहित (वः) आप प्रजाजनों को (जिष्णवे) विजयशील (योगाय) उद्योगी विजिगीषु राजा के निमित्त (ब्रह्मयोगैः) वेद के विज्ञानमय उपायों के साथ (युनज्मि) जोड़ता हूँ। अर्थात् वेद के विज्ञानों की शिक्षा देता हूँ।

इन्द्रस्यौज०। जिष्णवे योगाय क्षत्रयोगैर्वो युनज्मि॥ २॥

भा०—हे प्रजाजनो! (इन्द्रस्य ओजः स्थ० इत्यादि) आप लोग ऐश्वर्यवान् राजा के ओज हो, शत्रु के दबाने वाली शक्ति हो, बल हो, वीर्य हो, धन हो। मैं आप लोगों को (जिष्णवे योगाय) विजीगीषु राजा के लिये वा विजयकारी प्रयोग साधना के लिये (क्षत्रयोगैः) क्षत्रियोचित साधनों से (युनज्मि) युक्त करता हूँ।

इन्द्र॒स्यौज॒० । जि॒ष्णवे॒ योगा॒येन्द्रयो॒गैर्वो॑ युनज्मि ॥ ३ ॥

भा०—हे प्रजाजनो ! (इन्द्रस्य ओजः स्थ०) आप लोग ऐश्वर्यवान् राजा के ओज हो, शत्रु को दबाने वाली शक्ति हो, बल हो, वीर्य हो, धन हो। मैं आप लोगों को (जिष्णवे योगाय) विजयशील उद्योगी राजा वा विजय साधना के लिये (इन्द्रयोगैः) राजा के उचित, अथवा परम ऐश्वर्य-वान् पुरुषों के उचित साधनों से (युनज्मि) युक्त करता हूँ।

इन्द्र॒स्यौज॒० । जि॒ष्णवे॒ योगा॑य सोमयो॒गैर्वो॑ युनज्मि ॥ ४ ॥

भा०—हे प्रजाजनो ! आप लोग (इन्द्रस्य ओजः स्थ० इत्यादि) ऐश्वर्यवान् राजा के ओज हो, शक्ति हो, बल हो, वीर्य हो, धन हो। मैं पुरोहित आप लोगों को (जिष्णवे योगाय) विजयशील उद्योगी राजा वा विजय साधना के निमित्त (सोम योगैः) सोम आदि ओषधियों के साधनों अथवा शान्तिदायक सुखदायक साधनों से (युनज्मि) युक्त करता हूँ।

इन्द्र॒स्यौज॒० । जि॒ष्णवे॒ योगा॑याप्सुयो॒गैर्वो॑ युनज्मि ॥ ५ ॥

भा०—(इन्द्रस्य ओजः स्थ०) हे प्रजाजनो ! आप लोग ऐश्वर्यवान् राजा के ओज हो, शक्ति हो, वीर्य हो, धन हो। मैं राजपुरोहित, आप लोगों को (जिष्णवे योगाय) विजयशील उद्योगी राजा के निमित्त (अप्सु-योगैः) प्रजाओं के उचित व जलोपयोगी समस्त साधनों से (वः युनज्मि) युक्त करता हूँ।

इन्द्र॒स्यौज॒ स्थेन्द्र॑स्य॒ सह॑ स्थेन्द्र॑स्य॒ बलं॒ स्थेन्द्र॑स्य॒ वी॒र्यं॑ स्थेन्द्र॑स्य नृ॒म्णं स्थ॑ । जि॒ष्णवे॒ योगा॑य॒ विश्वा॑नि मा भू॒तान्युप॑ तिष्ठन्तु यु॒क्ता म॑ आप स्थ ॥ ६ ॥

भा०—हे प्रजाजनो ! आप लोग (इन्द्रस्य ओजः स्थ० इत्यादि०) ऐश्वर्यवान् राजा के ओज हो, शक्ति हो, बल हो, वीर्य हो, धन हो। (जिष्णवे योगाय) विजयशील उद्योगी राजा या विजयलाभ के लिये (विश्वानि) समस्त प्रकार के (भूतानि) प्राणीगण (मा उप तिष्ठन्तु) मेरे

पास आवें । हे (आपः) आप्त प्रजाजनो ! आप लोग (मे) मेरे द्वारा (युक्ताः) उचित २ कार्यों में नियुक्त (स्थ) रहो ।

अग्नेर्भाग स्थ । अपां शुक्रमापो देवीर्वर्चो अस्मासु धत्त ।
प्रजापतेर्वो धाम्नास्मै लोकाय सादये ॥ ७ ॥

भा०—हे आप्त प्रजाजनो ! आप लोग (अग्नेः) अग्नि के समान शत्रु को संतापकारी राजा के (भागः स्थ) भाग, अंश या सेवन करने योग्य प्रजा हो । हे (देवीः) दिव्य गुण वाले (आपः) आप्तजनो ! (अपां) कर्मों और बुद्धियों के ( शुक्रम् ) सामर्थ्य को और (वर्चः) तेज को (अस्मासु) हमलोगों में (धत्त) धारण कराओ । मैं राजा का प्रतिनिधि (प्रजापतेः) प्रजा के स्वामी परमेश्वर या उसके प्रतिनिधि व्यवस्थापक राजा के (धाम्ना) तेज या धारण सामर्थ्य या बल से आप लोगों को (अस्मै लोकाय) इस देशवासी प्रजा लोक के लिये (सादये) प्रतिष्ठित करता हूँ, उच्च पद प्रदान करता हूँ ।

इन्द्रस्य भाग स्थ । ० । ० ॥ ८ ॥
सोमस्य भाग स्थ । ० । ० ॥ ९ ॥
वरुणस्य भाग स्थ । ० । ० ॥ १० ॥ ( १३ )
मित्रावरुणयोर्भाग स्थ । ० । ० ॥ ११ ॥
यमस्य भाग स्थ । ० । ० ॥ १२ ॥
पितृणां भाग स्थ । ० । ० ॥ १३ ॥

देवस्य सवितुर्भाग स्थ । अपां शुक्रमापो देवीर्वर्चो अस्मासु धत्त ।
प्रजापतेर्वो धाम्नास्मै लोकाय सादये ॥ १४ ॥

भा०—हे आप्त प्रजाजनो ! आप लोग (इन्द्रस्य भाग स्थ० । ० इत्यादि) इन्द्र ऐश्वर्यशील राजा के भाग हो....। आप लोग (सोमस्य) सर्व प्रेरक राजा के (भागः स्थ० । ०) भाग हो....। आप लोग (वरुणस्य भागः स्थ०) सर्व दुःखनिवारक, प्रजा रक्षक राजा के भाग हो....। (मित्रावरुणयोः

भागः स्थ) सबको मृत्यु से बचाने वाले और सब आपत्तियों से बचाने वाले राजपद के भाग हो....। आप (यमस्य भागः स्थ) सर्व नियन्ता राजा के भाग हो....। आप ( पितॄणाम् ) राष्ट्र के परिपालक शासक जनों के (भागः स्थ) भाग हो....। आप (सवितुः) सबके प्रेरक और उत्पादक (देवस्य) देव राजा के (भागः स्थ) भाग हो....। (देवीः आपः) हे दिव्य-गुण वाले आप्त पुरुषो ! आप ( अपाम् ) उत्तम कर्मों और विज्ञानों के (शुक्रं वर्चः) उज्ज्वल तेज को (अस्मासु) हम प्रजा लोगों में (धत्त) धारण कराओ। मैं राजप्रतिनिधि (व) आप लोगों को (प्रजापतेः धाम्ना) प्रजा के पालक राजा के अधिकार से (अस्मै लोकाय) इस राष्ट्रवासी प्रजाजन के उपकार के लिये (सादये) प्रतिष्ठित करता हूँ, उच्चपद प्रदान करता हूँ।

अर्थात् प्रजाओं को राजशासन के प्रत्येक विभाग का अंश समझाया जाय। आप्त विद्वान् लोग प्रजाओं में नाना विज्ञान और हितकारी कार्य प्रवृत्त करावें। इसी निमित्त उनको प्रजाओं में राजा के द्वारा उच्चपद प्रदान किये जावें और सब प्रकार के साधन उपस्थित किये जावें। जिससे राजा बलवान्, सामर्थ्यवान् हो और राष्ट्रविजयी और यशस्वी हो।

यो व आपोऽपां भागो॒ऽप्स्व॒न्तर्यजुष्योदेवयजनः ।
इदं तमति सृजामि तं माभ्यवनिक्षि ।
तेन तमभ्यतिसृजामो यो॒ऽस्मान् द्वेष्टि यं वयं द्विष्मः ।
तं वधेयं तं स्तृषीयानेन ब्रह्मणानेन कर्मणानया मेन्या ॥१५॥

भा०—हे (आपः) आप्त प्रजाजनो ! (यः) जो (वः अपां) तुम प्रजाजनों का (भागः) अंश रूप राजा, (अप्सु अन्तः) प्रजाओं के भीतर विद्यमान, (यजुष्यः) अन्न आदि से सत्कार करने योग्य, (देवयजनः) विद्वानों का उपासक या नियोजक है, (इदं) उसको यह राष्ट्र में (तम् अति सृजामि) सौंपता हूँ। मैं (तं) उसका (मा अभि अवनिक्षि) अपमान न करूं। (तेन) उसके बल पर (तम् अभि अति सृजामः) हम उस पर चढ़ाई करते हैं (यः अस्मान् द्वेष्टि) जो हमसे द्वेष करता है (यं वयं द्विष्मः)

और जिसको हम द्वेष करते हैं। (अनेन ब्रह्मणा) इस वेदज्ञान से, (अनेन कर्मणा) इस कर्म से और (अनया मेन्या) इस प्रबल आयुध वाले मन्यु-रूप बल या सेनारूप बल से (तं वधेयं) उसको मारें और (तं स्तृषीय) उसका विनाश करें।

यो व आपोऽपामूर्मिरप्स्व॑ ०।०।०।० ॥ १६ ॥
यो व आपोऽपां वत्सो॑ऽप्स्व॑ ०।०।०।० ॥ १७ ॥
यो व आपोऽपां वृषभो॑ऽप्स्व॑ ०।०।०।० ॥ १८ ॥
यो व आपोऽपां हिरण्यगर्भो॑ऽप्स्व॑ ०।०।०।० ॥ १९ ॥
यो व आपोऽपामश्मा पृश्निर्दिव्यो॑ऽप्स्व॑ ०।०।०।० ॥२०॥ (१४)

भा०—हे (आपः) आप्त प्रजाजनो ! (यः) जो (वः) आप लोगों के (अपाम्) कर्मों और विज्ञानों की (ऊर्मिः) जलों के तरंग के समान बलवती उन्नतिकारिणी शक्ति (अप्सु अन्तः) प्रजाओं के भीतर विद्यमान है; और हे (आपः) प्रजाजनो ! (वः अपां) तुम प्रजाओं का जो (वृषभः) मेघ के समान समस्त सुखों का वर्षक, बलवान् पुरुष जो (अप्सु अन्तः) प्रजाओं के भीतर विद्यमान है; और हे (आपः) प्रजा के आप्त पुरुषो ! (वः अपां) आप प्रजाजन के बीच (हिरण्यगर्भः) सुवर्ण आदि को धारण करने वाले धनाढ्य लोग (अप्सु अन्तः) प्रजाओं के भीतर विद्यमान हैं, और हे (आपः) आप्तजनो ! (वः अपाम्) आप्त प्रजाओं का (अश्मा) भोक्ता, (दिव्यः) दिव्य गुणवान्, (पृश्निः) सूर्य के समान समस्त रसों का आदान करने वाला और (अप्सु अन्तः) प्रजाओं के भीतर (यजुष्यः) अन्न आदि से पूजनीय, (देवयजनः) विद्वानों का उपासक राजा विद्यमान है, (इदम्) यह राष्ट्र (तम्) उसको (अति = सृजामि) मैं सौंपता हूँ, या उसको सबसे ऊपर राजा बनाकर स्थापित करता हूँ। (तम्) उसका (मा) कभी मत (अभि अव निक्षि) निरादर करूँ। (तेन) उस राजा के बल से हम (तम् अभि अति सृजामः) उस पर चढ़ाई करते हैं (यः अस्मान् द्वेष्टि) जो हमसे द्वेष करता है और (यं वयं द्विष्मः) जिससे हम

द्वेष करते हैं। (अनेन ब्रह्मणा) इस वेदज्ञान से और (अनेन कर्मणा) इस क्षत्र-कर्म से और (अनयामेन्या) इस शस्त्रमयी सेना बल से ( तं वधेयम् ) उसको मारूं और (तं स्तृषीय) उसका विनाश करूं।

ये व आपोऽपामग्नयोऽप्स्व१न्तर्यजुष्या देवयजनाः ।
इदं तानति सृजामि तान् माभ्यवनिक्षि ।
तैस्तमभ्यति सृजामो यो३स्मान् द्वेष्टि यं वयं द्विष्मः ।
तं वधेयं तं स्तृषीयानेन ब्रह्मणानेन कर्मणानया मेन्या ॥ २१ ॥

भा०—हे (आपः) आप्त प्रजाजनो ! ( वः अपाम् ) तुम प्रजाजनों में से (ये) जो (अग्नयः) ज्ञानवान्, शत्रुसंतापक पुरुष, (अप्सु अन्तः) प्रजाजनों के ही बीच में विद्यमान, (यजुष्याः) अन्नादि से सत्कार करने योग्य और (देवयजनाः) स्वयं विद्वानों के उपासक हैं, ( इदम् ) यह राष्ट्र (तान् अति सृजामि) उनके हाथों सौंपता हूँ, ( तान् ) उनका (मा अभि अवनिक्षि) अनादर न करूं। (तैः) उन्हीं के बल पर (तम् अभि अति-सृजामः) हम उस पर चढ़ाई करें (यः अस्मान् द्वेष्टि) जो हमसे द्वेष करता है और (यं वयं द्विष्मः) जिससे हम द्वेष करते हैं। (अनेन ब्रह्मणा, अनेन कर्मणा, अनया मेन्या) इस ब्रह्मज्ञान से, इस कर्म से और इस आयुधयुक्त दण्ड अर्थात् सेनाबल से (तं वधेयं) उसको मारूं और (तं स्तृपीय) उसका विनाश करूं।

यदर्वाचीनं त्रैहायणादनृतं किं चोदिम ।
आपो मा तस्मात् सर्वस्माद् दुरितात् पान्त्वंहसः ॥ २२ ॥

उत्तरार्धम् अथर्व० ७ । ६ । १ ॥

भा०—(त्रैहायणाद् अर्वाचीनं) तीन वर्ष से उरे २ अब तक (यत् किं च) जो कुछ हमने (अनृतं ऊचिम) असत्य भाषण किया, (आपः) आप्त पुरुष ( तस्मात् ) उस ( सर्वस्मात् ) सब प्रकार के ( दुरितात् ) दुष्ट (अंहसः) पाप से (मा पान्तु) मुझे बचावें।

समुद्रं वः प्र हिणोमि स्वां योनिमपीतन ।
अरिष्टाः सर्वहायसो मा च नः किं चनाममत् ॥ २३ ॥

भा०—हे आप्त पुरुषो ! जिस प्रकार जलों का परम आश्रय स्थान समुद्र है, उसी प्रकार मैं (वः) आप लोगों को (समुद्रं) समुद्र के समान सब रसों, रत्नों के आश्रय परम ब्रह्म के प्रति (प्रहिणोमि) प्रेरित करता हूँ। आप लोग ( स्वां योनिम् ) उस ही अपने परम आश्रय को (अपीतन) प्राप्त होओ, उसमें मग्न रहो। आप लोग (सर्वहायसः) समस्त आयु के पूर्ण सौ वर्षों तक (अरिष्टाः) विना दुःख के सकुशल रहो। (नः) हमें (किंचन) कोई भी वस्तु ( मा आममत् ) रोग उत्पन्न न करे, पीड़ित न करे।

अरिप्रा आपो अप रिप्रमस्मत् ।
प्रास्मदेनो दुरितं सुप्रतीकाः प्र दुष्वप्न्यं प्र मलं वहन्तु ॥ २४ ॥
अथर्व० १४। १। १। ११ ॥

भा०—(आपः) जिस प्रकार स्वच्छ जल मल को दूर कर देता है उसी प्रकार (आपः) आप्त पुरुष (अरिप्राः) स्वयं निष्पाप होकर (अस्मत्) हमारे ( रिप्रम् ) पाप को (अप वहन्तु) दूर करें और वे (सुप्रतीकाः) उत्तम रूप वाले, स्वच्छ हृदय, सौम्यस्वभाव ( अस्मद् ) हमारे ( दुरितम् ) दुष्टाचरण रूप (एनः) पाप को (प्र वहन्तु) बहा दें और वे ( मलम् ) हृदय के मल के समान अन्तःकरण पर संस्काररूप से जमे, ( दुःस्वप्न्यम् ) दुःखदायी बुरे स्वप्नों के कारणस्वरूप कुसंस्कार को भी (प्र वहन्तु) दूर करें।

### राजा का स्वरूप और राजा और प्रजा के कर्त्तव्य

विष्णोः क्रमोसि सपत्नहा पृथिवीसंशितोऽग्नितेजाः ।
पृथिवीमनु क्रमेऽहं पृथिव्यास्तं निर्भजामो
योऽस्मान् द्वेष्टि यं वयं द्विष्मः
स मा जीवीत् तं प्राणो जहातु ॥ २५ ॥

भा०—हे राजन् ! (विष्णोः) सर्व-व्यापक परमेश्वर के तू (क्रमः) चरण-चिह्न पर चलने हारा है। तू (सपत्नहा) शत्रुओं का नाशक, और

(पृथिवीसंशितः) पृथिवी की शक्तियों में सुशिक्षित और (अग्नितेजाः) अग्नि के समान तेजस्वी है। राजा इस प्रकार अभिपूजित होकर अपना कर्त्तव्य समझे कि (अहं) मैं (पृथिवीम् अनु) पृथिवी पर वश करने के लिये (वि क्रमे) विशेष रूप से पराक्रम करूं। जिससे हम सब लोग ( तम् ) उस पुरुष को (पृथिव्याः) इस पृथिवी के सुखों से (निर्भजामः) निकाल दें (यः) जो (अस्मान् द्वेष्टि) हम से द्वेष करता है और इसी कारण (यं वयं द्विष्मः) जिसको हम द्वेष करते हैं। (सः) वह पुरुष ( मा जीवीत् ) न जीवे और ( तम् ) उसको (प्राणः जहातु) प्राण त्याग दे। वह निष्प्राण, मृतवत् होकर रहे।

विष्णोः क्रमो॑ऽसि सपत्नहान्तरि॑क्षसंशितो वायुते॑जाः ।
अ॒न्तरि॑क्षमनु वि क्र॑मे॒ऽहम॒न्तरि॑क्षात् तं निर्भ॑जामो० । ० । ॥२६॥

भा०—हे राजन् ! तू (विष्णोः क्रमः असि) विष्णु का चरण है अर्थात् परमेश्वर के समान ही प्रजापालक के अधिकार पर विराजमान है। तू (सपत्नहा) शत्रुओं का नाशक, (अन्तरिक्ष-संशितः) अन्तरिक्ष की शक्तियों में सुशिक्षित और (वायु तेजाः) वायु जैसा पराक्रमी है। इस प्रकार की प्रतिष्ठा के अनन्तर राजा संकल्प करे कि ( अहम् ) मैं (अन्तरिक्षम् अनु) अन्तरिक्ष पर (विक्रमे) विशेष पराक्रम करूं। उसकी प्रजा विचार करे कि (यः अस्मान् द्वेष्टि०) जो हमसे द्वेष करे (अन्तरिक्षात् तं निर्भजामः) हम उसको अन्तरिक्ष के सुखों से निकाल दें, (सः मा जीवीत्०) वह न जीवे, प्राण उसको छोड़ दे।

विष्णोः क्रमो॑सि सपत्नहा द्यौसंशितः सूर्य॑तेजाः ।
दिवमनु वि क्र॑मे॒ऽहं दि॒वस्तं० । ० । ० ॥ २७ ॥

भा०—हे राजन् ! तू (विष्णोः) विष्णु का (क्रमः) पद है, उसके समान प्रजापालक है। तू (सपत्नहा) शत्रुओं का नाशक, (द्यौ-संशितः) द्युलोक की शक्तियों में सुशिक्षित (सूर्य तेजाः) और सूर्य के समान तेजस्वी

है। इस प्रकार प्रतिष्ठा प्राप्त कर राजा विचार करे कि ( अहम् ) मैं (दिवम् अनु) द्यौः पर भी (वि क्रमे) पराक्रम करूं। उसके प्रजागण सदा यही संकल्प करें कि (यः अस्मान् द्वेष्टि०) जो हमसे द्वेष करे और जिससे हम द्वेष करें (दिवस्तं निर्भजामः) द्यौलोक के सुखों से उसे वञ्चित करें। (सः मा जीवीत्, प्राणः तं जहातु) वह न जीवे और प्राण उसको त्याग दें।

विष्णोः क्रमोऽसि सपत्नहा दिक्संशितो मनस्तेजाः।

दिशोऽनु वि क्रमेऽहं दिग्भ्यस्तं ०। ०॥ २८॥

भा०—हे राजन्! तू (विष्णोः क्रमः असि) व्यापक परमेश्वर के समान प्रजापालक के कार्य पर नियुक्त है। तू (सपत्नहा) शत्रुओं का नाशक और (दिक् संशितः) दिशाओं की शक्तियों में सुशिक्षित (मनः-तेजाः) तथा मन के समान तेजस्वी है। राजा इस पद को प्राप्त करके संकल्प करे कि ( अहम् ) मैं (दिशः अनु वि क्रमे) दिशाओं में भी विक्रम करूं। प्रजाएँ संकल्प करें कि (दिग्भ्यः तं निर्भजामः०) दिशाओं से उसको हम निकाल दें जो हमसे द्वेष करे और जिससे हम द्वेष करें (सः मा जीवीत्०) ···पूर्ववत्।

विष्णोः क्रमोऽसि सपत्नहाशासंशितो वाततेजाः।

आशा अनु वि क्रमेऽहमाशाभ्यस्तं ०। ०। ०॥ २९॥

भा०—(विष्णोः क्रमः असि) हे राजन्! तू व्यापक परमेश्वर के पद पर प्रजापालक के कार्य पर नियुक्त है। तू (सपत्नहा) शत्रुओं का नाशक, (आशा-संशितः) अवान्तर दिशाओं की शक्तियों में सुशिक्षित और (वात-तेजाः) प्रचण्ड वायु के समान तेजस्वी है। इस पद पर नियुक्त राजा संकल्प करे कि ( अहम् ) मैं (आशाः अनु वि क्रमे) आशाओं में स्वयं पराक्रम करूं (आशाभ्यः तं०) ···पूर्ववत्।

विष्णोः क्रमोऽसि सपत्नहा ऋक्संशितः सामतेजाः।

ऋचोऽनु वि क्रमेऽहमृग्भ्यस्तं ०। ०। ०॥ ३०॥ ( १५ )

भा०—हे राजन् ! (विष्णोः क्रमः असि) तु व्यापक परमेश्वर के पद पर विराजमान है। तू (सपत्नहा) शत्रुओं का नाशक, (ऋक्-संशितः) ऋग्-वेद के ज्ञान में सुशिक्षित (सामतेजाः) सामवेद के समान तेजस्वी है। इस प्रकार राजा प्रतिष्ठित होकर संकल्प करे कि (अहं ऋचः अनु वि क्रमे) मैं ऋग् मन्त्रों के ज्ञानानुरूप विक्रम करूं और (ऋग्भ्यः तं निर्भजामः) ·· पूर्ववत् ।

विष्णोः क्रमोऽसि सपत्नहा यज्ञसंशितो ब्रह्मतेजाः ।
यज्ञमनु वि क्रमेऽहं यज्ञात् तं ० । ० । ० ॥ ३१ ॥

भा०—हे राजन् ! तू (विष्णोः क्रमः असि) व्यापक परमेश्वर के पद पर है। तू (सपत्नहा) शत्रु का नाशक है, तू (यज्ञ-संशितः) यज्ञ के विज्ञान में सुशिक्षित (ब्रह्म-तेजाः) वेद वा अथर्ववेद के मन्त्रों के समान तेजस्वी है। इस पद पर प्रतिष्ठित होकर राजा संकल्प करे कि (अहं यज्ञम् अनु विक्रमे) मैं यज्ञ में विक्रम करूं (यज्ञात् तं०)···पूर्ववत् ।

विष्णोः क्रमोऽसि सपत्नहौषधीसंशितः सोमतेजाः ।
ओषधीरनु वि क्रमेऽहमोषधीभ्यस्तं ० । ० ॥ ३२ ॥

भा०—हे राजन् ! (विष्णोः क्रमः असि) तु व्यापक परमेश्वर के पद पर नियुक्त है। तु (सपत्नहा) शत्रुओं का नाशक, (ओषधी-संशितः) ओषधियों की शक्तियों में सुशिक्षित (सोम तेजाः) तथा सोम के तुल्य तेजस्वी है। इस पद पर प्रतिष्ठित होकर राजा संकल्प करे कि (अहं ओषधीः अनु विक्रमे) मैं ओषधियों के बल पर पराक्रम करूं···पूर्ववत् ।

विष्णोः क्रमोऽसि सपत्नहाप्सुसंशितो वरुणतेजाः ।
अपोऽनु वि क्रमेऽहमद्भ्यस्तं ० । ० ॥ ३३ ॥

भा०—हे राजन् ! (विष्णोः क्रमः असि) तू व्यापक प्रभु के पद पर नियुक्त है। तु (सपत्नहा) शत्रुओं का नाशक, (अप्सु संशितः) जलों की शक्तियों में सुशिक्षित है, (वरुणतेजाः) वरुण अर्थात् स्वयं वृत राजा के समान तेजस्वी है। इस प्रकार प्रतिष्ठित होकर राजा संकल्प करे कि

(अहम् अपः अनु विक्रमे) मैं प्रजाओं के बल पर अपना पराक्रम करूं। (अद्भ्यः तम्०) प्रजाओं से ···पूर्ववत् ।

विष्णोः क्रमोऽसि सपत्नहा कृषिसंशितोऽन्नतेजाः ।
कृषिमनु वि क्रमेऽहं कृष्यास्तं ०।० ॥ ३४ ॥

भा०—हे राजन् ! (विष्णोः क्रमः असि) तू प्रजापालक के पद पर है। तू (सपत्नहा) शत्रुनाशक है, तू (कृषिसंशितः) कृषि की विद्या में सुशिक्षित, सुतीक्ष्ण है, (अन्नतेजाः) अन्न के समान तेज वाला है। इस प्रकार प्रतिष्ठित होकर राजा संकल्प करे कि (अहं कृषिम् अनु विक्रमे) मैं कृषि-कर्म के लिये उद्योग, पराक्रम करूं। प्रजाएं संकल्प करें कि (कृष्याः तं०) हम कृषि से ···पूर्ववत् ।

विष्णोः क्रमोऽसि सपत्नहा प्राणसंशितः पुरुषतेजाः ।
प्राणमनु वि क्रमेऽहं प्राणात् तं निर्भजामो यो३स्मान् द्वेष्टि यं वयं द्विष्मः । स मा जीवीत् तं प्राणो जहातु ॥ ३५ ॥

भा०—हे राजन् ! (विष्णोः क्रमः असि) तू प्रजापालक के पद पर नियुक्त है ! तू (सपत्नहा) शत्रुओं का नाशक, (प्राण संशितः) प्राणों की शक्तियों में सुशिक्षित, (पुरुष-तेजा) आत्मा के समान तेजस्वी है। इस प्रकार प्रतिष्ठित होकर राजा संकल्प करे कि (प्राणम् अनु अहम् विक्रमे) मैं प्राण को वश करने का पराक्रम करूं। प्रजा संकल्प करे कि (प्राणात् तं०) प्राण से उसको ···पूर्ववत् ।

जितमस्माकमुद्भिन्नमस्माकमभ्यष्ठां विश्वाः पृतना अरातीः ।
इदमहमामुष्यायणस्यामुष्याः पुत्रस्य वर्चस्तेजः
प्राणमायुर्नि वेष्टयामीदमेनमधराञ्चं पादयामि ॥ ३६ ॥

भा०—समस्त प्रजाएं अपने राजा के साथ सहोद्योगी होकर जब विजय प्राप्त करें तो निश्चय करें कि ( जितम् ) जो विजय किया गया है वह ( अस्माकम् ) हम सबका है। ( उद्भिन्नम् ) जो उत्तम फल प्राप्त हुआ है वह भी हम समस्त प्रजाओं का है। राजा संकल्प करे कि मैं

(विश्वाः) समस्त (अरातीः) शत्रुभूत, (पृतनाः) सेनाओं को (अभि अस्थाम्) पराजित करूं। पुरोहित उस विजय के पश्चात् विजेता राजा का अभिषेक करे कि (अहम् इदमे) मैं (आमुष्यायणस्य) अमुक के पोते के (अमुष्याः पुत्रस्य) अमुक माता के पुत्र के (वर्चः) वर्चस्, (तेजः) तेज, (प्राणम् आयुः) प्राण और आयु को (नि वेष्टयामि) लपेटता हूँ और ( इदम् ) इस प्रकार (एनम्) उस शत्रु को (अधराञ्चम्) नीचे (पादयामि) गिराता हूँ।

सूर्यस्यावृतमन्वावर्ते दक्षिणामन्वावृतम्।

सा मे द्रविणं यच्छतु सा मे ब्राह्मणवर्चसम् ॥ ३७ ॥

भा०—राजा संकल्प करे कि मैं (सूर्यस्य आवृतम् अनु) सूर्य के मार्ग या व्रत पर ही (आवर्त्ते) आचरण करूं। ( दक्षिणाम् अनु आवृतम् ) और सूर्य जिस प्रकार दक्षिण दिशा के पश्चात् अर्थात् उत्तर की ओर आता हुआ तीक्ष्ण हो जाता है उसी प्रकार मैं राजा भी दक्ष अर्थात् बलशाली होकर असह्य तेज से युक्त हो जाऊं। (सा) वह सूर्य के समान आचरण शैली (मे) मुझे (द्रविणं यच्छतु) द्रव्य, सम्पत्ति प्रदान करे और (सा) वह वृत्ति (मे) मुझे ( ब्राह्मण-वर्चसम् ) ब्राह्म तेज, ब्राह्मणों का तेज, विद्वानों का बल भी प्रदान करे।

सूर्य का व्रत मनुस्मृति में—

अष्टौ मासान् यथादित्यस्तोयं हरति रश्मिभिः।
तथा हरेत् करं राष्ट्रान्नित्यमर्कव्रतं हि तत् ॥

आठ मासों तक जिस प्रकार सूर्य अपनी किरणों से जल लेता है उसी प्रकार राजा नित्य अपने राष्ट्र से कर संग्रह करे। यह 'अर्कव्रत' है।

दिशो ज्योतिष्मतीरभ्यावर्ते।

ता मे द्रविणं यच्छन्तु ता मे ब्राह्मणवर्चसम् ॥ ३८ ॥

भा०—(ज्योतिष्मतीः) राजा संकल्प करे कि मैं ज्योति से सम्पन्न (दिशः) दिशाओं की तरफ (अभि आवर्त्ते) जाता हूँ। (ताः मे द्रविणं

यच्छन्तु) वे मुझे द्रव्य प्रदान करें, ( ताः मे ब्राह्मण वर्चसम् ) वे मुझे ब्राह्मणों, विद्वानों का तेज प्रदान करें।

सप्तऋषीनभ्यावर्ते।

ते मे द्रविणं यच्छन्तु ते मे ब्राह्मणवर्चसम् ॥ ३९ ॥

भा०—(सप्त ऋषीन् अभि आवर्ते । ते मे द्रविणं० इत्यादि) राजा संकल्प करे कि मैं सात ऋषियों के समीप जाता हूँ। वे मुझे द्रव्य, विभूति और वेदज्ञ ब्राह्मणों का तेज प्रदान करें।

ब्रह्माभ्यावर्ते तन्मे द्रविणं यच्छतु तन्मे ब्राह्मणवर्चसम् ॥४०॥(१६)

भा०—(ब्रह्म अभि आवर्ते) राजा संकल्प करे कि वेदज्ञान के प्रति मैं आता हूँ, तदनुकूल आचरण करता हूँ। (तत् मे द्रविणं यच्छतु तत् मे ब्राह्मणवर्चसम् ) वह मुझे धन और विद्वान् ब्राह्मणों का तेज प्रदान करें।

ब्राह्मणाँ अभ्यावर्ते। ते मे द्रविणं यच्छन्तु ते मे ब्राह्मणवर्चसम् ४१

भा०—(ब्राह्मणान् अभि आवर्ते) राजा संकल्प करे कि मैं ब्राह्मणों की शरण जाता हूँ। (ते मे द्रविणं यच्छन्तु) वे मुझे धन प्रदान करें (ते मे ब्राह्मणवर्चसम् ) मुझे विद्वान् ब्राह्मणों का तेज प्रदान करें।

यं वयं मृगयामहे तं वधैः स्तृणवामहे।

व्यात्ते परमेष्ठिनो ब्रह्मणापीपदाम तम् ॥ ४२ ॥

भा०—(यं) जिस शत्रु का (वयं) हम लोग (मृगयामहे) पीछा करें उसका (वधैः) हथियारों से (स्तृणवामहै) विनाश करें। (परमेष्ठिनः) परम स्थान में विराजमान राजा के (व्यात्ते) विशेष रूप से खुले न्यायमुख में (ब्रह्मणा) वेद के निर्णय के अनुसार, ( तम् ) उसको ( आ अपीपदाम ) हम दे दें।

वैश्वानरस्य दंष्ट्राभ्यां हेतिस्तं समधादभि।

इयं तं प्सात्वाहुतिः समिद् देवी सहीयसी ॥ ४३ ॥

भा०—(हेतिः) आयुध, वज्र आदि शस्त्र, ( तम् ) उस दण्ड के योग्य पुरुष को, (वैश्वानरस्य) समस्त प्रजा के हितकारी तथा अग्नि के समान

तेजस्वी राजा की दाढ़ों [कानूनी और पुलिस सम्बन्धी पकड़ों] से (अभि सम् अधात्) भली प्रकार पकड़ लें। जिस प्रकार (इयं आहुतिः) अग्नि में आहुति डाली जाती है उसी प्रकार अपराधी को राजा के हाथ पकड़ा देना भी राजा रूप अग्नि में आहुति देना है, वह राजा उसको (प्सातु) खाले, अपने वश में ले ले। (तम्) इस प्रकार राजा (समित्) जलते काष्ठ के समान (देवी) प्रकाशमान (सहीयसी) और अधिक बलवान् हो जाता है।

## कैदी के साथ व्यवहार

राज्ञो वरुणस्य बन्धोसि ।
सोऽमुमामुष्यायणममुष्याः पुत्रमन्ने प्राणे बधान ॥ ४४ ॥

भा०—हे कारागार ! तू (वरुणस्य) पापों के निवारक (राज्ञः) राजा का (बन्धः) बन्धन स्थान है। (सः) वह तू (अमुष्यायणम्) अमुक पुरुष के पोते (अमुष्याः पुत्रम्) और अमुक माता के पुत्र (अमुम्) अमुक कैदी को (अन्ने प्राणे) खाने भर के अन्न पर (बधान) बांध ले। कारागार विभाग राजा के अधीन रहे और वह राजा के कैदी को जीवन और अन्न मात्र पर बन्धन में रखे।

यत् ते अन्नं भुवस्पत आक्षियति पृथिवीमनु ।
तस्य नस्त्वं भुवस्पते संप्रयच्छ प्रजापते ॥ ४५ ॥

भा०—हे (भुवः पते) पृथिवी के स्वामी ! (यत्) जो (ते अन्नम्) तेरा अन्न (पृथिवीम् अनु आक्षियति) पृथिवी पर है, हे (भुवस्पते प्रजापते) प्रजा के पालक ! पृथिवी के रक्षक ! राजन् ! (त्वं) तू (तस्य) उस अन्न को (नः) हमें (सं प्रयच्छ) प्रदान कर।

अपो दिव्या अचायिषं रसेन समपृक्ष्महि ।
पयस्वानग्न आगमं तं मा सं सृज वर्चसा ॥ ४६ ॥
सं माग्ने वर्चसा सृज सं प्रजया समायुषा ।
विद्युर्मे अस्य देवा इन्द्रो विद्यात् सह ऋषिभिः ॥ ४७ ॥

अथर्व० कां० ७ । ८९ । १, २ ॥

भा०—इन दोनों मन्त्रों की व्याख्या देखो अथर्व० [कां० ७।८९।१,२]

### पर-पीड़ाकारी पुरुष को दण्ड-विधान

यदग्ने अद्य मिथुना शपातो यद्वाचस्तृष्टं जनयन्त रेभाः।
मन्योर्मनसः शरव्या जायते या तया विध्य हृदये यातुधानान् ४८
परा शृणीहि तपसा यातुधानान् पराग्ने रक्षो हरसा शृणीहि।
परार्चिषा मूरदेवाँ छृणीहि परासुतृपः शोशुचतः शृणीहि ॥४९॥
अथर्व० कां० ८। ३। १२, १९॥

भा०—इन दोनों मन्त्रों की व्याख्या देखो अथर्व०[कां०८।३।१२।१३]।

अपामस्मै वज्रं प्र हरामि चतुर्भृष्टिं शीर्षभिद्याय विद्वान्।
सो अस्याङ्गानि प्र शृणातु सर्वा तन्मे देवा अनु जानन्तु विश्वे ॥ ५० ॥ ( १७ )

भा०—मैं ( विद्वान् ) इसके अपराध को जानता हुआ (अस्मै) इसके लिये ( अपाम् ) आप्तजनों के बनाये ( चतुर्भृष्टिम् ) चारों ओर से संतापकारक ( वज्रम् ) और पाप से निवारक दण्ड को इसके (शीर्ष भिद्याय) शिर तोड़ने के लिये (प्र हरामि) प्रेरित करता हूँ। (सः) वह दण्ड (अस्य) इस अपराधी के (अङ्गानि) अंगों का (प्र शृणातु) अच्छी प्रकार नाश करे। ( तत् ) मेरे इस कार्य की (विश्वे-देवाः) सब विद्वान् पुरुष (अनुजानन्तु) अनुज्ञा दें राजा इस प्रकार अपराधियों को विद्वान् पुरुषों से अनुमति लेकर दण्ड प्रदान किया करे।

## [ ६ ] शिरोमणि पुरुषों का वर्णन

बृहस्पतिर्ऋषिः ॥ फालमणिरुत वनस्पतिर्देवता, ३ आपः ॥ छन्दः—१, ४, २१ गायत्र्यः, ५ षट्पदा जगती, ६ सप्तपदा विराट् शक्करी, ७–९ त्र्यवसाना अष्टपदा अष्टयः, १० नवपदा धृतिः, ११,२०, २३–२७ पथ्यापंक्तयः, १२–१७ त्र्यवसानाः सप्तपदाः शक्वर्यः, २० पथ्यापंक्तिः, ३१ त्र्यवसाना षट्पदा जगती, ३५ पञ्चपदा अनुष्टुब्गर्भा जगती, २, १८, १९, २१, २२, २८–३०, ३२–३४ अनुष्टुभः।

पञ्चत्रिंशर्चं सूक्तम् ॥

अरातीयोर्भ्रातृव्यस्य दुर्हार्दो द्विषतः शिरः ।
अपि वृश्चाम्योजसा ॥ १ ॥

भा०—(अरातीयोः) कर न देने वाले, (दुर्हार्दः) दुष्ट चित्त वाले, (द्विषतः) द्वेष करने हारे (भ्रातृव्यस्य) शत्रुभूत प्रजाजन के (शिरः) शिर को (ओजसा) नियम के प्रभाव और बल से (अपि वृश्चामि) मैं काट डालूं।

वर्म मह्यमयं मणिः फालाज्जातः करिष्यति ।
पूर्णो मन्थेन मागमद् रसेन सह वर्चसा ॥ २ ॥

भा०—(फालात्) शत्रुनाशन सामर्थ्य से (जातः) सामर्थ्यवान् होकर (अयं) यह (मणिः) शिरोमणि सेनापति, (मह्यम्) मुझ राजा के लिये, (वर्म) कवच या रक्षा का साधन (करिष्यति) करेगा और वह (मन्थेन) शत्रु का मथन कर डालने वाले बल से (पूर्णः) पूर्ण बलवान् होकर और (रसेन) रस या रथबल और (वर्चसा) तेज से सम्पन्न होकर, (मा) मुझ राजा के पास (आ अगमत्) आवे ।

यत् त्वा शिक्वः परावधीत् तक्षा हस्तेन वास्या ।
आपस्त्वा तस्माज्जीवलाः पुनन्तु शुचयः शुचिम् ॥ ३ ॥

भा०—हे राजन् ! (यत्) जिस प्रकार (शिक्वः) चतुर (तक्षा) शिल्पी (वास्या) बसोली से लकड़ी को छीलता है, उसी प्रकार (त्वा) तुझे (यत्) जब (शिक्वः) चतुर शत्रु (हस्तेन) अपने शस्त्र से (परावधीत्) खूब घायल कर डाले, तो भी (जीवलाः आपः) जिस प्रकार जीवन देने वाले जल अधमरे को पुनः जिला देते हैं, उसी प्रकार (जीवलाः) जीवन-प्राण पुनः प्राप्त कराने वाले (शुचयः) शुद्ध चित्त वाले (आपः) आप्तजन, (शुचिम्) शुद्ध चित्त, निष्कपट तुझको (तस्मात्) उस आघात की पीड़ा से (पुनन्तु) मुक्त करें। मणिपक्ष में—हे मणे ! तुझको क्योंकि बढ़ई ने अपने हाथ से गढ़ा था अतः तुझको जीवनप्रद जल पवित्र करें ।

हिरण्यस्रगयं मणिः श्रद्धां यज्ञं महो दधत् ।
गृहे वसतु नोऽतिथिः ॥ ४ ॥

भा०—(अयं) यह (मणिः) शिरोमणि पुरुष ( हिरण्यस्रक् ) सुवर्ण-माला धारण करने वाला होकर भी (श्रद्धां) ईश्वर और धर्म कार्य में श्रद्धा अर्थात् सत्य में धारणावती बुद्धि को (यज्ञ) यज्ञ और (महः) तेज को ( दधत् ) धारण करे और (नः) हमारे (गृहे) घर में (अतिथिः) अतिथि होकर (वसतु) निवास करे ।

तस्मै घृतं सुरां मध्वन्नमन्नं क्षदामहे ।
स नः पितेव पुत्रेभ्यः श्रेयः श्रेयश्चिकित्सतु
भूयोभूयः श्वः श्वो देवेभ्यो मणिरेत्य ॥ ५ ॥

भा०—(तस्मै) उस शिरोमणि रूप अतिथि के लिये ( घृतम् ) घी, ( सुराम् ) जल, (मधु) शहद ( अन्नम्-अन्नम् ) और प्रत्येक प्रकार का मधुर अन्न, (क्षदामहे) खिलाते हैं। (पुत्रेभ्यः) पुत्रों को (पिता इव) जिस प्रकार पिता (श्रेयः-श्रेयः) परम कल्याण का ही उपदेश करते हैं, उसी प्रकार (सः) वह भी (नः) हमारे (पिता) पिता के समान पूजनीय होकर हमें (श्रेयः श्रेयः) सब प्रकार के कल्याणमय कर्त्तव्य का ही (चिकित्सतु) ज्ञान करावे और वह (मणिः) शिरोमणि (भूयः भूयः) बार २ (श्वः-श्वः) प्रत्येक दिन ( देवेभ्यः ) विद्वानों से शिक्षा ( एत्य ) प्राप्त कर हमें उपदेश दिया करे ।

यमबध्नाद् बृहस्पतिर्मणिं फालं घृतश्चुतमुग्रं खदिरमोजसे ।
तमग्निः प्रत्यमुञ्चत सो अस्मै दुह आज्यं भूयोभूयः श्वःश्वस्तेन त्वं द्विषतो जहि ॥ ६ ॥

भा०—(फालं) शत्रु-सेना के तोड़ने फोड़ने वाले, ( घृतश्चुतम् ) वीर्य और बल पराक्रम को दर्शाने वाले, (खदिरम्) शत्रु के विनाशक, (मणिम्) शिरोमणि, ( उग्रम् ) तीक्ष्णस्वभाव वाले ( यम् ) जिस पुरुष को (ओजसे) उसके बल पराक्रम के कारण, (बृहस्पतिः) वेदवाणी का पालक मन्त्री, (अबध्नात्) राजा के साथ बांधता है, अर्थात् उसके कार्य के लिये प्रतिज्ञा-बद्ध या नियुक्त करता है, ( तत् ) उसको, (अग्निः) शत्रुतापक, अग्निस्वभाव

वाला राजा ही ( प्रति-अमुञ्चत् ) धारण करता है। तभी ( सः ) वह शिरोमणि पुरुष (अस्मै) इस राजा के लिये (भूयः-भूयः) बहुत २ प्रकार के ओर बार २ (आज्यं-दुहे) वीर्य और पराक्रम के कार्य पूर्ण करता है और हे राजन् ! (तेन) उसके बल से ही (श्वः-श्वः) भावी काल में बराबर (त्वं) तू (द्विषतः) अपने शत्रुओं का (जहि) विनाश कर।

यमबध्नाद् बृहस्पतिर्मणिं० । तमिन्द्रः प्रत्यमुञ्चतौजसे वीर्याय कम् ।
सो अस्मै बलमिद् दुहे भूयोभूयः ० । ० ॥ ७ ॥

भा०—(यम् फालं घृतश्चुतं = खदिरं उग्रं मणिं बृहस्पतिः ओजसे अबध्नात् ) शत्रुसेना के तोड़ने फोड़ने वाले, बल पराक्रम के कर्त्ता, शत्रु के विनाशक, तीक्ष्णस्वभाव वाले शिरोमणि पुरुष को (बृहस्पतिः) वेदज्ञ महामात्य, राजा के कार्य में बांधता है, (तम् इन्द्रः ओजसे वीर्याय कम् प्रति अमुञ्चत) उसको ऐश्वर्यशील राजा अपने तेज और वीर्य की वृद्धि के लिये धारण करता है । (सः अस्मै भूयोभूयः बलम् इद् दुहे ) वह उस राजा के लिये बराबर बल को ही बढ़ाता है । (तेन श्वः श्वः त्वं द्विषतः जहि) उसके बल से तू हे राजन् ! भविष्य में अपने शत्रुओं को मारने में समर्थ हो ।

यमब० । तं सोमः प्रत्यमुञ्चत महे श्रोत्राय चक्षसे ।
सो अस्मै वर्च इद् दुहे भूयो ० । ० ॥ ८ ॥

भा०—(यम् अबध्नात्० इत्यादि) शत्रु सेना को तोड़ने ···पूर्ववत् । (तं सोमः) उस शिरोमणि पुरुष को सोमस्वरूप सबका प्रेरक राजा (महे) अपने बड़े महत्वपूर्ण कार्य (श्रोत्राय) कान के लिये अर्थात् राष्ट्र की सब शिकायतों को सुनने के लिये और (महे चक्षसे) चक्षु अर्थात् राष्ट्र के निरीक्षण के महत्वपूर्ण कार्य के लिये, (प्रति अमुञ्चत) धारण करता है । (सः अस्मै वर्चः इद् दुहे) वह राजा के तेज को बढ़ाता है । (भूयोभूयः श्वः श्वः तेन द्विषतः जहि) हे राजन् ! उसके बल पर तू भविष्य में अपने द्वेषकारी लोगों के मारने में समर्थ हो । उत्तम शिरोमणि पुरुषों को राजा वेतन पर राष्ट्र की प्रजाओं के परस्पर के विवादों को श्रवण करने और

व्यवस्था के निरीक्षण के लिये नियुक्त करे । इससे राजा का ही तेज बढ़ता है, शत्रु नष्ट होते हैं ।

यमब॑० । तं सूर्यः॒ प्रत्य॑मुञ्चत॒ तेने॒मा अ॑जय॒द् दिशः॑ ।
सो अ॑स्मै॒ भूति॒मिद् दु॑हे॒० भूयो॑० ॥ ९ ॥

भा०—(यम् अबध्नात्० इत्यादि) ⋯पूर्ववत् । (तं) उस शिरोमणि पुरुष को, (सूर्यः) सूर्य के समान प्रखर तेजस्वी राजा ( प्रत्यमुञ्चत् ) स्वयं धारण करता है, ( तेन इमाः दिशः अजयत् ) उसके बल पर वह इन समस्त दिशाओं पर जय प्राप्त करता है । (सः) वह शिरोमणि पुरुष ( भूतिम् इत् ) राष्ट्र और राष्ट्र की सम्पत्ति को (भूयः भूयः दुहे) बराबर अधिकाधिक बढ़ाया करता है । (तेज श्वः श्वः द्विषतः जहि) हे राजन् ! उसके बल पर ही तू भविष्य में सदा द्वेष करने हारे शत्रुओं को मारने में समर्थ हो ।

यमब॑ध्ना॒द् बृह॒स्पति॑र्म॒णिं फा॒लं घृ॒तश्चु॑तमु॒ग्रं ख॑दि॒रमोज॑से ।
तं बिभ्र॑च्च॒न्द्रमा॑ म॒णिमसु॑राणां पुरो॑ऽजयद् दान॒वानां॑ हिर॒ण्ययीः॑ ।
सा अ॑स्मै॒ श्रिय॒मिद् दु॑हे॒ भूयो॑० ॥ १० ॥

भा०—(यम् अबध्नात्० इत्यादि) शत्रु सेना के तोड़ने⋯पूर्ववत् । (तं मणिम् ) उस श्रेष्ठ नररत्न को ( बिभ्रत् ) धारण करता हुआ (चन्द्रमाः) प्रजा को सुखी करने हारा राजा, (असुराणां) असुरों और ( दानवानाम् ) प्रजा के पीड़ाकारी दानवों के (हिरण्ययीः) लोहे की या सुवर्ण आदि धन सम्पत्ति से भरी हुई (पुरः) नगरियों को ( अजयत् ) विजय करता है । (सः) वह नररत्न (अस्मै भूयो भूयः श्रियम् इत् दुहे) इस राजा के धन ऐश्वर्य को ही अधिकाधिक बढ़ाता है । (तेन श्वः श्वः द्विपतः जहि) उसके बल पर भविष्य में भी राजा अपने शत्रुओं को विनाश करने में समर्थ होता है ।

यमब॑ध्ना॒द् बृह॒स्पति॒र्वाता॑य म॒णिमा॒शवे॑ ।
सो अ॑स्मै वा॒जिनं॑ दुहे॒ भूयो॑० ॥ ११ ॥

भा०—(बृहस्पतिः) बृहस्पति अर्थात् वेदज्ञ महामन्त्री, ( यम् ) जिस ( मणिम् ) पुरुष रत्न को, (आशवे) अति शीघ्रकारी (वाताय) वायु के समान तीव्र वेग कार्य सम्पादन करने के लिये ( अबध्नात् ) कार्य पर वेतन द्वारा नियुक्त करता है, (सः) वह (अस्मै) राजा के लिये (भूयो भूयः) अधिकाधिक ( वाजिनम् ) वेगवान् अश्व आदि यानों और रथों को (दुहे) तैय्यार कर देता है। (तेन श्वः श्वः द्विषतः जहि) हे राजन्! ऐसे नररत्न के बल पर तू भविष्य में बराबर शत्रुओं का नाश कर।

यमब॰ । तेने॒मां म॒णिना॑ कृ॒षिम॒श्विना॑व॒भि र॑क्षतः ।
स भि॒षग्भ्यां॒ महो॒ दुहे॒ भूयो॑० ॥ १२ ॥

भा०—(बृहस्पतिः) वेदज्ञ महामात्य, (आशवे वाताय) आशुगामी वायु जिस प्रकार मेघ को समुद्र से लाकर पृथिवी पर वर्षा देता है, उसी प्रकार अपने प्रबल यन्त्रों से जलधाराओं और नदियों, नहरों को बनाने के कार्य के लिये ( यम् मणिम् ) जिस नर-रत्न को ( अबध्नात् ) राष्ट्र के कार्य में नियुक्त करता है, (तेन) उस नर-रत्न के बल से, (अश्विनौ) राष्ट्र के नर नारी लोग ( इमां कृषिम् ) इस अन्न की खेती को (अभि रक्षतः) रक्षा करते हैं। (सः) वही नर-रत्न ( भिषग्भ्याम् ) ओषधि-चिकित्सक और शल्य-चिकित्सक के लिये (भूयोभूयः) अधिकाधिक (महः) महत्त्वपूर्ण पदार्थ (दुहे) उत्पन्न करता है। हे राजन्! (तेन श्वः श्वः) उससे भविष्य में तू (द्विषतःजहि) शत्रुओं का विनाश कर।

यमब॰ । तं बिभ्र॑त् सवि॒ता म॒णिं तेने॒दम॑जय॒त् स्वः॑ ।
सो अ॑स्मै सू॒नृतां॒ दुहे॒ भूयो॑० ॥ १३ ॥

भा०—(यम् अबध्नात्० इत्यादि) बृहस्पति अर्थात् वेदज्ञ ···पूर्ववत्। (तं मणिं) उस नर-रत्न को ( सविता बिभ्रत् ) धारण करके सूर्य के समान तेजस्वी राजा, (तेन) उस नररत्न के बल से ( इदम् ) इस (स्वः) आकाश लोक को ( अजयत् ) विजय कर लेता है। (सः) वह नररत्न (अस्मै) इस राजा के लिये ( सूनृताम् ) शुभ सत्यवाणी या कीर्ति को (भूयोभूयः दुहे)

अधिकाधिक उत्पन्न करता है। हे राजन्! (तेन श्वः श्वः द्विषतः जहि) उसके बल से भविष्य में शत्रुओं के विजय में समर्थ हो।

वेगवान् यानों के कर्त्ता शिल्पज्ञ के द्वारा आकाशचारी विमानों से राजा विशाल आकाश को वश करे और उस बल से यश कीर्त्ति प्राप्त करके शत्रुओं को वश करे।

यमब॑० । तमापो॒ बिभ्र॑तीर्म॒णिं सदा॑ धाव॒न्त्यक्षि॑ताः ।
स आ॑भ्यो॒ऽमृत॒मिद् दु॑हे॒ भूयो॑० ॥ १४ ॥

भा०—(यम् अबध्नात्० इत्यादि) बृहस्पति अर्थात् वेदज्ञ… पूर्ववत्। (तं मणिं आपः बिभ्रतीः) उस नर-रत्न को अपने भीतर धारण करने हारी आप्त प्रजाएं, जल धाराओं के समान (अक्षिताः) विना विनाश के, (धावन्ति) निरन्तर अपने २ मार्ग पर चला करती हैं। (सः) वह नर-रत्न (आभ्यः) इन प्रजाओं के लिये (भूयो भूयः) अधिकाधिक (अमृतम् इत् दुहे) अमृत या दीर्घायु या अमर जीवन को पूर्ण करता है। (तेन त्वं द्विषतः श्वः श्वः जहि) उसके बल से… पूर्ववत्।

यमब॑० । तं राजा॒ वरु॑णो म॒णिं प्रत्य॑मुञ्चत शं॒भुव॑म् ।
सो अ॑स्मै॒ स॒त्यमिद् दु॑हे॒ भूयो॑० ॥ १५ ॥

भा०—(यम् अबध्नात्० इत्यादि) बृहस्पति अर्थात् वेदज्ञ… पूर्ववत्। (तं मणिम्) उस शिरोमणि (शम्भुवम्) सुखकारी नर-रत्न को (वरुणः राजा) चुना हुआ राजा (प्रत्यमुञ्चत्) मणि के समान धारण करता है। (सः अस्मैः) वह इस राजा के लिये (सत्यम् इद् दुहे) सत्य न्याय को ही (भूयो भूयः) अधिकाधिक बढ़ाता है (तेन द्विपतः श्वः श्वः जहि०) उसके बल से… पूर्ववत्।

यमब॑० । तं दे॒वा बिभ्र॑तो म॒णिं सर्वाँ॑ल्लो॒कान् यु॒धाज॑यन् ।
स ए॒भ्यो॒ जिति॒मिद् दु॑हे॒ भूयो॑० ॥ १६ ॥

भा०—(यम् अबध्नात्० इत्यादि) बृहस्पति अर्थात् वेदज्ञ… पूर्ववत्। (तं० मणिम्) उस नर-रत्न को (बिभ्रतः) अपने बीच धारण करते हुए

(देवाः) विद्वान् पुरुष, अपने युद्ध करने के सामर्थ्य से ( सर्वान् लोकान् ) समस्त लोकों को ( अजयन् ) विजय कर लेते हैं। (सः) वह नर-रत्न (एभ्यः) इन विद्वान् पुरुषों के लिये (भूयः भूयः) अधिकाधिक (जितिम् इत दुहे) विजयों को करता है। (तेन श्वः श्वः० इत्यादि) उसके बल से ···पूर्ववत्।

यमबध्नाद् बृहस्पतिर्वाताय मणिमाशवे।
तमिमं देवता मणिं प्रत्यमुञ्चन्त शंभुवम्।
स आभ्यो विश्वमिद् दुहे भूयोभूयः श्वःश्वस्तेन त्वं द्विषतो जहि १७

भा०—(यम् अबध्नात्० इत्यादि) बृहस्पति अर्थात् वेदज्ञ ···पूर्ववत्। ( शम्भुवम् ) कल्याण और सुख के उत्पादक ( तम् इमं मणिम् ) इस नर-रत्न को (देवताः) दिव्य प्रजाएं (प्रत्यमुञ्चन्त) धारण करती हैं। (सः) वह नर-रत्न (आभ्यः) इन दिव्य प्रजाओं के लिये ( विश्वम् इद् ) समस्त संसार के सारे पदार्थों को (भूयः भूयः) अधिकाधिक (दुहे) प्राप्त कराता है। (तेन श्वः श्वः ०इत्यादि) उसके बल से···पूर्ववत्।

ऋतवस्तमबध्नतार्तवास्तमबध्नत।
संवत्सरस्तं बद्ध्वा सर्वं भूतं वि रक्षति ॥ १८ ॥

भा०—(ऋतवः) ऋतुएं ( तम् ) उसको (अबध्नत) अपने में धारण करती हैं, (आर्तवाः तम् अबध्नत) ऋतुओं के समूह उसको धारण करते हैं। (तं) और उसको (संवत्सरः) संवत्सर बांधकर (सर्वं भूतं) समस्त प्राणीसमूह की (वि रक्षति) विविध प्रकार से पालन करता है। अर्थात् ऋतु, ऋतुओं के समूह और वर्ष जिस प्रकार सूर्य को धारण करते हैं और प्रजा का पालन करते हैं, उसी प्रकार प्रजाएं, अधिकारीगण और राजा भी ऐसे नर-रत्नों को स्वयं अपने राष्ट्र में नियुक्त करते हैं और इसके द्वारा नाना प्रकार से प्राणियों का पालन करते हैं।

ऋतव्याः—ऋतव एते यद् ऋतव्याः। श० ८। ७। १॥

अन्तर्देशा अबध्नत प्रदिशस्तमबध्नत।
प्रजापतिसृष्टो मणिर्द्विषतो मेऽधराँ अकः ॥ १९ ॥

भा०—(अन्तः देशाः) अन्तराल दिशाएं या बीच के देश और (प्रदिशः) मुख्य चार दिशाएं ( तम् ) उस नर-रत्न को (अबध्नत) गले में मणि के बने हार के समान धारण करती हैं। (प्रजापति-सृष्टः) प्रजा-पालक परमेश्वर का उत्पन्न किया हुआ वह (मणिः) नर-शिरोमणि पुरुष (मे) मेरे से (द्विषतः) द्वेष करने हारे शत्रुओं को ( अधरान् ) नीचे कर देता है।

अथर्वाणो अबध्नताथर्वणा अबध्नत।
तैर्मेदिनो अङ्गिरसो दस्यूनां बिभिदुः पुरस्तेन त्वं द्विषतो जहि ॥ २० ॥ ( १९ )

भा०—(अथर्वाणः) अथर्वा अर्थात् निश्चल, स्थिरमति, पुरुष और (आथर्वणाः) अथर्ववेद के विद्वान् उस नर-रत्न को अपने गले में हार के समान (अबध्नत) धारण करते हैं। (तैः) और उन विद्वानों की सहायता से (मेदिनः) परिपुष्ट तथा (अङ्गिरसः) विज्ञानवान् अधिकारी (दस्यूनां) दुष्ट डाकू लोगों के (पुरः) गढ़ों को (बिभिदुः) तोड़ डालते हैं। हे राजन् (तेन) उस द्वारा (त्वं) तू (द्विषतः) अपने शत्रुओं का (जहि) विनाश कर।

तं धाता प्रत्यमुञ्चत स भूतं व्यकल्पयत्।
तेन त्वं द्विषतो जहि ॥ २१ ॥

भा०—(तं) उस नररत्न को (धाता) प्रजाधारक राजा (प्रति अमुञ्चत) धारण करता है। (सः) वह नररत्न ( भूतम् ) प्रजा को (वि अकल्पयत्) नाना प्रकार से सामर्थ्यवान् करता है। (तेन) उस नररत्न द्वारा हे राजन्! तू (द्विषतः जहि) शत्रुओं का नाश कर।

यमबध्नाद् बृहस्पतिर्देवेभ्यो असुरक्षितिम्।
स मायं मणिरागमद् रसेन सह वर्चसा ॥ २२ ॥

भा०—( यम् ) जिस ( असुर-क्षितिम् ) असुरों के विनाशकारी अथवा ( असु-रक्षितिम् ) प्राणों के रक्षक पुरुष को (बृहस्पतिः) वेदज्ञ महामात्य (देवेभ्यः) श्रेष्ठ पुरुषों के लिये ( अबध्नात् ) राष्ट्र में नियुक्त

करता है, (सः) वह (मा) मुझ राजा के पास (रसेन) अपने बल और (वर्चसा) तेज के (सह) साथ प्राप्त हो।

यमब॑० । स मा॒यं म॒णिरा॑गमत् स॒ह गोभि॑रजावि॒भिरन्ने॑न प्र॒जया॑ स॒ह ॥ २३ ॥

भा०—(यम् अबध्नात् इत्यादि) दुष्टों वा असुरों के विनाशक वा प्राणों के रक्षक जिस पुरुष को वेदज्ञ महाभाग्य श्रेष्ठ पुरुषों की रक्षा के लिये नियुक्त करता है (सः अयं) वह (मणिः) नररत्न (गोभिः अजाविभिः सह) गौओं, बकरियों और भेड़ों के साथ और (प्रजया सह) प्रजा के साथ (आ अगमत्) मुझ राजा को प्राप्त हो।

यमब॑० । स मा॒यं म॒णिरा॑गमत् स॒ह व्रीहिय॒वाभ्यां॒ मह॑सा भू॒त्या॑ स॒ह ॥ २४ ॥

भा०—(यम् अबध्नात्० इत्यादि) असुरों के विनाशक वा प्राणों व प्राणियों के रक्षक जिस पुरुष को, वेदज्ञ विद्वान्, श्रेष्ठ पुरुषों की रक्षा के लिये नियुक्त करे, (सः अयं मणिः) वह नरश्रेष्ठ पुरुष, (व्रीहियवाभ्यां) धान्य और जौ आदि अन्नों और (महसा भूत्या सह) बड़ी भारी धन सम्पत्ति के साथ, (मा) मुझ राजा को (आ अगमत्) प्राप्त हो।

यमब॑० । स मा॒यं म॒णिरा॑ग॒मन्मधो॑र्घृ॒तस्य॒ धार॑या ।
की॒लाले॑न म॒णिः स॒ह ॥ २५ ॥

भा०—(यम् अबध्नात्० इत्यादि) असुरों के विनाशक प्राणियों के प्राणों के रक्षक, जिस पुरुष को, वेदज्ञ विद्वान्, श्रेष्ठ पुरुषों की रक्षा के लिये नियुक्त करे, (सः अयं मणिः) वह नरश्रेष्ठ, (मधोः घृतस्य धारया) मधुर पदार्थों और घृत की धारा और (कीलालेन) अमृत या जल या परम अन्नरस के साथ (मा) मुझ राजा को (आ अगमत्) प्राप्त हो।

यमब॑० । स मा॒यं म॒णिरा॑गम॒दूर्जया॒ पय॑सा स॒ह द्रवि॑णेन श्रि॒या स॒ह ॥ २६ ॥

भा०—(यम् अवध्नात्० इत्यादि) असुरों के नाशक जिस प्रकार पुरुष को वेदज्ञ विद्वान् श्रेष्ठ पुरुषों की रक्षा के लिये नियुक्त करे (सः अयं मणिः) वह नरश्रेष्ठ, (ऊर्जया पयसा सह) अन्न की बलकारी सारवान् शक्ति और पुष्टिकारक दूध और जल के साथ और (द्रविणेन) धन सम्पत्ति और (श्रिया सह) लक्ष्मी के साथ ( मा आ-अगमत् ) मुझ राजा को प्राप्त हो।

यमब॑० । स मा॒यं म॒णिराग॑म॒त् तेज॑सा त्विष्या॑ स॒ह यश॑सा की॒र्त्या॑ स॒ह ॥ २७ ॥

भा०—(यम् अवध्नात्०) पूर्ववत् । (सः अयं मणिः) वह नरश्रेष्ठ (तेजसा) तेज, (त्विष्या) कान्ति, (यशसा कीर्त्या) यश और कीर्ति के (सह) साथ ( मा आ-अगमत् ) मुझ राजा को प्राप्त हो।

यमब॑ध्नाद् बृह॒स्पति॑र्दे॒वेभ्यो॒ असु॑रक्षितिम् ।
स मा॒यं म॒णिराग॑म॒त् सर्वा॑भि॒र्भूति॑भिः स॒ह ॥ २८ ॥

भा०—(यम् अवध्नात्० इत्यादि) पूर्ववत् । (सः अयं मणिः) वह नरश्रेष्ठ (सर्वाभिः भूतिभिः सह) समस्त कल्याण सम्पदाओं के साथ (मा आ-अगमत् ) मुझ राजा को प्राप्त हो।

तमि॒मं दे॒वता॑ म॒णिं मह्यं॑ ददतु॒ पुष्ट॑ये ।
अ॒भि॒भुं क्ष॑त्र॒वर्ध॑नं सपत्न॒दम्भ॑नं म॒णिम् ॥ २९ ॥

भा०—( अभिभुम् ) सबको अपने सामर्थ्य से पराभव करने वाले, ( क्षत्रवर्धनम् ) क्षत्र-बल को बढ़ाने वाले, (सपत्न दम्भनम् ) शत्रुओं को दबाने वाले ( तम् इमम् मणिम् ) उस नरश्रेष्ठ पुरुष को, (देवताः) समस्त दिव्य प्रजाएँ (पुष्ट्यै) राज्य की पुष्टि के लिये ( मह्यम् ) मुझे (ददतु) प्रदान करें।

ब्रह्म॑णा तेज॑सा स॒ह प्रति॑ मुञ्चामि मे शि॒वम् ।
अ॒स॒प॒त्नः स॑पत्न॒हा स॒पत्ना॑न् मेऽध॑राँ अकः ॥ ३० ॥ (२०)

भा०—मैं (ब्रह्मणा) वेदमय या ब्राह्मणों के ज्ञानमय (तेजसा) तेज

के साथ ( मे शिवम् ) उस कल्याणमय नरश्रेष्ठ को (प्रतिमुञ्चामि) धारण करूं। वह (सपत्नहा) शत्रुनाशक (असपत्नः) अजातशत्रु, नरश्रेष्ठ (सपत्नान्) शत्रुओं को ( मे अधरान् ) मेरे नीचे (अकः) करे ।

उत्त॑रं द्वि॒ष॒तो मा॑म॒यं म॒णिः कृ॑णोतु दे॒व॒जाः ।
यस्य॑ लो॒का इ॒मे त्रयः॒ पयो॑ दु॒ग्धमु॒पास॑ते ।
स मा॒यमधि॑ रोहतु म॒णिः श्रैष्ठ्या॑य मू॒र्ध॒तः ॥ ३१ ॥

भा०—(अयं) यह (मणिः) नर-रत्न (देवजाः) विद्वानों द्वारा सामर्थ्यवान् एवं अधिकार सत्ता को प्राप्त होकर ( माम् ) मुझे (द्विषतः) शत्रुओं के ( उत्तरम् ) ऊपर, उनसे ऊंचा (कृणोतु) करे और (यस्य) जिसके ( दुग्धम् ) उत्पन्न किये हुए ऐश्वर्य को (इमे) ये (त्रयः) तीनों (लोकाः) लोक अर्थात् उत्तम मध्यम और निकृष्ट तीनों श्रेणियों के प्राणी (उपासते) भोग करते हैं। (सः) वह (अयम् मणिः) नरश्रेष्ठ (श्रेष्ठ्याय) सबसे श्रेष्ठ पद प्राप्त करने के लिये (मूर्धतः माम् अधिरोहतु) मेरे भी शिरोभाग पर पूज्य होकर रहे ।

यं दे॒वाः पि॒तरो॑ मनु॒ष्या॒ उप॒जीव॑न्ति स॒र्व॒दा ।
स मा॒यमधि॑ रोहतु म॒णिः श्रैष्ठ्या॑य मू॒र्ध॒तः ॥ ३२ ॥

भा०—(यं) जिस नरश्रेष्ठ पुरुष के आश्रय पर, (पितरः) माता, पिता, आचार्य आदि और (मनुष्याः) मननशील जीव, (सर्वदा) सब कालों में, (उप-जीवन्ति) अपनी आजीविका प्राप्त करते हैं, (सः मणिः) वह शिरोमणि पुरुष (श्रैष्ठ्याय माम् मूर्धतः अधिरोहतु) सर्व श्रेष्ठ होने के कारण मुझसे भी ऊंचे पद पर मुख्य होकर रहे ।

यथा॒ बीज॑मु॒र्व॒रायां॑ कृ॒ष्टे फाले॑न॒ रोह॑ति ।
ए॒वा मयि॑ प्र॒जा प॒शवो॒ऽन्नम॑न्नं॒ वि रो॑हतु ॥ ३३ ॥

भा०—(यथा) जिस प्रकार (उर्वरायाम्) उत्कृष्ट भूमि में, (फालेन) हल की फाली से (कृष्टे) हल चला लेने पर बोया हुआ ( बीजम् ) बीज

(रोहति) खूब अच्छी प्रकार उगता है और फलता है, (एव) उसी प्रकार (मयि) मुझमें (प्रजाः पशवः अन्नं वि रोहतु) प्रजाएं, पशु और अन्न विशेष प्रकार से उत्पन्न हों और समृद्ध हों। 'फाल मणिः' का रहस्यार्थ इस मन्त्र में स्पष्ट कर दिया है। अर्थात् जैसे हल की फाली से जोते खेत में बीज उगे उसी प्रकार जिसके कार्य करने पर राजा की प्रजा, पशु, सम्पत्ति बढ़े वही 'फाल मणि' है।

यस्मै॑ त्वा यज्ञवर्धन॒ मणे॑ प्र॒त्यमु॑चं शि॒वम्।
तं त्वं श॑तदक्षिण॒ म॒णे श्रैष्ठ्या॑य जिन्वतात् ॥ ३४ ॥

भा०—(यज्ञवर्धन) यज्ञ अर्थात् राष्ट्र की व्यवस्था-संगति को निरन्तर बढ़ाने हारे (मणे) हे शिरोमणे! (त्वां) तुझ (शिवम्) कल्याणकारी को, (यस्मै) जिसके लिये (प्रति अमुचम्) मैं धारण करता हूँ, हे (शतदक्षिण मणे) सैकड़ों शक्तियों से सम्पन्न शिरोमणे (तं) उस राजा को (श्रैष्ठ्याय) सर्वश्रेष्ठ पद प्राप्त कराने के लिये (जिन्वतात्) तू समर्थ हो।

ए॒तमि॒ध्मं स॒माहि॑तं जुषा॒णो अग्ने॒ प्रति॑ हर्य॒ होमैः॑।
तस्मि॑न् विदेम सुम॒तिं स्व॒स्ति प्र॒जां चक्षुः॑ प॒शून्त्समि॑द्धे
जा॒तवे॑दसि॒ ब्रह्म॑णा ॥ ३५ ॥ (२१)

भा०—हे (अग्ने) शत्रुतापकारिन् राजन्! (समाहितम् इध्मं जुषाणः) जिस प्रकार आग में रखे काठ को प्राप्त करके अग्नि घृत चरु के होमों द्वारा तीव्र हो जाती है, उसी प्रकार (एतं) इस (समाहितम्) भली प्रकार तुझमें स्थापित (इध्मम्) दीप्तियुक्त राज्यपद को (जुषाणः) प्राप्त करता हुआ तू (होमैः) राष्ट्रकर रूप द्रव्यदानों से (प्रति-हर्य) समृद्ध हो। (ब्रह्मणा) वेद के विद्वान् ब्राह्मणवर्ग या ब्रह्मबल द्वारा (तस्मिन्) उस (जात-वेदसि) जातवेदाः ऐश्वर्यवान् राजा के (समिद्धे) अति प्रदीप्त हो जाने पर हम राष्ट्रवासी (स्वस्ति) कल्याणपूर्वक (सुमतिम्) उत्तम ज्ञान, (प्रजाम्) उत्तम सन्तान और (चक्षुः) चक्षु आदि ज्ञानेन्द्रियों और

( पशून् ) गौ, अश्व आदि पशुओं को ( विदेम ) प्राप्त करें । इति तृतीयोऽनुवाकः ॥

[ तत्र सूक्तद्वयम्, पञ्चाशितिश्च ऋचः ]

## [ ७ ] ज्येष्ठ ब्रह्म स्कम्भ का स्वरूप वर्णन

अथर्वा क्षुद्र ऋषिः ॥ मन्त्रोक्तः स्कम्भ अध्यात्मं वा देवता । स्कम्भ सूक्तम् ॥ १ विराट् जगती, २, ८ भुरिजौ, ७, १३ परोष्णिक्, ११, १२, १५, २०, २२, ३७-३९ उपरिष्टात् ज्योतिर्जगत्यः, १०, १४, १६, १८, १९ उपरिष्टाद्-बृहत्यः, १७ त्र्यवसाना षट्पदा जगती, २१ बृहतीगर्भा अनुष्टुप्, २३-३०, ३७, ४० अनुष्टुभः ३१ मध्येज्योतिर्जगती, ३२, ३४, ३६ उपरिष्टाद् विराड् बृहत्यः, ३३ परा विराड् अनुष्टुप्, ३५ चतुष्पदा जगती, ३, ६, ९, १२, १९, ३८, ४०, ४२-४३ त्रिष्टुभः, ४१ आर्षी त्रिपाद् गायत्री, ४४ द्विपदा वा पञ्चपदा निचृत् पदपंक्तिः । चतुश्चत्वारिंशदृचं सूक्तम् ॥

**कस्मि॒न्नङ्गे॒ तपो॑ अ॒स्याधि॑ तिष्ठति॒ कस्मि॒न्नङ्ग॑ ऋ॒तम॒स्याध्याहि॑तम्।**
**क्व॑ व्र॒तं क्व॑ श्र॒द्धास्य॑ तिष्ठति॒ कस्मि॒न्नङ्गे॑ स॒त्यम॑स्य॒ प्रति॑ष्ठितम् ॥१॥**

भा०—(अस्य) इसके (कस्मिन् अंगे) किस अङ्ग में (तपः) तप (अधि तिष्ठति) विराजता है ? (अस्य) इसके (कस्मिन् अंगे) किस अंग में (ऋतम् अधि आ-हितम् ) ज्ञान धरा है ? (अस्य) इसके किस भाग में (व्रतं तिष्ठति) व्रत बैठा है ? और किस अङ्ग में (श्रद्धा) श्रद्धा स्थित है ? और (अस्य) इसके (कस्मिन् अंगे) किस अङ्ग में ( सत्यम् प्रतिष्ठितम् ) सत्य प्रतिष्ठित है ?

**कस्मा॒दङ्गा॑द् दीप्यते अ॒ग्निर॑स्य॒ कस्मा॒दङ्गा॑त् पवते मात॒रिश्वा॑ ।**
**कस्मा॒दङ्गा॒द् वि मि॑मी॒तेऽधि॑ च॒न्द्रमा॑ म॒हः स्क॒म्भस्य॒ मिमा॑नो॒ अङ्ग॑म् ॥ २ ॥**

भा०—(अस्य) इस स्कम्भ के ( कस्मात् अंगात् ) किस अंग से (अग्निः) अग्नि (दीप्यते) प्रकाशित होता है ? (मातरिश्वा) वायु (कस्मात्

अंगात् ) किस अंग से (पवते) बहता है ? (महः स्कम्भस्य) महान्-स्कम्भ अर्थात् ज्येष्ठ ब्रह्म के ( अङ्गम् ) स्वरूप को (सिमानः) प्रकट करता हुआ ( चन्द्रमा कस्मात् अंगात् ) चन्द्रमा किस अंग से ( अधि वि मिमीते ) प्रकट होता है ?

कस्मिन्नङ्गे तिष्ठति भूमिरस्य कस्मिन्नङ्गे तिष्ठत्यन्तरिक्षम् ।
कस्मिन्नङ्गे तिष्ठत्याहिता द्यौः कस्मिन्नङ्गे तिष्ठत्युत्तरं दिवः ॥३॥

भा०—(अस्य) इसके (कस्मिन् अंगे) किस अङ्ग में (भूमिः) भूमि (तिष्ठति) विराजती है ? (अस्य) इसके (कस्मिन् अङ्गे) किस अङ्ग में ( अन्तरिक्षम् ) अन्तरिक्ष (तिष्ठति) विराजमान है ? (कस्मिन् अङ्गे) किस अङ्ग में (निहिता द्यौः तिष्ठति) जड़ा हुआ द्युलोक विराजता है ? और (दिवः उत्तरम् ) द्यौलोक से भी परे का भाग उस 'स्कम्भ' के (कस्मिन् अङ्गे) किस अङ्ग में (तिष्ठति) स्थित है ?

क्व प्रेप्सन् दीप्यत ऊर्ध्वो अग्निः क्व प्रेप्सन् पवते मातरिश्वा ।
यत्र प्रेप्सन्तीरभियन्त्यावृतः स्कम्भं तं ब्रूहि कतमः स्विदेव सः ॥४॥

भा०—(ऊर्ध्वः अग्निः) ऊपर विराजमान वह सूर्याग्नि ( क्व प्रेप्सन् ) किसमें अपनी अभिलाषा बांधे, या कहां जाना चाहता हुआ ( दीप्यते ) प्रकाशित हो रहा है ? और (मातरिश्वा) वायुः ( क्व प्रेप्सन् ) कहां पहुँचने की अभिलाषा से (पवते) निरन्तर बहता है ? (आवृतः) ये सब आते जाते नक्षत्र आदि ( यत्र प्रेप्सन्तीः ) जहां पहुँचना चाहते हुए ( अभि यन्ति ) चलते चले जा रहे हैं, हे विद्वन् ! तू (तं) उसको ( स्कम्भम् ) सर्व जगत् का स्कम्भ या स्तम्भ ( ब्रूहि ) कह, उपदेश कर, ( सः ) वह अत्यन्त सुखमय है ।

क्वार्धमासाः क्व यन्ति मासाः संवत्सरेण सह संविदानाः ।
यत्र यन्त्यृतवो यत्रार्तवाः स्कम्भं तं० ॥ ५ ॥

भा०—(अर्ध-मासाः) आधे मास और (मासाः) मास (सं-वत्सरेण) संवत्सर के (सह) साथ (संविदानाः) मिल करके (क्व यन्ति) कहां जा रहे

हैं ? ये (ऋतवः) ऋतुएँ और (आर्त्तवाः) ऋतुओं के समूह (यत्र यन्ति) जहां जा रहे हैं, हे विद्वन् ! (तं) उस सर्वाश्रय को तू ( स्कम्भम् ) स्कम्भ (ब्रूहि) कह (सः कतमः स्वित् एव) वह अत्यन्त सुखमय है।

क्व॑ प्रेप्स॑न्ती युव॒ती विरू॑पे अहोरा॒त्रे द्र॑वतः संविदा॒ने ।
यत्र॑ प्रेप्स॑न्तीर॒भियन्त्याप॑ः स्क॒म्भं तं० ॥ ६ ॥

भा०—(विरूपे) विपरीत रूप वाले, काले और उजले रंग के, तमः और प्रकाशस्वरूप (युवती) मानों दो नर-नारी के समान (संविदाने) परस्पर मन्त्रणा करते हुए (अहोरात्रे) दिन और रात (क्व प्रेप्सन्ती) कहां पहुँचने की अभिलाषा करके (द्रवतः) वेग से जा रहे हैं ? (आपः) ये जल-धाराएँ नदियें (यत्र) जहां (प्रेप्सन्तीः) पहुँचने की अभिलाषा करती हुई (अभि-यन्ति) चली जा रही हैं, हे विद्वन् ! (तं स्कम्भं) उसको तू परम आश्रयभूत स्कम्भ अर्थात् जगत् का खम्भा कह (कतमः स्विद् एव सः) वह अत्यन्त सुखमय है।

यस्मि॑न्त्स्त॒ब्ध्वा प्र॒जाप॑तिर्लो॒कान्त्सर्वाँ॒ अधा॑रयत् ।
स्क॒म्भं तं ब्रू॑हि कत॒मः स्वि॑दे॒व सः ॥ ७ ॥

भा०—(प्रजापतिः) प्रजाओं का पालक सूर्य, ( यस्मिन् ) जिस परम आश्रय में थमा हुआ होकर, ( सर्वान् लोकान् ) समस्त सौर लोकों को ( अधारयत् ) धारण किये हुए है, हे विद्वन् ! (तं स्कम्भं ब्रूहि) उसे तू 'स्कम्भ' जगत्-स्तम्भ कह, ( कतमः स्विद् एव सः ) वह अत्यन्त सुखमय है।

यत् प॑र॒मम॑व॒मं यच्च॑ मध्य॒मं प्र॒जाप॑तिः ससृ॒जे वि॒श्वरू॑पम् ।
किय॑ता स्क॒म्भः प्र वि॑वेश॒ तत्र॒ यन्न प्रावि॑श॒त् किय॒त् तद् ब॑भूव ८

भा०—हे विद्वन् ! (प्रजापतिः) प्रजाओं के पालक सूर्य ने (यत्) जो (परमं) परला, (अवमं) नीचे का और (मध्यमं) मध्य का लोक (संसृजे) बनाया है ( विश्वरूपं ) जो कि सब रूपों वाला है, उसमें वह स्कम्भ (कियता) अपने कितने अंश से (प्र-विवेश) प्रविष्ट है और ( यत् ) स्कम्भ

का जो भाग ( न प्राविशत् ) उसमें प्रविष्ट नहीं है ( तत् ) वह (कियत् बभूव) कितना शेष है ?

कियता स्कुम्भः प्र विवेश भूतं कियद् भविष्यदन्वाशयेऽस्य ।
एकं यदङ्गमकृणोत् सहस्रधा कियता स्कुम्भः प्र विवेश तत्र ॥९॥

भा०—वह 'स्कम्भ' ( भूतम् ) भूतकाल में (कियता) कितने अंश से (प्रविवेश) प्रविष्ट है ? और ( भविष्यत् ) भविष्य काल में (अस्य) इस स्कम्भ का (कियत्) कितना अंश (अनु आ शये) व्याप्त है ? और (एकम् अङ्गम् ) एक अंग अर्थात् प्रकृति को (यद्) जो (सहस्रधा) इसमें सहस्रों रूपों में ( अकृणोत् ) प्रकट किया है (तत्र) उस प्रकृति में (स्कम्भः) स्कम्भ (कियता) कितने अंश से (प्र विवेश) प्रविष्ट है ?

यत्र लोकांश्च कोशांश्चापो ब्रह्म जना विदुः ।
असच्च यत्र सच्चान्त स्कुम्भं तं ब्रूहि कतमः स्विदेव सः ।१०।(२२

भा०—(जनाः) विद्वान् जन (यत्र) जिसके आश्रय पर (लोकान् च) समस्त लोकों को और (कोशान् च) और उनके आवरणों को, (आपः) समस्त विश्व के कारणरूप, प्रकृति के सूक्ष्म परमाणुओं को और (ब्रह्म) महान् वेदज्ञान को भी आश्रित जानते हैं और (असत् च) जिसके भीतर अव्याकृत जगत् को और (सत् च) व्याकृत जगत् को आश्रित जानते हैं (तं स्कम्भं ब्रूहि) उसको तू स्कम्भ कह (सः कतमः स्विद् एव) वह अत्यन्त सुखमय है ।

यत्र तपः पराक्रम्य व्रतं धारयत्युत्तरम् ।
ऋतं च यत्र श्रद्धा चापो ब्रह्म समाहिताः स्कुम्भं तं० ॥ ११ ॥

भा०—(यत्र) जिसके आश्रय में (तपः) तप (पराक्रम्य) पराक्रम करके (उत्तरम्) उत्कृष्ट (व्रतम्) व्रत को (धारयति) धारण करता है और (यत्र च) जहां ( ऋतम् ) परम सत्य, (श्रद्धा च) और श्रद्धा (आपः) समस्त जीवगण या प्रकृति के सूक्ष्म परमाणु या आप्त परमपद में प्राप्त मुक्त जीव

और (ब्रह्म) वेद का परम ज्ञान (सम्-आहिताः) आश्रित हैं, (तं स्कम्भं ब्रूहि) उसको तू स्कम्भ कह, वह अत्यन्त सुखमय है ।

यस्मिन् भूमिरन्तरिक्षं द्यौर्यस्मिन्नध्याहिता ।
यत्राग्निश्चन्द्रमाः सूर्यो वातस्तिष्ठन्त्यार्पिताः स्कम्भं तं० ॥१२॥

भा०—( यस्मिन् ) जिसमें (भूमिः) भूमि ( अन्तरिक्षम् ) अन्तरिक्ष और (द्यौः) द्यौलोक (अधि आहिता) स्थित है, (यत्र) जिसमें (अग्निः चन्द्रमाः) अग्नि और चन्द्रमा (सूर्यः) सूर्य और (वातः) वायु (आ अर्पिताः) सब प्रकार से आश्रित होकर (तिष्ठन्ति) खड़े हैं, ( तं स्कम्भम् ) उसको तू स्कम्भ कह, (कतमः स्वित् एव सः) वह अत्यन्त सुखमय है ।

यस्य त्रयस्त्रिंशद् देवा अङ्गे सर्वे समाहिताः । स्कम्भं तं० ॥१३॥

भा०—(यस्य अङ्गे) जिसके अङ्ग अर्थात् प्रकृति में (सर्वे) सबके सब (त्रयः त्रिंशत् ) तेतीस (देवाः) देवगण (सम्-आहिताः) भली प्रकार स्थित हैं, (तं स्कम्भं ब्रूहि कतमः स्विद् एव सः) उसको तू स्कम्भ कह, वह अत्यन्त सुखमय है ।

बृहदारण्यक उपनिषत् (३,९,२-५) में अग्नि, पृथिवी, वायु, अन्तरिक्ष, सूर्य, द्यौः, चन्द्रमा और नक्षत्र ये आठ 'वसु' कहे हैं, पुरुष-शरीर में दश प्राण और आत्मा ये ग्यारह मरणकाल में रुलाते हैं इससे ये 'रुद्र' कहे हैं, वर्ष के १२ मास बारह 'आदित्य', इन्द्र और प्रजापति ये ३३ देवता गिनाये हैं ।

यत्र ऋषयः प्रथमजा ऋचः साम यजुर्मही ।
एकर्षिर्यस्मिन्नार्पितः स्कम्भं तं० ॥ १४ ॥

भा०—(यत्र) जिसमें (प्रथमजा) सबसे प्रथम उत्पन्न ऋषि अर्थात् अग्नि, वायु, आदित्य और अंगिरा और उनके हृदय में प्रकाशित (ऋचः साम यजुः मही) ऋग्वेद, सामवेद, यजुर्वेद और श्रेष्ठ ब्रह्मविद्या वाला अथर्ववेद आश्रित हैं और (यस्मिन्) जिसमें (एकर्षिः) अकेले विचरने वाला सूर्य (अर्पितः) विराजमान है, (तं स्कम्भं) उसको तू स्कम्भ कह, (कतमः स्वित् एव सः) वह अत्यन्त सुखमय है ।

यत्रामृतं च मृत्युश्च पुरुषेऽधि समाहिते।
समुद्रो यस्य नाड्यः पुरुषेऽधि समाहिताः स्कम्भं तं० ॥ १५ ॥

भा०—(अमृतं च) अमर जीवन और (मृत्युः च) मृत्यु दोनों (यत्र पुरुषे) जिस परम पुरुष में (अधि समाहिते) आश्रित हैं और (समुद्रः) नदियों समेत जिसमें समुद्र (नाड्यः सम् आहिताः) नाड़ियों समेत हृदय के समान स्थित है, (तं स्कम्भं ब्रूहि) उसको तु स्कम्भ कह, (कतमः स्वित् एव सः) वह अत्यन्त सुखमय है।

यस्य चतस्रः प्रदिशो नाड्यस्तिष्ठन्ति प्रथमाः।
यज्ञो यत्र पराक्रान्तः स्कम्भं तं ब्रूहि कतमः स्विदेव सः ॥१६॥

भा०—और (यस्य) जिसके विराट् रूप में (प्रदिशः) मुख्य दिशाएं (प्रथमाः नाड्यः) मुख्य २ नाड़ियों के समान (तिष्ठन्ति) विराजती हैं, (यत्र) जिसमें (यज्ञः) यह विश्वरूप महान् यज्ञ (पराक्रान्तः) बड़ी उत्कृष्टता से सम्पादित होता है, (तं स्कम्भं ब्रूहि) उसको तू स्कम्भ कह, (कतमः स्वित् एव सः) वह अत्यन्त सुखमय है।

ये पुरुषे ब्रह्म विदुस्ते विदुः परमेष्ठिनम्।
यो वेद परमेष्ठिनं यश्च वेद प्रजापतिम्।
ज्येष्ठं ये ब्राह्मणं विदुस्ते स्कम्भमनुसंविदुः ॥ १७ ॥

भा०—(ये) जो विद्वान् योगी जन (पुरुषे) शरीर-पुरी में विद्यमान जीवात्मा अन्तर्यामी रूप से स्थित (ब्रह्म) उस महान् ब्रह्म का (विदुः) साक्षात् ज्ञान करते हैं (ते) वे ( परमेष्ठिनम् ) परम अर्थात् उत्कृष्ट जीवात्मा में स्थित ब्रह्म का परमेष्ठी रूप में (विदुः) साक्षात्कार करते हैं और (यः) जो ब्रह्मवेत्ता ( परमेष्ठिनम् ) उस परम जीवात्मा में स्थित परमेष्ठी का (वेद) साक्षात् ज्ञान कर लेते हैं, (यः च) और साथ ही जो ( प्रजापतिम् ) सौर जगत् में स्थित सूर्य के समान समस्त जड़ संसार में स्थित उस पालक का प्रजापति रूप में (वेद) साक्षात् ज्ञान प्राप्त कर लेते

हैं, और (ये) जो ब्रह्मवेदी ( ज्येष्ठम् ) ज्येष्ठ रूप से (ब्राह्मणं) उस ब्रह्म को (विदुः) साक्षात् जान लेते हैं, और (ये) जो ब्रह्मवेदी ( ज्येष्ठम् ) ज्येष्ठ रूप से (ब्राह्मणं) उस ब्रह्म को (विदुः) साक्षात् जान लेते हैं (ते) वे ही इन ज्ञानों के आधार पर ( स्कम्भम् ) उस जगदाधार स्कम्भ का (अनु सं विदुः) भली प्रकार ज्ञान लाभ करते हैं।

यस्य शिरो वैश्वानरश्चक्षुरङ्गिरसोऽभवन्।
अङ्गानि यस्य यातवः स्कम्भं तं ब्रूहि कतमः स्विदेव सः ॥१८॥

भा०—(वैश्वानरः) विश्वनेता सूर्य (यस्य) जिसका (शिरः) शिर है, (अङ्गिरसः) विराट् देह में सारभूत तेजोमय सहस्रों नक्षत्र (चक्षुः) जिसके चक्षुरूप ( अभवन् ) हैं और (यातवः) गतिमान् समस्त लोक (यस्य) जिसके (अङ्गानि) अङ्ग प्रत्यङ्ग हैं, (तं स्कम्भं ब्रूहि) उसको तू सर्वाधार 'स्कम्भ' कह, (कतमः स्वित् एव सः) वह अत्यन्त सुखमय है।

यस्य ब्रह्म मुखमाहुर्जिह्वां मधुकशामुत।
विराजमूधो यस्याहुः स्कम्भं तं० ॥ १९ ॥ ( १९ )

भा०—(यस्य ब्रह्ममुखम् ) वेद को जिसका मुख (आहुः) बतलाते हैं और ( मधुकशाम् ) मधुर वेदवाणी को (जिह्वाम् आहुः) जिस स्कम्भ की जिह्वा बतलाते हैं, (उत) और ( विराजम् ) प्रकृति को (यस्य) जिसका (ऊधः) ऊधस् अर्थात् 'थन' कहते हैं, हे विद्वन् ! (तं स्कम्भं ब्रूहि) उसको तू स्कम्भ कह, (कतमः स्वित् एव सः) वह अत्यन्त सुखमय है।

यस्मादृचो अपातक्षन् यजुर्यस्मादपाकषन्।
सामानि यस्य लोमान्यथर्वाङ्गिरसो मुखं स्कम्भं तं ब्रूहि कतमः स्विदेव सः ॥ २० ॥ ( २३ )

भा०—( यस्मात् ) जिससे (ऋचः) ऋचाएं ( अप अतक्षन् ) प्रकट हुईं और ( यस्माद् यजुः अप अकषन् ) जिससे यजुर्वेद प्रकट हुआ, (सामानि) साम (यस्य लोमानि) जिसके लोम हैं और (अथर्वाङ्गिरसः) अथर्ववेद जो कि जीवन के रस के समान है वह ( मुखम् ) जिसका मुख

है, (तं स्कम्भं ब्रूहि) उसको तू स्कम्भ कह, (कतमः स्विद् एव सः) वह अत्यन्त सुखमय है।

असच्छाखां प्रतिष्ठन्तीं परममिव जना विदुः।
उतो सन्मन्यन्तेऽवरे ये ते शाखामुपासते ॥ २१ ॥

भा०—(असच्छाखां प्रतिष्ठन्तीम्) शाखा-प्रशाखा रूप में प्रकट न आई अर्थात् प्रकट रूप में न आई गतिमती मूल प्रकृति को ही (जनाः परमम् इव विदुः) सर्व साधारण लोग परम तत्त्व के समान जानते हैं, (उतो) और (ये) जो लोग (शाखाम् उप आसते) शाखा-प्रशाखा रूप में प्रकट हुए स्थूल जगत् की उपासना करते हैं वे मानो इस सत्-जगत् को ही परम शक्ति की न्याई मानते हैं। (ते अवरे) वे अवर अर्थात् निम्न कोटि के लोग हैं।

यत्रादित्याश्च रुद्राश्च वसवश्च समाहिताः।
भूतं च यत्र भव्यं च सर्वे लोकाः प्रतिष्ठिताः स्कम्भं तं ब्रूहि कतमः स्विदेव सः ॥ २२ ॥

भा०—(यत्र) जिसमें (आदित्याः च रुद्राः च वसवः च) १२ आदित्य, ११ रुद्र और ८ वसु (सम् आहिताः) एकत्र स्थित हैं और (यत्र च) जिसमें (भूतं भव्यं च) भूत भविष्यत् जगत् और (सर्वे लोकाः प्रतिष्ठिताः) समस्त लोक प्रतिष्ठित हैं। (तं स्कम्भं ब्रूहि) उसको तू स्कम्भ कह, (कतमः स्विद् एव सः) वह अत्यन्त सुखमय है।

यस्य त्रयस्त्रिंशद् देवा निधिं रक्षन्ति सर्वदा।
निधिं तमद्य को वेद यं देवा अभिरक्षथ ॥ २३ ॥

भा०—(यस्य) जिसके (निधिम्) परम भण्डार की (त्रयस्त्रिंशत्) तेंतीस (देवाः) देवगण (सर्वदा रक्षन्ति) सदा रक्षा करते हैं, हे (देवाः) देवगणो! (यं) जिसकी तुम भी (अभि रक्षथ) सब प्रकार से रक्षा करते हो, (तं निधिम्) उस खजाने को (अद्य) अब (कः वेद) कौन जानता है?

यत्र देवा ब्रह्मविदो ब्रह्म ज्येष्ठमुपासते।
यो वै तान् विद्यात् प्रत्यक्षं स ब्रह्मा वेदिता स्यात् ॥ २४ ॥

भा०—(यत्र) जिसके आश्रय पर (देवाः) समस्त देवगण हैं उस (ज्येष्ठं ब्रह्म) सर्वोत्कृष्ट परब्रह्म को, (ब्रह्मविदः) ब्रह्मवेत्ता ऋषि, (उपासते) उपासना करते हैं। (यः) जो (वै) भी (तान्) उन ब्रह्मवेदियों का (प्रत्यक्षम्) साक्षात् (विद्यात्) सत्संग लाभ करे (सः वेदिता) वह भी ज्ञानी (ब्रह्मा) ब्रह्मवेत्ता (स्यात्) हो जाय।

बृहन्तो नाम ते देवा येऽसतः परि जज्ञिरे।
एकं तदङ्गं स्कम्भस्यासदाहुः परो जनाः ॥ २५ ॥

भा०—(ते) वे (देवाः) देव (बृहन्तः) आकार में बड़े २ हैं (ये) जो (असतः) 'असत्' अर्थात् अव्याकृत प्रकृति से (परि जज्ञिरे) उत्पन्न होते हैं। (स्कम्भस्य) स्कम्भ का (तत्) वह (एकम् अङ्गम्) एक अङ्ग है जिसको (जनाः) लोग (परः) इस व्याकृत जगत् से परे, अति सूक्ष्म (असत्) 'असत्' अव्यक्त रूप से (आहुः) बतलाते हैं।

यत्र स्कम्भः प्रजनयन् पुराणं व्यवर्तयत्।
एकं तदङ्गं स्कम्भस्य पुराणमनुसंविदुः ॥ २६ ॥

भा०—(यत्र) जिस अपने स्वरूप के आधार में, (स्कम्भः) 'स्कम्भ' ने, (प्र जनयन्) सृष्टि उत्पन्न करते हुए (पुराणं वि अवर्तयत्) 'पुराण' नामक प्रकृति में परिवर्त्तन उत्पन्न किया, विविध रूप से सृष्टि रूप में उत्पन्न किया, (तत्) वह (स्कम्भस्य) जगदाधार परमेश्वर का (एकं अङ्गम्) एक अङ्ग है जिसको विद्वान् लोग (पुराणम्) 'पुराण' नाम से (अनु संविदुः) जानते हैं।

यस्य त्रयस्त्रिंशद् देवा अङ्गे गात्रा विभेजिरे।
तान् वै त्रयस्त्रिंशद्देवानेके ब्रह्मविदो विदुः ॥ २७ ॥

भा०—(यस्य अङ्गे) जिसके शरीर में (त्रयस्त्रिंशत् देवाः) तैंतीस देव (गात्रा विभेजिरे) अवयव के समान बंटे हुए हैं, (एके ब्रह्मविदः) कोई २ ही ब्रह्मवेत्ता, (तान्) उन (त्रयस्त्रिंशत् देवान्) तैंतीस देवों का (विदुः) ज्ञान प्राप्त करते हैं।

हिरण्यगर्भं परममनत्युद्यं जना विदुः ।
स्कम्भस्तदग्रे प्रासिञ्चद्धिरण्यं लोके अन्तरा ॥ २८ ॥

भा०—( हिरण्यगर्भम् ) हिरण्यमय यह संसार जिसके गर्भ में है उस स्कम्भ को (अनति उद्यं विदुः) लोग परम तत्व जानते हैं कि जिसके बारे में अधिक न बतलाया जा सकता है । (तत् हिरण्यं) उस हिरण्य के समान चमकते हुए जगत् के निर्माता इस तत्व को (अग्रे) पहिले (स्कम्भः) स्कम्भ ने ही (लोके अन्तरा) लोकों के अन्दर ( प्रासिञ्चत् ) सींचा था ।

स्कम्भे लोकाः स्कम्भे तपः स्कम्भेऽध्यृतमाहितम् ।
स्कम्भं त्वा वेद प्रत्यक्षमिन्द्रे सर्वं समाहितम् ॥ २९ ॥

भा०—(स्कम्भे लोकाः) स्कम्भ में समस्त लोक, (स्कम्भे तपः) स्कम्भ में तप और ( स्कम्भे ऋतम् अधि आहितम् ) स्कम्भ में परम-ज्ञान प्रतिष्ठित है । हे (स्कम्भ) जगदाधार स्कम्भ ! मैं द्रष्टा (त्वा) तुझको (प्रत्यक्षं वेद) साक्षात् करता हूँ कि ( इन्द्रे सर्वं समाहितम् ) तुझ परम ऐश्वर्यवान् परमेश्वर में समस्त जगत् अच्छी प्रकार स्थित है ।

इन्द्रे लोका इन्द्रे तप इन्द्रेऽध्यृतमाहितम् ।
इन्द्रं त्वा वेद प्रत्यक्षं स्कम्भे सर्वं प्रतिष्ठितम् ॥ ३० ॥ (२४)

भा०—(इन्द्रे लोकाः) ऐश्वर्यवान् परमेश्वर में समस्त लोक स्थित हैं, (इन्द्रे तपः) उस ऐश्वर्यवान् परमेश्वर में तप स्थित है, (इन्द्रे ऋतम् अधि आहितम् ) ऐश्वर्यवान् परमेश्वर में समस्त परम ज्ञान स्थित है, (त्वा इन्द्रं प्रत्यक्षं वेद) तुझ जगदाधार परमेश्वर को ही परमैश्वर्यवान् साक्षात् जानूं । (स्कम्भे सर्वं प्रतिष्ठितम् ) उस जगत् के आधारभूत 'स्कम्भ' में समस्त संसार विराजमान है ।

नाम नाम्ना जोहवीति पुरा सूर्यात् पुरोषसः ।
यदजः प्रथमं संबभूव स ह तत् स्वराज्यमियाय
यस्मान्नान्यत् परमस्ति भूतम् ॥ ३१ ॥

भा०—(नाम नाम्ना जोहवीति) मनुष्य एक नाम या पद की व्याख्या करने के लिये दूसरे नाम या पद से उसको पुकारता है, या (नाम) उस नमस्कार योग्य परमेश्वर को (नाम्ना) किसी भी पद से पुकार लेता है। वह परम तत्व तो ( पुरा सूर्यात् ) इस सूर्य से भी पहले और (उपसः पुरा) सूर्य के पूर्व उषा होती है वह उषा से भी पूर्व विद्यमान है। (यत्) जब (प्रथमं) सबसे प्रथम (सः) वह (अजः) अजन्मा, परम आत्मा ही (सं बभूव) एकमात्र था, ( तत् ) उस समय, (सः) निश्चय से वही (स्वराज्यम् इयाय) स्वयं प्रकाशमान रूप को प्राप्त था। (यस्मात्) जिससे ( अन्यत् ) दूसरा ( परम् भूतम् ) कोई उत्पन्न होने वाला पदार्थ, इस जगत् को अतिक्रमण करने वाला, उससे पूर्व विद्यमान (न अस्ति) नहीं है।

यस्य भूमिः प्रमान्तरिक्षमुतोदरम् ।
दिवं यश्चक्रे मूर्धानं तस्मै ज्येष्ठाय ब्रह्मणे नमः ॥ ३२ ॥

भा०—(भूमिः) भूमि (यस्य) जिसकी (प्रमा) चरणवत् हैं, (उत) और ( अन्तरिक्षम् ) अन्तरिक्ष ( उदरम् ) उदर है। (यः) और जो (दिवं) द्यौलोक को (मूर्धानं चक्रे) अपने शिर के समान बनाये है, (तस्मै ज्येष्ठाय ब्रह्मणे नमः) उस सर्वश्रेष्ठ ब्रह्म को नमस्कार है।

यस्य सूर्यश्चक्षुश्चन्द्रमाश्च पुनर्णवः ।
अग्निं यश्चक्र आस्यं तस्मै ज्येष्ठाय ब्रह्मणे नमः ॥ ३३ ॥

भा०—(सूर्यः पुनर्नवः चन्द्रमाः च यस्य चक्षुः) सूर्य और पुनः नवीन रूप में उत्पन्न होने वाला चन्द्र दोनों जिसकी दो आखों के समान हैं और (यः) जो ( अग्निम् ) अग्नि को ( आस्यम् ) अपने मुख के समान (चक्रे) बनाये हुए है, (तस्मै ज्येष्ठाय ब्रह्मणे नमः) उस सर्वश्रेष्ठ परमब्रह्म को नमस्कार है।

यस्य वातः प्राणापानौ चक्षुरङ्गिरसोऽभवन् ।
दिशो यश्चक्रे प्रज्ञानीस्तस्मै ज्येष्ठाय ब्रह्मणे नमः ॥ ३४ ॥

भा०—(वातः) वायु (यस्य प्राणापानौ) जिसके प्राण और अपान के समान हैं और (अङ्गिरसः) ज्ञानी विद्वान् या नक्षत्रादि तेजस्वी पदार्थ, जिसके (चक्षुः अभवन्) चक्षु के समान हैं और (यः) जो (दिशः) दिशाओं को (प्रज्ञानीः) अपनी उत्कृष्ट ज्ञापक, पताकाओं के समान (चक्रे) बनाये हुए है, (तस्मै ज्येष्ठाय ब्रह्मणे नमः) उस सर्वश्रेष्ठ ब्रह्म के लिये नमस्कार है।

स्कम्भो दाधार द्यावापृथिवी उभे इमे स्कम्भो दाधारोर्व१न्तरिक्षम्।
स्कम्भो दाधार प्रदिशः षडुर्वीः स्कम्भ इदं विश्वं भुवनमा विवेश ३५

भा०—वह (स्कम्भ) स्कम्भ (इमे) इन (उभे) दोनों (द्यावापृथिवी) द्यौ और पृथिवी को (दाधार) धारण किये हुए है। (स्कम्भः) वही जगदाधार स्कम्भ (उरु) विशाल इस (अन्तरिक्षम्) अन्तरिक्ष को (दाधार) धारण किये हुए है। (स्कम्भः) स्कम्भ ही (उर्वीः) विशाल इन (प्रदिशः) दिशाओं को (दाधार) धारण करता है। वस्तुतः (इदं विश्वम्) यह समस्त चराचर (भुवनम्) लोक (स्कम्भे आविवेश) स्कम्भ के ही भीतर घुसा हुआ है। अथवा (स्कम्भः इदं विश्वं भुवनम् आविवेश) वह जगदाधार ही समस्त विश्व में प्रविष्ट है।

यः श्रमात् तपसो जातो लोकान्त्सर्वान्त्समानशे।
सोमं यश्चक्रे केवलं तस्मै ज्येष्ठाय ब्रह्मणे नमः ॥ ३६ ॥

भा०—(यः) जो (श्रमात्) योगाभ्यास में सतत परिश्रम और (तपसः) तप (जातः) द्वारा प्रकट होता है, (सर्वान् लोकान्) और जो समस्त लोकों में (सम् आनशे) पूर्णरूप से व्याप्त है और (सोमं यश्चक्रे केवलम्) जिसने चन्द्रमा को अकेला विचरने वाला बनाया है। (तस्मै ज्येष्ठाय ब्रह्मणे नमः) उस सर्वश्रेष्ठ ब्रह्म को नमस्कार है।

कथं वातो नेलयति कथं न रमते मनः।
किमापः सत्यं प्रेप्सन्तीर्नेलयन्ति कदा चन ॥ ३७ ॥

भा०—(वातः) वायु (कथं न) क्यों नहीं (ईलयति) चैन पाता? (मनः) मन (कथं न रमते) क्यों नहीं एक ही वस्तु में रमता? वह क्यों

चंचल है ? ( सत्यम् ) उस सत्यस्वरूप को ही (प्रेप्सन्तीः) प्राप्त होने के लिये उत्सुक होकर क्या (आपः) जल भी (कदाचन) कभी (न ईलयन्ति) विश्राम नहीं पाते ?

महद् यक्षं भुवनस्य मध्ये तपसि क्रान्तं सलिलस्य पृष्ठे ।
तस्मिन् छ्रयन्ते य उ के च देवा वृक्षस्य स्कन्धः परित इव शाखाः ॥ ३८ ॥

भा०—(भुवनस्य मध्ये) इस समस्त संसार के बीच में ( महद् यक्षम् ) वह बड़ा भारी पूजनीय या समस्त शक्तियों का एक-मात्र संगम-स्थान है, जो (तपसि क्रान्तं) तप में बढ़ा हुआ और (सलिलस्य पृष्ठे) अन्तरिक्ष की भी पृष्ठ पर, उसके भी ऊपर शासक रूप से विद्यमान है। (ये उ के च) जो कोई भी (देवाः) दिव्य पदार्थ हैं वे (वृक्षस्य स्कन्धः) वृक्ष के तने के (परितः शाखाः इव) चारों ओर शाखाओं के समान ( तस्मिन् ) शक्तियों के एक-मात्र संगमस्थान उस 'यक्ष' में ही (श्रयन्ते) आश्रय ले रहे हैं।

यस्मै हस्ताभ्यां पादाभ्यां वाचा श्रोत्रेण चक्षुषा ।
यस्मै देवाः सदा बलिं प्रयच्छन्ति विमितेऽमितं
स्कम्भं तं ब्रूहि कतमः स्विदेव सः ॥ ३९ ॥

भा०—(यस्मै) जिसके निमित्त ( हस्ताभ्यां पादाभ्याम् ) हाथों और पैरों से, (वाचा, श्रोत्रेण, चक्षुषा) वाणी, कानों और आंखों से (देवाः) दिव्य पदार्थ या विद्वान् गण (बलिम् प्रयच्छन्ति) बलि-उपहार, या आदरभाव प्रदान करते हैं और जो (विमिते) नाना प्रकार से बने हुए इस परिमित संसार में ( अमितम् ) असीम, अपरिमित, अनन्त है, (तं स्कम्भं ब्रूहि) उस जगदाधार भूत को तू स्कम्भ कह, (कतमः स्वित् एव सः) वह अत्यन्त सुखमय है।

अप तस्य हतं तमो व्यावृत्तः स पाप्मना ।
सर्वाणि तस्मिन् ज्योतींषि यानि त्रीणि प्रजापतौ ॥ ४० ॥

भा०—(तस्य) उस परमेश्वर की शक्ति से (तमः) समस्त अन्धकार ( अप-हतम् ) विनष्ट हो जाता है। (सः) वह समस्त (पाप्मना) पापों से (वि-आवृतः) पृथक् रहता है। (यानि) जो (त्रीणि) तीनों अर्थात् अग्नि, विद्युत् और सूर्यरूपी (ज्योतींषि) ज्योतियां हैं (सर्वाणि) ये सब (तस्मिन् ) उसी (प्रजापतौ) प्रजापति में ही विराजमान हैं।

यो वे॑त॒सं हि॑र॒ण्ययं॒ तिष्ठ॑न्तं सलि॒ले वेद॑ ।

स वै गुह्यः॑ प्र॒जाप॑तिः ॥ ४१ ॥

भा०—( सलिले वेतसम् ) जल में जिस प्रकार बेंत का पौदा जीवन धारण करता है, उसी प्रकार (हिरण्ययम् तिष्ठन्तं सलिले वेद) प्रकृति के समुद्र में सूक्ष्म रूप से स्थित चमकीले संसार को जो जानता है (सः वै) वही (गुह्यः) गुह्य (प्रजापतिः) प्रजा का स्वामी है।

त॒न्त्रमेके॑ युव॒ती विरू॑पे अभ्या॒क्रामं॑ वयतः॒ षण्म॑यूखम् ।

प्रान्या तन्तूँ॑स्ति॒रते॑ ध॒त्ते अ॒न्या नाप॑ वृञ्जाते॒ न ग॑माता॒तो अन्त॑म् ॥४२॥

भा०—दो युवतियों के समान (एके) उषा और रात्रि (विरूपे) जो कि तमोमय और प्रकाशमय इन विरुद्ध रूपों वाली ( अभ्याक्रामम् ) हैं वे बार २ आ आ और जा जा कर, ( षड्मयूखम् तन्त्रम् ) छः दिशाओं वाले या छः ऋतुओं वाले या छः किरणों वाले विश्वरूप जाल को (वयतः) बुन रही हैं। उनमें से (अन्या) एक उषा ( तन्तून् ) सूर्य की किरणरूप तन्तुओं को (प्र-तिरते) फैलाती है और (अन्या) दूसरी रात्रि (धत्ते) उन सब किरणों को अपने भीतर लुप्त कर लेती है। (न अप वृञ्जाते) ये दोनों कभी विश्राम नहीं लेतीं और ( न गमातः अन्तम् ) न कार्य के अन्त तक ही पहुँचती हैं।

तयो॑र॒हं प॑रि॒नृत्य॑न्त्योरिव॒ न वि जा॑नामि यत॒रा प॒रस्ता॑त् ।

पुमा॑नेनद् वय॒त्युद्गृ॑णत्ति पुमा॑नेनद् वि ज॑भा॒राधि॒ नाके॑ ॥ ४३ ॥

उत्तरार्धः ऋ० १० । १३० । २ इति पूर्वार्धेन समः ।

भा०—(परिनृत्यन्त्योः) मानो नाचती हुईं सी (तयोः) उन दोनों उषा और रात्रि में से (न वि जानाम) मैं यह नहीं निर्णय कर सकता कि (यतरा परस्तात्) पहले कौन उत्पन्न हुई? वस्तुतः (एनत्) इस समस्त विश्व को (पुमान्) वह परम पुरुष बुनता है और (पुमान्) वह पुरुष ही (एनत्) इसको (उद् गृणत्ति) उकेल डालता है, संहार करता है और (पुमान्) वह परम पुरुष ही (एनत्) इस विश्व को (नाके) परम सुखमय आश्रय में अथवा आकाश में (अधि वि जभार) नाना प्रकार से चला रहा है।

इमे मयूखा उप तस्तभुर्दिवं ।
सामानि चक्रुस्तसराणि वातवे ॥ ४४ ॥ ( २५ )

ऋ० १० । १३२ । २ तृ० च० ॥

भा०—(इमे) ये (मयूखाः) किरणें ही (दिवम्) द्यौःलोक या सूर्य को (तस्तभुः) थामे हुए हैं। (सामानि) वायु, आदित्य, मेघ आदि पदार्थ और वाग्, मन, श्रोत्र आदि प्राण ये पदार्थ ही (वातवे) इस लोक को बुनने के लिये (तसराणि) तन्तु जालों को (चक्रुः) बनाये हुए हैं।

## [ ८ ] ज्येष्ठ ब्रह्म का वर्णन

कुत्स ऋषिः । आत्मा देवता । उपरिष्टाद् बृहंती, २ बृहतीगर्भा अनुष्टुप्, २ भुरिग अनुष्टुप्, ७ पराबृहती, १० अनुष्टुब्गर्भा बृहती, ११ जगती, १२ पुरोबृहती त्रिष्टुब्गर्भा आर्षी पंक्तिः, १५ भुरिग् बृहती, ६। १४, २१, २३, २५, २९, ३१-३४, ३७, ३८, ४१, ४३ अनुष्टुभः, २२ पुरोष्णिक्, २६ द्व्युष्णिग्गर्भा अनुष्टुब्, ५७ भुरिग् बृहती, ३० भुरिक्, ३९ बृहतीगर्भा त्रिष्टुप्, ४२ विराड् गायत्री, ३, ४, ८, ९, १३ १६ २४, २८, २९, ३४, ३५, ३६, ४०, ४४ त्रिष्टुभः । चतुश्चत्वारिंशदृचं सूक्तम् ॥

यो भूतं च भव्यं च सर्वं यश्चाधितिष्ठति ।
स्व॒र्यस्य च केवलं तस्मै ज्येष्ठाय ब्रह्मणे नमः ॥ १ ॥

भा०—(यः) जो परमेश्वर (भूतं च) भूतकाल और (भव्यं च)

भविष्यत्-काल और ( यः च सर्वम् ) जो समस्त जगत् पर (अधितिष्ठति) अधिष्ठाता होकर वश करता है और (यः च) जिसका ( केवलम् ) स्वरूप (स्वः) सुखमय, आनन्दमय और प्रकाशमय है, (तस्मै) उस (ज्येष्ठाय ब्रह्मणे नमः) सर्वश्रेष्ठ परब्रह्म के लिये नमस्कार है।

स्कम्भेनेमे विष्टभिते द्यौश्च भूमिश्च तिष्ठतः।
स्कम्भ इदं सर्वमात्मन्वद् यत् प्राणन्निमिषच्च यत्॥ २॥

भा०—(स्कम्भेन) उस जगदाधार 'स्तम्भ' द्वारा (वि-स्तभिते) थामे हुए (इमे द्यौः च भूमि च) ये दोनों आकाश और पृथ्वी (तिष्ठतः) स्थिर हैं। ( इदं सर्वम् आत्मन्वत् ) यह समस्त चेतन प्राणिसंसार जिनमें यह आत्मा भोक्ता रूप से विद्यमान है, ( यत् ) जो ( प्राणत् ) प्राण लेता, (यत् निमिषत् च) और जो आंखें झपकता है, ( सर्वम् ) सब (स्कम्भे) उस स्कम्भ में आश्रित है।

तिस्रो ह प्रजा अत्यायमायन् न्य१न्या अर्कमभितोऽविशन्त।
बृहन् ह तस्थौ रजसो विमानो हरितो हरिणीरा विवेश॥ ३॥

ऋ० ८। ९०। १४॥

भा०—(तिस्रः प्रजाः) सात्विक, राजस और तामस तीन प्रजाएं, ( अति आयन् ) अति अधिक आवागमन को प्राप्त होती हैं और दूसरी अर्थात् त्रिगुण-अतीत, बन्धनमुक्त प्रजाएं, (अर्कम् अभितः) अर्चना करने योग्य परम पूजनीय परमेश्वर के पास (नि अविशन्त) आश्रय लेती हैं। वह महान् परमात्मा (रजसः) समस्त लोकों को (विमानः) विशेष रूप से निर्माण करता हुआ (तस्थौ) सर्वत्र विराजमान है और वही (हरितः) सूर्य के समान अति प्रकाशवान् (हरिणीः) समस्त तेजस्वी प्रकाशमान् पदार्थों या समस्त दिशाओं में (आ विवेश) व्यापक है।

द्वादश प्रधयश्चक्रमेकं त्रीणि नभ्यानि क उ तच्चिकेत।
तत्राहतास्त्रीणि शतानि शङ्कवः षष्टिश्च खीला अविचाचला ये ४

ऋ० १। १६४। ४८॥

भा०—(द्वादश प्रधयः) बारह प्रधियां या पुट्ठियां हैं, ( एकं चक्रम् ) एक चक्र है (त्रीणि नाभ्यानि) तीन नाभियां हैं, ( तत् ) उस आत्मा के स्वरूप को (कः उ चिकेत) कौन जानता है ? (तत्र) वहां (त्रीणि शतानि षष्टिः च शङ्कवः) ३६० खूंटे (आहताः) लगे हैं और (त्रीणि शतानि षष्टिः च खीलाः) तीन सौ साठ कीलें भी लगी हैं, (ये) जो (अविचाचलाः) जो कि स्थिर हैं, नियत हैं। यहां संवत्सररूप से आत्मा का विचार किया गया है। जैसे संवत्सर में १२ मास हैं, संवत्सर का एक चक्र है, तीन महा ऋतु हैं और ३६० दिन और ३६० रात्रियां हैं, उसी प्रकार आत्मा में १२ प्राण हैं, अकेला आत्मा स्वयं जीवन मरण के चक्र वाला है, उसके तीन नभ्य = बन्धन सत्व, रजस् तमस् तीन गुण हैं, ७२० कीलें हृदय की नाड़ियां हैं जो कि स्थिर हैं।

इदं सवितर्वि जानीहि षड् यमा एक एकजः ।
तस्मिन् हापित्वमिच्छन्ते य एषामेक एकजः ॥ ५ ॥

भा०—हे (सवितः) प्राणों के प्रेरक ! सूर्य के समान आत्मन् ! तू (वि जानीहि) इसे विशेष रूप से जान कि (षड् यमाः) छः जोड़े हैं और (एकः) एक (एकजः) स्वयं उत्पन्न है। (यः) जो ( एषाम् ) इनमें से (एकः) एक (एकजः) स्वयं उत्पन्न है ( तस्मिन् ) उसमें (ह) ही अन्य सब ( आपित्वम् ) अपने को सम्बद्ध हुआ (इच्छन्ते) जानते हैं।

संवत्सरपक्ष में—छः ऋतुएं ६ यम हैं, वे दो दो मासों से बने हैं, १३वां सूर्य है। १२ मास सूर्य में अपने को बंधा पाते हैं। अध्यात्मपक्ष में—दो कान, दो नाक, दो आंख, दो रसना और वाणी, दो हाथ, दो पांव, ये छः यम हैं। एक मन है, उसमें सब बंधे हैं और ये सब प्राण उसी में लीन होते हैं। अथवा—पांच इन्द्रियें और छठा मन ये छः यम हैं। आत्मा एकज, स्वयंम्भू एक है। उसमें वे पांचों सम्बद्ध हैं। अथवा—द्वादश प्राण छः यम अर्थात् जोड़े हैं वे एक आत्मा में सम्बद्ध हैं।

आविः सन्निहितं गुहा जरन्नाम महत् पदम्।
तत्रेदं सर्वमार्पितमेजत् प्राणत् प्रतिष्ठितम् ॥ ६ ॥

भा०—(गुहा) ब्रह्माण्ड में और इस शरीर में ( जरन् = चरन् ) (महत्) वह महान् (पदम्) ज्ञातव्य, वेद्य (नाम) पदार्थ है, जो व्यापक (आविः) साक्षात् ( सन्निहितम् ) अति समीप में भीतर स्थित है। (तत्र) उस आत्मा में ( इदं सर्वम् ) यह सब ( एजत् प्राणत् ) गतिशील प्राण लेने वाला देह, इन्द्रिय, चित्त आदि और ब्रह्माण्ड में समस्त सूर्य चन्द्र नक्षत्र वायु आदि सब ( प्रतिष्ठितम् ) आश्रित है।

एकचक्रं वर्तत एकनेमि सहस्राक्षरं प्र पुरो नि पश्चा।
अर्धेन विश्वं भुवनं जजान यदस्यार्धं क्व तद् बभूव ॥ ७ ॥
अथर्व० ११। ४। २२॥

भा०—( सहस्राक्षरम् ) वह परमात्मा आगे पीछे सर्वत्र विद्यमान है, वही एक मुख्य कर्तृ शक्ति है, अकेला जगत् का नेता है, वह सहस्रों अक्षय शक्तियों से सम्पन्न होकर, (वर्त्तते) सदा विद्यमान रहता है, जो (अर्धेन) अपनी स्वल्प शक्ति से वह (विश्वं भुवनं जजान) समस्त उत्पन्न होने वाले कार्य जगत् को उत्पन्न करता है और (यद्) जो (अस्य) इस परमेश्वर की ( अर्धम् ) शेष अर्ध शक्ति है ( तत् ) वह (क्व बभूव) कहां, किस रूप में है, नहीं कहा जा सकता।

पञ्चवाही वहत्यग्रमेषां प्रष्टयो युक्ता अनुसंवहन्ति।
अयातमस्य ददृशे न यातं परं नेदीयोऽवरं दवीयः ॥ ८ ॥

भा०—(पञ्चवाही) पांचों प्राणों और भूतों को वहन करने वाला परमात्मा (एषाम् अग्रं वहति) इनके अग्र भाग में मानों जुत कर इनका वहन कर रहा है और (प्रष्टयः) ये पांचों उसके पीछे लगकर (युक्ताः अनु सं वहन्ति) इसके पीछे २ चल रहे हैं। (अस्य) इस परमात्मा का ( अयातम् ) न चलना तो (ददृशे) दीखता है और ( यातम् ) चलना (न ददृशे) दिखाई

नहीं पड़ता। अर्थात् यह अचल है। जो (परं नेदीयः) वह बहुत दूर होकर भी समीप और वह (अवरम्) समीप होकर भी (दवीयः) अति अधिक दूर है।

तिर्यग्बिलश्चमस ऊर्ध्वबुध्नस्तस्मिन् यशो निहितं विश्वरूपम्।
तदासत ऋषयः सप्त साकं ये अस्य गोपा महतो बभूवुः ॥ ९ ॥

भा०—एक (तिर्यग्-बिलः) तिरछे मुख और (ऊर्ध्व बुध्नः) ऊपर को पेंदे वाला (चमसः) चमस अर्थात् पात्र है। (तस्मिन्) उसमें (विश्वरूपं) नाना रूप (यशः) भूतिमान् बल (निहितम्) रखा है। (तत्) वहां उस शक्तिमान् आत्मा में (सप्त ऋषयः) सात ऋषि अर्थात् सात शिरोगत प्राण (साकम्) एकत्र होकर (आसते) विराजते हैं (ये) जो (अस्य महतः) इस महान् आत्मा के (गोपाः) रक्षक या द्वारपाल के समान उसको आवरण किये हुए या घेरे हुए (बभूवुः) हैं।

शतपथ ब्राह्मण के बृहदारण्यक (अ० २।२।३।४) भाग में—'अर्वाग्-बिलश्चमस ऊर्ध्वबुध्नइतीदं तच्छिर एव ह्यर्वाग्बिलश्चमस ऊर्ध्वबुध्नस्तस्मिन् यशो निहितं विश्वरूपं प्राणा वै यशो विश्वरूपं तस्यासत ऋषयः सप्त तीरे। प्राणा वा ऋषयः प्राणानेतदाह।' यह 'शिर' वह 'चमस' या पात्र है जिसका बिल अर्थात् मुख पासे पर तिरछे खुला है और पैंदा अर्थात् कपाल ऊपर है। उसमें यशोरूप प्राण रखे हैं। उस पात्र के किनारे २ सात ऋषि, सात प्राण, दो कान (गोतम और भरद्वाज), दो चक्षु (विश्वा-मित्र और जमदग्नि), दो नासिका (वसिष्ठ और कश्यप) और मुख (अत्रि) ये सात ऋषि विराजते हैं, जो इसके 'गोपा' पहरेदार के समान उसको घेरे हैं।

या पुरस्ताद् युज्यते या च पश्चाद् या विश्वतो युज्यते या च सर्वतः।
यया यज्ञः प्राङ् तायते तां त्वा पृच्छामि कतमा सर्चाम् ॥१०॥(१६)

भा०—(ऋचां सा कतमा) ऋचाओं में से वह कौनसी अर्चनीय शक्ति है (या) जो (पुरस्तात्) आगे २ भी (युज्यते) जुती रहती हैं और

(या च पश्चात्) पीछे भी जुती रहती हैं, (या च विश्वतः युज्यते) जो विश्व में जुती रहती है, (या च सर्वतः) तथा सब ओर जुती रहती है और (यया) जिससे (यज्ञः) विश्वरूप ब्रह्माण्ड (प्राङ्) पूर्वाभिमुख होकर (तायते) विस्तृत किया गया है ? (देखो, गोपथ ब्रा० १।१।२२॥ 'ऋचोऽक्षरे परमे व्योमन्०)।

यदेजति पतति यच्च तिष्ठति प्राणदप्राणन्निमिषच्च यद भुवत् ।
तद् दाधार पृथिवीं विश्वरूपं तत् संभूय भवत्येकमेव ॥ ११ ॥

भा०—(यद् एजति) यह जो कुछ कम्पन कर रहा है, (पतति) चल रहा है, (यत् च तिष्ठति) और जो खड़ा है, (प्राणत् अप्राणत्) प्राण ले रहा है या प्राण नहीं ले रहा, (यत् निमिषत् भुवत् च) और झंपक रहा है और सत्ता वाला है, (तत्) वह परब्रह्म ही (विश्वरूपम्) उस सर्वरूप जगत् को (दाधार) धारण कर रहा है, वही (पृथिवीं दाधार) पृथिवी को धारण करता है (तत् संभूय) वह जगत् एकत्र होकर (एकं एव भवति) प्रलयकाल में इस परमात्मा में ही एक हो जाता है।

अनन्तं विततं पुरुत्रानन्तमन्तवच्चा समन्ते ।
ते नाकपालश्चरति विचिन्वन् विद्वान् भूतमुत भव्यमस्य ॥ १२ ॥

भा०—(अनन्तम्) सीमारहित परम कारण और (अन्तवत् च) सीमा युक्त कार्य ये दोनों ही (सम् अन्ते) एक दूसरे की सीमा हैं। वस्तुतः देखें तो (अनन्तम्) अन्तरहित कारण पदार्थ ही है जो (पुरुत्र) नाना रूपों में (विततम्) प्रकट रूप से फैला है, परन्तु कारण और कार्य (ते) उन दोनों प्रकार के जगत् को (नाकपालः) मोक्षमय धाम का पालक वह प्रभु परमात्मा ही, जो (अस्य) इस विश्व के (भूतम्) उत्पन्न हुए अतीत को और (भव्यम्) उत्पन्न होने वाले भविष्यत् को (विद्वान्) जानता है वह दोनों में (विचिन्वन्) विवेक करता हुआ (ते) उन दोनों को (चरति) वश कर रहा है।

प्रजापतिश्चरति गर्भे अन्तरदृश्यमानो बहुधा वि जायते।
अर्धेन विश्वं भुवनं जजान यदस्यार्धं कतमः स केतुः ॥ १३ ॥

पूर्वार्धः यजु० ३१। १९ पूर्वार्धेन सम ॥

भा०—(गर्भे अन्तः) गर्भ के भीतर जिस प्रकार आत्मा (अदृश्यमानः) बिना दीखे ही (चरति) विचरता है और (बहुधा विजायते) बहुत प्रकार से नाना योनियों में नाना शरीर धारण कर उत्पन्न होता है, उसी प्रकार (प्रजापतिः) प्रजा का पालक वह प्रभु (गर्भे अन्तः) इस प्रकृति रूपी गर्भ के भीतर (चरति) विचरता है और (अदृश्यमानः) स्वयं दृष्टिगोचर न होता हुआ भी (बहुधा) सूर्य, चन्द्र, नक्षत्र आदि रूपों में (विजायते) विविध शक्तियों के रूपों में प्रकट होता है। वह (अर्धेन) आधे जड़ या प्रकृतिमय भाग से (विश्वं भुवनं जजान) समस्त कार्य जगत् को प्रकट करता है और (यत्) जो (अस्य) इसका (अर्धम्) शेप अर्ध, आधा या परम समृद्ध रूप है (सः) वह (केतुः) ज्ञानमय पुरुप (कतमः) कौनसा है? पता नहीं। अथवा (सः केतुः कतमः) वह ज्ञानमय पुरुप कतमः = अतिशय सुख स्वरूप है।

ऊर्ध्वं भरन्तमुदकं कुम्भेनेवोदहार्यम्।
पश्यन्ति सर्वे चक्षुषा न सर्वे मनसा विदुः ॥ १४ ॥

भा०—(ऊर्ध्वम्) सिर के ऊपर (उदकम्) पानी के घड़े को (भरन्तम्) उठाये हुए व्यक्ति को आंखों से देखकर (कुम्भेन इव) घड़े के द्वारा जिस प्रकार सब लोग (उदहार्यम्) कहार या धीवर रूप में देखते हैं उसी प्रकार उस प्रभु को (सर्वे) सभी लोग (चक्षुषा) आंखों से उसके कार्यों को (पश्यन्ति) देखकर उसका अनुमान तो करते हैं परन्तु (मनसा) मन से या ज्ञान साधन से (न विदुः) उसका साक्षात् ज्ञान नहीं करते हैं।

दूरे पूर्णेन वसति दूर ऊनेन हीयते।
महद् यक्षं भुवनस्य मध्ये तस्मै बलिं राष्ट्रभृतो भरन्ति ॥ १५ ॥

भा०—वह परब्रह्म (दूरे) दूर रहकर भी (पूर्णेन) पूर्ण ब्रह्माण्ड के साथ (वसति) रहता है और (दूरे) दूर रह कर ही (ऊनेन) अल्प परिणाम वाले इस जगत् से (हीयते) परे भी बचा रहता है। वह ( महद् यक्षम् ) महान् पूजनीय देव (भुवनस्य) इस सत्तावान् जगत् के बीच में व्यापक है। (तस्मै) उसके लिये (राष्ट्र-भृतः) दीप्तिमान् सूर्यादिक भी, (बलिं भरन्ति) बलि या कर, उपहार और भेंट प्रदान करते हैं, जैसे कि राष्ट्र के पति सम्राट् को भेंट दिया करते हैं।

यतः सूर्य उदेत्यस्तं यत्र च गच्छति।
तदेव मन्येऽहं ज्येष्ठं तदु नात्येति किं चन ॥ १६ ॥

भा०—(यतः) जिससे (सूर्यः) सूर्य (उद् एति) उदय अर्थात् उत्पन्न होता और (यत्र च) जहां (अस्तं गच्छति) अस्त अर्थात् पुनः प्रलय काल में लीन हो जाता है, (तद् एव) उसको ही मैं ( ज्येष्ठम् ) सबसे श्रेष्ठ ब्रह्म (मन्ये) मानता हूँ। (तद् उ) उसको (किंचन न अत्येति) बड़प्पन में कोई लांघ नहीं सकता।

ये अर्वाङ् मध्य उत वा पुराणं वेदं विद्वांसमभितो वदन्ति।
आदित्यमेव ते परि वदन्ति सर्वे अग्निं द्वितीयं त्रिवृतं च हंसम् ॥ १७ ॥

भा०—(ये) जो विद्वान् लोग (अर्वाङ्) वर्तमान काल में विद्यमान, (मध्यः) मध्यकाल में वर्तमान, (उत वा) और ( पुराणम् ) प्राचीन काल में वर्तमान ( वेदं विद्वांसम् ) वेदमय ज्ञान को जानने वाले पुरुष के विषय में (अभितः) सर्वत्र (वदन्ति) वर्णन किया करते हैं, (ते) वे सब विद्वान् (सर्वे) समस्त ब्रह्माण्ड को अपने भीतर ले लेने वाले उस महान् पुरुष को ही लक्ष्य करके (परि वदन्ति) वर्णन करते हैं और ( द्वितीयम् ) उससे दूसरे दर्जे पर ( अग्निम् ) ज्ञान से युक्त, मुक्त जीव का वर्णन किया करते हैं और तीसरे दर्जे पर ( त्रिवृतम् हंसम् ) हंस अर्थात् शरीर में गमनागन

करने वाले, त्रिगुण प्रकृति के बन्धन में बंधे, अंहकारवान् जीव के विषय में वर्णन किया करते हैं।

सहस्राह्ण्यं वियतावस्य पक्षौ हरेर्हंसस्य पततः स्वर्गम्।
स देवान्त्सर्वानुरस्युपदद्य संपश्यन् याति भुवनानि विश्वा ॥१८॥

अथर्व० १३ । २ । ३८ ॥ १३ । ३ । १४ ॥

भा०—(हरेः) आदित्य के समान तेजस्वी (हंसस्य) जो महान् परमात्मा है (स्वर्ग पततः अस्य सहस्राह्ण्यं पक्षौ विततौ) वह मानो आकाश में उड़ रहा है और इसके लिये उसके दोनों पंख अर्थात् द्युलोक और भूलोक हजारों दिनों से खुले हुए हैं। ( स देवान् ) वह आकाश के समस्त तेजस्वी पदार्थों को अपने ( उरसि ) विशाल वक्षःस्थल पर (उपदद्य) लेकर (विश्वा भुवनानि) समस्त लोकों को ( सं पश्यन् ) देखता हुआ (याति) मानो जाता है।

सत्येनोर्ध्वस्तपति ब्रह्मणार्वाङ् वि पश्यति।
प्राणेन तिर्यङ् प्राणति यस्मिन् ज्येष्ठमधि श्रितम् ॥ १९ ॥

भा०—वह महान् ब्रह्म सत्य के प्रकाश से (ऊर्ध्वः) सबसे ऊपर विराजमान होकर (तपति) तपता है और (ब्रह्मणा) वेदज्ञान द्वारा (अर्वाङ्) निचले इस कार्य जगत् को (वि पश्यति) नाना प्रकार से प्रकाशित करता है। वह (प्राणेन) प्राणरूप वायु द्वारा (तिर्यङ्) तिर्यक् जगत् को भी (प्राणति) जीवन प्रदान करता है। ( यस्मिन् ) उसमें ही ( ज्येष्ठम् ) सर्वश्रेष्ठ वेदज्ञान ( अधि श्रितम् ) स्थित है।

यो वै ते विद्यादरणी याभ्यां निर्मथ्यते वसु।
स विद्वान् ज्येष्ठं मन्येत स विद्याद् ब्राह्मणं महत् ॥२०॥ (२७)

भा०—(यः वै) जो विद्वान् पुरुष (ते अरणी) उन दो अरणियों को (विद्यात्) जानता है (याभ्यां) जिनसे कि ( वसुम् ) वह ब्रह्माण्ड में बसने वाली ब्रह्माग्नि मथ कर प्रकाशित कर ली जाती है, (सः) वही ( विद्वान् ) विद्वान् पुरुष (ज्येष्ठं) ज्येष्ठ ब्रह्म को जानता है, (सः) वही

( महत् ) बड़े ( ब्राह्मणम् ) ब्रह्म के स्वरूप को (विद्यात्) जान लेता है।

श्वेताश्वर उप० में अ० १ । १४ ॥

स्वदेहमरणिं कृत्वा प्रणवं चोत्तरारणिम् ।
ध्याननिर्मथनाभ्यासादेवं पश्येत् निगूढवत् ॥

अपने देह को निचली अरणि बनाकर, प्रणव 'ओ३म्' को उत्तर अरणि बनावे और ध्यान के मंथन-दण्ड से बराबर रगड़े तो परम गूढ़ आत्माग्नि के भी दर्शन हो जाते हैं।

अपादग्रे समभवत् सो अग्रे स्व१ रा भरत् ।
चतुष्पाद् भूत्वा भोग्यः सर्वमादत्त भोजनम् ॥ २१ ॥

भा०—(अग्रे) सृष्टि के पूर्व (सः) वह परम पुरुष (अपात्) 'अपात्', अविज्ञेय रूप, 'अमात्र' स्वरूप ( सम् अभवत् ) रहा और (अग्रे) सृष्टि के उत्पन्न होने के पूर्व वह (स्वः) सुखमय, प्रकाशमय मोक्ष धाम को (आभरत् ) धारण करता था। वह पुनः (चतुष्पात् भूत्वा) धर्म, अर्थ, काम और मोक्ष को प्रकट करके 'चतुष्पात' होकर, (भोग्यः) और सब संसार का भोक्ता बन कर, ( सर्वम् ) समस्त संसार को ( भोजनम् ) अपना भोजन बना कर, (आ अदत्त) अपने भीतर लीन कर लेता है, प्रलय में ले लेता है।

भोग्योऽभवदथोऽन्नमदद् बहु ।
यो देवमुत्तरावन्तमुपासातै सनातनम् ॥ २२ ॥

भा०—वह पुरुष (भोग्यः) समस्त संसार को अपना भोग्य बनाने वाला होकर ( अभवत् ) अर्थात् सबका प्रभु होकर विराजता है, वह ही (बहु) बहुत सा (अन्न) अन्न अर्थात् खाने के पदार्थ जीवों को भी (अदद्) प्रदान करता है, (यः) जो, (उत्तरावन्तं) सबसे उत्कृष्ट पद को प्राप्त (सनातनम् ) इस सनातन ( देवम् ) देव की (उपासातै) उपासना करता है।

सनातनमेनमाहुरुताद्य स्यात् पुनर्णवः ।
अहोरात्रे प्र जायेते अन्यो अन्यस्य रूपयोः ॥ २३ ॥

भा०—( एनम् ) उस परम पुरुष को ( सनातनम् ) सनातन पुरुष (आहुः) कहा करते हैं। परन्तु (उत अद्य) वह तो आज भी (पुनः नवः) फिर भी नया का नया ही है। जैसे (अहोरात्रे प्रजायेते) दिन और रात सनातन काल से आते हुए भी बराबर नये २ उत्पन्न होते रहते हैं तो भी (अन्यो अन्यस्य रूपयोः) अपने २ रूपों में सदा से वे समान रहते हैं।

शतं सहस्रमयुतं न्यर्बुदमसंख्येयं स्वमस्मिन् निविष्टम्।
तदस्य घ्नन्त्यभिपश्यत एव तस्माद् देवो रोचत एष एतत् ॥२४॥

भा०—( अस्मिन् ) इस परम पुरुष में ( शतम् ) सैकड़ों, (सहस्रम्) हजारों, (अयुतम्) दसों हज़ार, (न्यर्बुदम्) लक्षों और (असंख्येयम्) असंख्य ( स्वं निविष्टम् ) धन रखा है। (अस्य) इसके (अभिपश्यतः एव) देखते हुए ही समस्त लोक इसके ( तत् ) उस धन को (घ्नन्ति) प्राप्त करते रहते हैं। ( तस्मात् ) इसलिये ( देवः ) वह परम देव (रोचते) जगत् को रुचता है, ( एष एतत् ) यह बात सत्य है।

बालादेकमणीयस्कमुतैकं नेव दृश्यते।
ततः परिष्वजीयसी देवता सा मम प्रिया ॥ २५ ॥

भा०—( एकम् ) एक वस्तु जो ( बालात् ) केश से भी (अणीयस्कम् ) अत्यन्त सूक्ष्म है (उत एकम्) और जो एक वस्तु (न इव दृश्यते) नहीं के समान दीखती है। तो फिर (ततः) जो सत्ता उससे भी सूक्ष्म वस्तु के (परि ष्वजीयसी) भीतर व्यापक है, अति सूक्ष्मतम है (सा देवता) वह देवता (मम) मेरे (प्रिया) हृदय को तृप्त करती, एवं प्रिय लगती है। मैं उसका उपासक हूँ।

इयं कल्याण्य१जरा मर्त्यस्यामृता गृहे।
यस्मै कृता शये स यश्चकार जजार सः ॥ २६ ॥

भा०—(इयं) यह (कल्याणी) कल्याणमयी (अजरा) और कभी जीर्ण न होने वाली परम चितिशक्ति (मर्त्यस्य) मरणशील जीव के (गृहे)

देह में भी (अमृता) अमृत है। (यस्मै कृता) जिस जीवात्मा के भले के लिये (सः शये) वह परम चितिशक्ति जीवात्मा के भीतर शयन कर रही है (यः चकार सः जजार) वह जीवात्मा वह है जो कि कर्म करता है और वार २ जीर्ण होता रहता है।

त्वं स्त्री त्वं पुमा॑नसि त्वं कु॑मार उ॒त वा॑ कुमा॒री।
त्वं जी॒र्णो द॒ण्डेन॑ वञ्चसि॒ त्वं जा॒तो भ॑वसि वि॒श्वतो॑मुखः ॥२७॥

श्वेता० उप० ४ । ३ ॥

भा०—(त्वं स्त्री) हे जीवात्मन्! तू स्त्री है, (त्वं पुमान् असि) तू पुरुष है। (त्वं कुमारः) तू कुमार है (उत वा) और (कुमारी) तू कुमारी है। (त्वं जीर्णः) तू ही बूढ़ा होकर (दण्डेन वंचसि) दण्ड हाथ में लेकर चलता है। (त्वं) तू ही (जातः) शरीरधारीरूप में उत्पन्न होकर (विश्वतो-मुखः) नाना प्रकार के मुखों वाला (भवसि) होता रहता है।

उ॒तैषां॑ पि॒तोत वा॑ पु॒त्र ए॑षामु॒तैषां॑ ज्ये॒ष्ठ उ॒त वा॑ कनि॒ष्ठः।
एको॑ ह दे॒वो मन॑सि॒ प्रवि॑ष्टः प्र॑थ॒मो जा॒तः स उ॒ गर्भे॑ अ॒न्तः ॥२८॥

भा०—(उत) वह जीवात्मा (एषां पिता) कभी तो इन बालकों का पिता बनता है (उत वा) और कभी इन का (एषां पुत्रः) पुत्र बन जाता है। (एषां ज्येष्ठः) वह भाइयों में कभी ज्येष्ठ भाई (उत वा) और (कनिष्ठः) कनिष्ठ भाई बन जाता है। (एकः देवः) वह एक २ जीवात्मदेव (मनसि) एक २ मन या अन्तःकरण में (प्रविष्टः) प्रविष्ट रहता है, वही (जातः) पहले भी शरीर ग्रहण करके उत्पन्न होता रहा है और (सः उ अन्तः गर्भे) वह ही गर्भ में नये २ रूप में आता रहता है।

पू॒र्णात् पू॒र्णमुद॑चति पू॒र्णं पू॒र्णेन॑ सिच्यते।
उ॒तो त॒द॒द्य वि॑द्याम॒ यत॒स्तत् प॑रिषि॒च्यते॑ ॥ २९ ॥

भा०—( पूर्णात् ) पूर्ण परमेश्वर से ( पूर्णम् ) पूर्ण जगत् (उद् अचति) उत्पन्न होता है। (पूर्णेन) पूर्ण परमेश्वर से ( पूर्णम् ) यह समस्त जगत् (सिच्यते) माली से वाटिका के समान सींचा जा रहा है। (उतो)

और (अद्य) अब (तत्) उस परब्रह्म का (विद्याम) हम ज्ञान करें (यतः) जिससे ( तत् ) कि वह जगत् (परिषिच्यते) सींचा जा रहा है।

एषा सनत्नी सनमेव जातैषा पुराणी परि सर्वं बभूव ।
मही देव्युषसो विभाती सैकेनैकेन मिषता वि चष्टे ॥३०॥ (२८)

भा०—(एषा) वह (सनत्नी) पुराण शक्ति (सनम् एव जाता) अति पुरातनकाल ही से विद्यमान है। वह (पुराणी) अति पुराण शक्ति (सर्वं परि बभूव) समस्त संसार में व्यापक है। वह (मही देवी) महती दिव्य-शक्ति (उषसः) समस्त उषाओं को (विभाति) प्रकाशित करने हारी है। (सा) वही (एकेन मिषता) प्रत्येक निमेषोन्मेष में, प्रत्येक क्षण २ में (विचष्टे) सबको देख रही है ।

अविर्वै नाम देवतर्तेनास्ते परीवृता ।
तस्या रूपेणेमे वृक्षा हरिता हरितस्रजः ॥ ३१ ॥

भा०—(अविः वै नाम देवता) वह 'अवि' सर्वपालक देवता है जो (ऋतेन परिवृता आस्ते) 'ऋत' परम सत्य से व्याप्त है। (तस्याः रूपेण) उसके रोचक रूप से ही (इमे वृक्षाः) ये वृक्ष (हरिताः) हरे भरे हैं और (हरित-स्रजः) हरी पत्रमालाओं से ढके हैं।

अन्ति सन्तं न जहात्यन्ति सन्तं न पश्यति ।
देवस्य पश्य काव्यं न ममार न जीर्यति ॥ ३२ ॥

भा०—पुरुष ( अन्ति सन्तम् ) समीप विद्यमान उस परमदेव को (न जहाति) कभी दूर नहीं कर सकता, कभी नहीं त्याग सकता, कभी उससे अलग नहीं हो सकता और वह पुरुष ( अन्ति अन्तम् ) समीप में विद्यमान उस परम देव को (न पश्यति) देखता भी नहीं है। (देवस्य काव्यं पश्य) इसके लिये उस परम देव के वेदरूपी काव्य को देख जो काव्य कि (न ममार) न कभी मरता है और (न जीर्यति) न जीर्ण होता है, पुराना होता है।

अपूर्वेणेषिता वाचस्ता वदन्ति यथायथम्।
वदन्तीर्यत्र गच्छन्ति तदाहुर्ब्राह्मणं महत् ॥ ३३ ॥

भा०—(अपूर्वेण) जिसके पूर्व में कोई न था उस सबके आदि भूत परमेश्वर से (इषिता:) प्रेरित (वाच:) वेदवाणियां ( यथायथम् ) सत्य सत्य ही (वदन्ति) तत्त्व का वर्णन करती हैं। वे (वदन्ती:) यथार्थ तत्त्व का वर्णन करती हुईं (यत्र गच्छन्ति) जहां जाती और विश्राम लेती हैं अर्थात् जहां पहुँचती हैं ( तत् ) उस परम महान् को ( महत् ) ऋषि लोग (ब्राह्मणं आहु:) ब्रह्म अर्थात् वेद का प्रवक्ता कहते हैं।

यत्र देवाश्च मनुष्याश्चारा नाभाविव श्रिताः।
अपां त्वा पुष्पं पृच्छामि यत्र तन्मायया हितम् ॥ ३४ ॥

भा०—(यत्र) जिसमें (देवा: च) सूर्य आदि देव और (मनुष्या: च) मनुष्य (नाभौ अरा: इव) धुरी में अरों के समान (श्रिता:) आश्रित हैं, हे विद्वन्! (त्वा) तुझसे मैं (अपां पुष्पं पृच्छामि) प्रकृति की उस विकासावस्था के सम्बन्ध में प्रश्न करता हूँ जिस विकासावस्था में कि वह ब्रह्म (मायया) अपनी शक्ति के साथ ( हितम् ) स्थित रहता है।

येभिर्वात इषितः प्रवाति ये ददन्ते पञ्च दिशः सध्रीचीः।
य आहुतिमत्यमन्यन्त देवा अपां नेतारः कतमे त आसन् ॥३५॥
जै० उ० ब्रा० १। ३४॥

भा०—(येभि:) जिनसे (इषित:) प्रेरित होकर (वात:) वायु (प्रवाति) बहता है और (ये) जो (सध्रीची:) एक साथ मिली हुई (पञ्च दिश:) पाचों दिशाओं को (ददन्ते) विभक्त कर लेते हैं या धारण करते हैं और (ये) जो (देवा:) प्रकाश युक्त पदार्थ ( आहुतिम् ) आहुति, या आहूति अर्थात् प्रजा की पुकार या प्रार्थना अभिलाषा को (अति अमन्यन्त) नहीं जानते हैं अर्थात् जड़ हैं, (ते) वे (अपां) सूक्ष्म जलों वा प्राणों वा सूक्ष्म प्रकृति परमाणुओं के (नेतार:) प्रणेता ( कतमे आसन् ) कौन हैं?

इमामेषां पृथिवीं वस्त एकोऽन्तरिक्षं पर्येको बभूव ।
दिवमेषां ददते यो विधर्ता विश्वा आशाः प्रति रक्षन्त्येके ॥३६॥
जै० उ० ब्रा० ॥

भा०—(एषाम् एकः) इनमें से एक अग्नि नामक देव (इमाम् पृथिवीं वस्ते) इस पृथिवी में व्यापक है। (एकः) दूसरा वायु (अन्तरिक्षं परि बभूव) अन्तरिक्ष में व्यापक है। ( एषाम् ) इनमें से एक सूर्य (दिवं ददते) द्यौ को धारण करता है (यः) जो समस्त सौर जगत् को (विधर्त्ता) विविध प्रकार से धारण करता है और (एके) कुछ चन्द्रमा, नक्षत्र आदि देव (विश्वाः आशाः) समस्त दिशाओं को (प्रति रक्षन्ति) पालते हैं।

यो विद्यात् सूत्रं विततं यस्मिन्नोताःप्रजा इमाः ।
सूत्रं सूत्रस्य यो विद्यात् स विद्याद् ब्राह्मणं महत् ॥ ३७ ॥

भा०—( यस्मिन् ) जिसमें (इमाः) ये समस्त (प्रजाः) प्रजाएं (ओताः) उरोयी पिरोई हुई हैं (यः) जो विद्वान् उस ( विततम् ) विस्तृत ( सूत्रम् ) प्रकृतिरूपी सूत्र को ( विद्यात् ) जानता है और (यः) जो ( सूत्रस्य सूत्रम् ) उस सूत्र के भी सूत्र को जानता है (सः महत् ब्राह्मणं विद्यात् ) वह महान् ब्रह्म के रूप को जानता है।

वेदाहं सूत्रं विततं यस्मिन्नोताः प्रजा इमाः ।
सूत्रं सूत्रस्याहं वेदाथो यद् ब्राह्मणं महत् ॥ ३८ ॥

भा०—( अहम् ) मैं ( विततम् ) उस व्यापक ( सूत्रम् ) प्रकृतिरूपी सूत्र को (वेद) जानता हूँ ( यस्मिन् ) जिसमें (इमाः प्रजाः ओताः) ये प्रजाएं बिनी हुई हैं, (अहं) मैं ( सूत्रस्य सूत्रम् ) सूत्र के भी सूत्र को (वेद) जानता हूँ, (यद्) जो कि ( महत् ब्राह्मणम् ) महान् ब्रह्म है।

यदन्तरा द्यावापृथिवी अग्निरैत् प्रदहन् विश्वदाव्यः ।
यत्रातिष्ठन्नेकपत्नीः परस्तात् क्वेवासीन्मातरिश्वा तदानीम् ॥३९॥

भा०—(यद्) जब (द्यावापृथिवी अन्तरा) ज़मीन और आकाश दोनों

के बीच ( प्रदहन् ) जाज्वल्यमान और (विश्वदाव्यः) समस्त संसार को जलाने हारा (अग्निः) अग्नि देव ( ऐत् ) व्याप जाता है, (यत्र) जब कि ( परस्तात् ) दूर तक दिशाएं (एकपत्नीः) उस एक महान् अग्नि की पत्नी अर्थात् पालक शक्तियों के समान दिशाएं ( अतिष्ठन् ) खड़ी रहती हैं, ( तदानीम् ) तब प्रलय काल में (मातरिश्वा) वायु ( क इव आसीत् ) कहां रहता है ?

अप्स्वासीन्मातरिश्वा प्रविष्टः प्रविष्टा देवाः सलिलान्यासन् ।
बृहन् ह तस्थौ रजसो विमानः पवमानो हरित आ विवेश ॥४०॥

भा०—(मातरिश्वा) वायु उस समय (अप्सु) प्रकृति के सूक्ष्म परमाणुओं में (प्रविष्टः) प्रविष्ट रहता है और (देवाः) अन्य देव भी (सलिलानि प्रविष्टाः आसन् ) प्रकृति के सूक्ष्म परमाणुओं में ही प्रविष्ट हो जाते हैं। उस समय वह (बृहन्) महान् (पवमानः) सबका संचालक परमेश्वर (रजसः) लोकों की (विमानः) रचना करने वाला (तस्थौ) विद्यमान रहता है और वह (हरितः आविवेश) समस्त जाज्वल्यमान दिशाओं में भी व्यापक रहता है।

उत्तरेणेव गायत्रीममृतेऽधि वि चक्रमे ।
साम्ना ये साम संविदुरजस्तद् ददृशे क ॥ ४१ ॥

भा०—(गायत्रीम् उत्तरेण) साधक पुरुष गय अर्थात् प्राणों की रक्षा करने वाली चितिशक्ति को पार करके उससे ऊपर विराजमान (अमृते अधि विचक्रमे) अमृत आत्मा के स्वरूप को प्राप्त करते हैं। (ये) जो योगी लोग (साम्ना) साम अर्थात् शान्त अपनी आत्मा से (साम) 'साम' अर्थात् शान्त उस परब्रह्म को (संविदुः) जान लेते हैं, वे ही जानते हैं कि (तद्) उस समय (अजः) अजन्मा परमात्मा (क ददृशे) कहां या किस दशा में साक्षात् होता है ?

निवेशनः संगमनो वसूनां देव इव सविता सत्यधर्मा ।
इन्द्रो न तस्थौ समरे धनानाम् ॥ ४२ ॥

भा०—वह (देवः सविता इव) देवाधिदेव सूर्य के समान (सत्य-धर्मा) सत्य के बल से समस्त संसार को धारण करने हारा, (निवेशनः) समस्त जगत् का आश्रय और (संगमनः) पञ्चभूतों का सङ्गमस्थान है। वह (इन्द्रः) सर्वैश्वर्यवान ( धनानाम् ) ऐश्वर्यों के निमित्त होने वाले (समरे) संग्रामों में (इन्द्रः इव तस्थौ) स्थिर होकर लड़ने वाले सेनापति की नांई वह विरोधी शक्तियों का पराजय करता है।

पुण्डरीकं नवद्वारं त्रिभिर्गुणेभिरावृतम्।
तस्मिन् यद् यक्षमात्मन्वत् तद् वै ब्रह्मविदो विदुः ॥ ४३ ॥

भा०—( नवद्वारम् ) नौ द्वारों वाला (पुण्डरीकम्) पुण्डरीक अर्थात् कमल के समान वर्तमान यह शरीर (त्रिभिः) तीन (गुणैः) गुणों से ( आवृतम् ) घिरा है। ( तस्मिन् ) उसमें ( यत् ) जो पूजनीय ब्रह्मतत्त्व रहता है, जो कि जीवात्मा के साथ रहता है (एतत् वै) उसको ही (ब्रह्म-विदः) ब्रह्मज्ञानी पुरुष (विदुः) साक्षात् करते हैं।

अकामो धीरो अमृतः स्वयंभू रसेन तृप्तो न कुतश्चनोनः।
तमेव विद्वान् न बिभाय मृत्योरात्मानं धीरमजरं युवानम् ४४ (२९)

भा०—वह (स्वयंभूः) अपनी सत्ता से सामर्थ्यवान्, (अकामः) संकल्पों से रहित (धीरः) धीर (अमृतः) अविनाशी, (रसेन) और आनन्द रस से (तृप्तः) तृप्त है। (कुतश्चन न ऊनः) वह किसी प्रकार भी और कहीं से भी न्यून नहीं है। वह सर्वतः पूर्ण है। ( तम् ) उस (धीरम् अजरम्) धीर, अजर, अमर, ( युवानम् ) नित्य तरुण, (आत्मानं) आत्मा को (एव) ही ( विद्वान् ) जान कर विद्वान् पुरुष (मृत्योः) मौत से (न बिभाय) नहीं डरता। इति चतुर्थोनुवाकः ॥

[ तत्र सूक्ते द्वे, ऋचश्चाष्टाशीतिः ]

## [ ९ ] 'शतौदना' नाम प्रजापति की शक्ति का वर्णन

अथर्वा ऋषिः। मन्त्रोक्ता शतौदना देवता। १ त्रिष्टुप् २–११, १३–२४ अनुष्टुभः, १२ पथ्यापंक्तिः, २५ द्व्युष्णिग्गर्भा अनुष्टुप्, २६ पञ्चपदा बृहत्य-

नुष्टुब् उष्णिग्गर्भा जगती, २७ पञ्चपदा अतिजगत्यनुष्टुब्गर्भा शक्करी।
सप्तविंशत्यृचं सूक्तम् ॥

अघायतामपि नह्या मुखानि सपत्नेषु वज्रमर्पयैतम्।
इन्द्रेण दत्ता प्रथमा शतौदना भ्रातृव्यघ्नी यजमानस्य गातुः ॥१॥

भा०—हे राजन्! प्रभो! (अघायताम्) पापाचारी लोगों के (मुखानि) मुखों को या मुख्य पुरुषों को (अपि नह्य) बांध डाल और (सपत्नेषु) तेरे राष्ट्र पर अपना स्वामित्व जमाने वाले शत्रुओं पर (एतम् वज्रम्) इस वज्र को (अर्पय:) चला। इस प्रकार की (इन्द्रेण) परमेश्वर से, या राजा से (दत्ता) प्रदान की हुई (प्रथमा) सर्वश्रेष्ठ (शतौदना) और सैंकड़ों वीर्य वाली, (भ्रातृव्यघ्नी) तथा शत्रुओं का नाश करने वाली शक्ति (यजमानस्य) यज्ञ अर्थात् राष्ट्रमय व्यवस्था करने वाले के लिये (गातुः) सन्मार्ग है।

'शतौदना'—प्रजापतिर्वा ओदनः। श० १३।३।६।७॥ तै० ३।८।२।३॥ जिस शक्ति में सैंकड़ों प्रजापालक पुरुष विद्यमान हों वह साम्राज्यशक्ति 'शतौदना' है। जो सब राष्ट्र को सुसंगठित करता है वह 'यजमान' है। यह पृथ्वी 'शतौदना' गौ है। अथैष गोसवः स्वाराज्यो यज्ञः तां० १९।१३।१॥ स्वराज्य प्राप्त करने को विशाल यज्ञ 'गोसव' या 'गोमेध' है। इस तत्व को न जानकर गोमेध में गौ को मारने आदि का उल्लेख करने वालों का अज्ञान प्रकट होता है।

वेदिष्टे चर्म भवतु बर्हिर्लोमानि यानि ते।
एषा त्वा रशनाग्रभीद् ग्रावा त्वैषोऽधि नृत्यतु ॥ २ ॥

भा०—पृथ्वी का 'गो' स्वरूप वर्णन करते हैं। हे पृथ्वीरूप गौ! (ते) तेरे ऊपर (वेदिः) बनी यह वेदि (चर्म भवतु) चर्म अर्थात् ऊपर का आवरण है और (बर्हिः) कुशा आदि ओषधियां (यानि लोमानि) लोम रूप हैं। (एषा रशना) यह 'रशना' रस्सी राजा की राज-व्यवस्था है (त्वा

अग्रभीद्) जो तुझे बांधती हैं (एषः ग्रावा) यह विद्वान् वाग्मी पुरुष या क्षत्रिय राजा व प्रजा (त्वा अधि) तेरे ऊपर (नृत्यतु) आनन्द प्रसन्न होकर रहे ।

विशो ग्रावाणः श० ३ । ९ । ३ । ३ ॥ विद्वांसो हि ग्रावाणः । श० ३ । ९ । ३ । ४० ॥ प्रजाएं और विद्वान् 'ग्रावा' कहाते हैं ।

बालास्ते प्रोक्षणीः सन्तु जिह्वा सं मार्ष्ट्वघ्न्ये ।

शुद्धा त्वं यज्ञिया भूत्वा दिवं प्रेहि शतौदने ॥ ३ ॥

भा०—(प्रोक्षणीः) प्रोक्षणियां (ते बालाः सन्तु) तेरे पूंछ के बाल के समान हैं । हे (अघ्न्ये) गौ के समान न मारने योग्य पृथिवी ! (ते जिह्वा) तेरी जिह्वा अग्नि (संमार्ष्टु) संमार्जन, परिशोधन करती है । इस प्रकार (त्वं) तू (यज्ञिया) यज्ञ की हितकारिणी (शुद्धा) शुद्ध (भूत्वा) होकर हे शतौदने ! शतवीर्ये ! तू (दिवं) आकाशमार्ग में (प्रेहि) गमन करती है, द्युलोक में भी गमन करती है ।

यः शतौदनां पचति कामप्रेण स कल्पते ।

प्रीता ह्यस्यर्त्विजः सर्वे यन्ति यथायथम् ॥ ४ ॥

भा०—(यः) जो इस (शतौदनां) शतवीर्यवती, पृथिवी को (पचति) यथा समय परिपाक करता है, वह (कामप्रेण) अपने समस्त संकल्पों को पूर्ण करने वाले फल से (कल्पते) सम्पन्न हो जाता है और (अस्य) उस राजा के (ऋत्विजः) यथा ऋतु यज्ञ सम्पादन करने वाले अन्य विद्वान् पुरुष भी (प्रीताः) सुप्रसन्न, तृप्त होकर (सर्वे) सब ( यथायथम् ) ठीक ठीक (यन्ति) काम करते और फल प्राप्त करते हैं ।

स स्वर्गमा रोहति यत्रादस्त्रिदिवं दिवः ।

अपूपनाभिं कृत्वा यो ददाति शतौदनाम् ॥ ५ ॥

भा०—(सः) वह (स्वर्गम्) सुखमय राज्य पर (आरोहति) चढ़ता है, अभिषिक्त होता है (यत्र) जहां (अदः) वह (दिवः) तेजोमय लोक के (त्रि-

दिवम्) तीनों तेजों से सम्पन्न लोक है, (यः) (शतौदनाम्) जो कि शतवीर्यों से युक्त पृथिवी को (अपूपनाभिम्) अपूप अर्थात् अक्षीण राजशक्ति को नाभि या केन्द्र में स्थापित करके (ददाति) राष्ट्रवासियों को प्रदान करता है।

अपूपनाभिः—इन्द्रियम् अपूपः। ऐ०। २। २४॥ इन्द्रस्य वीयम् इन्द्रियम्। तन्नाभिः सन्नहनं बलं यस्याः सा अपूपनाभिः। जिस पृथिवी को राजा का वीर्य सुबद्ध, सुव्यवस्थित करता है वह 'अपूपनाभि' शतौदना पृथिवी है। जो राजा ऐसे सुव्यवस्थित राष्ट्र को बना देता है वह अपने राष्ट्र में तीनों लोकों का सुख प्राप्त करता है।

स तांल्लोकान्त्समाप्नोति ये दिव्या ये च पार्थिवाः।
हिरण्यज्योतिषं कृत्वा यो ददाति शतौदनाम् ॥ ६ ॥

भा०—(यः) जो (शतौदनाम्) शतवीर्यों वाली पृथिवी को (हिरण्यज्योतिषम्) सुवर्णमय सम्पत्ति से युक्त (कृत्वा) करके (ददाति) प्रदान करता है (सः) वह (ये दिव्याः) जो दिव्य और (ये च पार्थिवाः) जो पार्थिव, पृथिवी पर विद्यमान सुन्दर लोकस्थान हैं (सः तान्) उन (लोकान्) लोकों को (सम् आप्नोति) प्राप्त कर लेता है।

ये ते देवि शमितारः पक्तारो ये च ते जनाः।
ते त्वा सर्वे गोप्स्यन्ति मैभ्यो भैषीः शतौदने ॥ ७ ॥

भा०—हे (देवि) देवि! पृथिवी! (ते) तेरे (ये) जो (शमितारः) कल्याण करने वाले और (पक्तारः) तुझे परिपक्व करने वाले, (च) और (ये) जो (ते) तेरे (जनाः) ऊपर रहने वाले नाना प्रकार के जन्तु प्रजाजन हैं, (ते) वे (त्वा) तेरी (सर्वे) सब (गोप्स्यन्ति) रक्षा करेंगे। (एभ्यः) इनसे हे (शतौदने) शतवीर्यें पृथिवि! (मा भैषीः) भय मत कर।

अग्निरुश्च अपापश्चोभौ देवानां शमितारौ। तै० ३। ६। ६। ४॥ मृत्युस्तदभवद् धाता शमितोग्रो विशांपतिः। तै० ३। १२। ९। ६॥ अर्थात् अध्यक्ष, निष्पाप राजा, प्रजापालक, दुष्टों को दण्ड देने वाले लोग

पृथिवी के शमिता हैं जो उसको विभाग करके प्रजा को बांटते और उसमें खेती करते हैं।

वसवस्त्वा दक्षिणत उत्तरान्मरुतस्त्वा ।

आदित्याः पश्चाद् गोप्स्यन्ति साग्निष्टोममति द्रव ॥ ८ ॥

भा०—हे पृथिवी ! (त्वा) तुझको (वसवः) वसु लोग (दक्षिणतः) दक्षिण दिशा से, (मरुतः त्वा उत्तरात्) वैश्यगण तुझे उत्तर दिशा से और (आदित्याः) ज्ञानी पुरुष तुझे ( पश्चात् ) पीछे से (गोप्स्यन्ति) रक्षा करेंगे। (सा) वह तू (अग्निष्टोमम् अति द्रव) अग्निस्तोम नामक यज्ञ को पार कर जा।

'अग्निष्टोमः'—स वा एषोऽग्निरेव यदग्निष्टोमः । तं यदस्तुवँस्तस्मादग्निस्तोमः । ऐ० ३ । ४३ ॥ यो ह वा एष सूर्यः तपति एषोऽग्निष्टोमः एष साह्नः । गो० उ० ४ । १० ॥ अग्निष्टोमो वै संवत्सरः । ऐ० ४ । १५ ॥ अग्निष्टोमेन वै देवा इमं ( भू ) लोकमभ्यजयन् । ता० ९ । २ । ९ ॥ प्रतिष्ठा वा अग्निष्टोमः । श० ३ । ३ । ३ । २ ॥

अग्नि अर्थात् शत्रु संतापक राजा स्वयं 'अग्निष्टोम' है। उसी की उसमें स्तुति होती है। अथवा सूर्य पृथिवी को तपाता है यह अग्निष्टोम का स्वरूप है। संवत्सर अग्निष्टोम है। अग्निष्टोम से इस भूलोक का विजय किया जाता है। इस लोक में प्रतिष्ठा प्राप्त करना 'अग्निष्टोम' है।

देवाः पितरो मनुष्यागन्धर्वाप्सरसश्च ये ।

ते त्वा सर्वे गोप्स्यन्ति सातिरात्रमति द्रव ॥ ९ ॥

भा०—(देवाः) विद्वान् जन (पितरः) पितृ लोग, पालक, देश के वृद्ध लोग, (मनुष्याः) मननशील प्रजाएं, (गन्धर्वाः) युवक लोग, (ये च) और जो (अप्सरसः च) स्त्रियें हैं (ते सर्वे) वे सब ( त्वाम् ) तेरी (गोप्स्यन्ति) रक्षा करेंगे, (सा) वह तू ( अतिरात्रम् ) 'अतिरात्र' नामक यज्ञ को (अति द्रव) पार कर जा।

'अतिरात्रः'—भूतं पूर्वो अतिरात्रो भविष्यदुत्तरः, पृथिवी पूर्वोऽतिरात्रो द्यौरुत्तरः । अग्निः पूर्वोऽतिरात्रः, आदित्य उत्तरः । प्राणः पूर्वोऽतिरात्रः, उदान उत्तरः ता० १० । ४ । १ ॥ चक्षुषी अतिरात्रौ । ता० १० । ४ । २ ॥ प्रतिष्ठा वा अतिरात्रः । श० ५ । ५ । ३ । ५ ॥ भूत और भविष्यत्, पृथिवी और द्यौः, अग्नि और सूर्य, प्राण और उदान ये दो २ जोड़े अति रात्र हैं । जैसे देह में आंखें हैं उसी प्रकार राष्ट्र के निरीक्षक लोग अति रात्र के रूप हैं । राज्य की प्रतिष्ठा 'अतिरात्र' है ।

अ॒न्तरि॑क्षं॒ दिवं॒ भूमि॑मादि॒त्यान् म॒रुतो॒ दिशः॑ ।
लो॒कान्त्स सर्वा॑नाप्नोति॒ यो ददा॑ति श॒तौद॑नाम् ॥१०॥ (३०)

भा०—(यः) जो ( शतौदनाम् ) शतवीर्या भूमि को (ददाति) प्रदान करता है वह ( अन्तरिक्षम् ) अन्तरिक्ष, ( दिवम् ) द्यौः ( भूमिम् ) भूमि और ( आदित्यान् ) आदित्यों, (मरुतः) वायुओं और (दिशः सर्वान् लोकान् ) दिशाओं और समस्त लोकों को (आप्नोति) प्राप्त होता है ।

घृ॒तं प्रो॒क्षन्ती॑ सु॒भगा॑ दे॒वी दे॒वान् ग॑मिष्यति ।
प॒क्तार॑मघ्न्ये॒ मा हिं॑सी॒र्दिवं॒ प्रेहि॑ शतौदने ॥ ११ ॥

भा०—हे पृथिवि ! तू ( घृतम् ) घृत आदि पदार्थों को देने वाली गौ के समान, अन्न और पुष्टिकारक जल को सर्वत्र अपने समस्त प्रदेशों में नदियों और झरनों द्वारा (प्रोक्षन्ती) सींचती हुई, (सुभगा) उत्तम अन्न रत्नादि ऐश्वर्य से युक्त होकर, (देवी) समस्त पदार्थों के देने हारी होकर, ( देवान् ) विद्वान् दानियों को (गमिष्यति) प्राप्त होगी । हे (अघ्न्ये) न हिंसा करने योग्य देवि ! गौ के समान पृथ्वी ! तू ( पक्तारम् ) अपने परिपाक करने वाले, तुझे बहु गुणसम्पन्न करने वाले राजा को (मा हिंसीः) मत मार । प्रत्युत, स्वयं हे (शतौदने) सैकड़ों अन्नादि वीर्यों को धारण करने हारी तू ( दिवम् ) स्वर्ग के समान सुखकारी लोक बन जाने के प्रति (प्रेहि) गमन कर, अर्थात् राजा को प्राप्त होकर धन धान्य सम्पन्न होकर स्वर्ग भूमि के समान हो जा ।

ये देवा दिविषदो अन्तरिक्षसदश्च ये ये चेमे भूम्यामधि ।
तेभ्यस्त्वं धुक्ष्व सर्वदा क्षीरं सर्पिरथो मधु ॥ १२ ॥

भा०—(ये) जो (देवाः) दान देने वाले और ज्ञान के प्रकाशक और सब तत्वों के यथार्थ द्रष्टा विद्वान् (दिवि-षदः) मस्तिष्क के कार्य में विराजमान रहते हैं और (ये अन्तरिक्षसदः च) जो विद्वान् अन्तरिक्ष में स्थित वायु आदि पदार्थों और वायु विद्या के ज्ञाता हैं और (ये च) जो (अधि भूम्याम्) जल समुद्रादि पदार्थों के ज्ञाता विद्वान्गण भूमि पर विराजते हैं, (तेभ्यः) उनके लिये (त्वं) तू (सर्वदा) सब कालों में (क्षीरम्) दूध, (सर्पिः) घृत आदि पौष्टिक पदार्थ और (मधु) अन्न, मधुर पदार्थ (धुक्ष्व) गौ के समान उत्पन्न कर ।

यत् ते शिरो यत् ते मुखं यौ कर्णौ ये च ते हनू ।
आमिक्षां दुह्रतां दात्रे क्षीरं सर्पिरथो मधु ॥ १३ ॥

भा०—हे देवि ! (यत्) जो (ते) तेरा (शिरः) शिर है, (यत् ते मुखम्) जो तेरा मुख है, (यौ कर्णौ) जो तेरे दो कान हैं और (ये च ते हनू) जो तेरे जबाड़े हैं, वे सब (दात्रे) दानशील पुरुष को (आमिक्षाम्) दही (क्षीरं सर्पिः अथो मधु) दूध घी और मधुर पदार्थ (दुहताम्) प्रदान करें, उत्पन्न करें ।

यौ त ओष्ठौ ये नासिके ये शृङ्गे ये च तेऽक्षिणी । आमिक्षां० ॥१४॥
यत् ते क्लोमा यद्धृदयं पुरीतत् सहकण्ठिका । आमिक्षां० ॥१५॥
यत् ते यकृद् ये मतस्ने यदान्त्रं याश्च ते गुदाः । आमिक्षां० ॥१६॥
यस्ते प्लाशिर्यो वनिष्ठुर्यौ कुक्षी यच्च चर्म ते । आमिक्षां० ॥१७॥
यत् ते मज्जा यदस्थि यन्मांसं यच्च लोहितम् । आमिक्षां० ॥१८॥
यौ ते बाहू ये दोषणी यावंसौ या च ते ककुत् । आमिक्षां० ॥१९॥
यास्ते ग्रीवा ये स्कन्धा याः पृष्टीर्याश्च पर्शवः । आमिक्षां० २० (३१)
यौ त ऊरू अष्ठीवन्तौ ये श्रोणी या च ते भसत् । आमिक्षां० ॥२१॥

यत् ते पुच्छं ये ते बाला यदूधो ये च ते स्तनाः । आमिक्षां० ॥२२॥
यास्ते जङ्घा याः कुष्ठिका ऋच्छरा ये च ते शफाः । आमिक्षां० २३

भा०—(१४) (ते यौ ओष्ठौ) तेरे जो ओठ हैं, (ये नासिके) जो नासिकाएं हैं, (ये शृङ्गे) जो दो सींग हैं और (ये च ते अक्षिणी) जो तेरी दो आंखें हैं। (१५) (यत् ते क्लोमा) जो तेरा फेफड़ा है, (यत् ते हृदयम्) जो तेरा हृदय है, (सह कण्ठिका) और जो कण्ठ सहित (पुरीतत्) मलाशय की बड़ी आंत है। (१६) (यत् ते यकृद्) जो तेरा कलेजा है, (ये मतस्ने) जो गुर्दे हैं, (यद् आन्त्रम्) जो आंतें हैं, (याः च ते गुदाः) जो तेरी गुदा भाग की आंत हैं। (१७) (ये ते प्लाशिः) जो तेरी पिलही है, (यः वनिष्ठुः) जो तेरा गुदा भाग है (यौ कुक्षी) जो दो कोख हैं, (यत् च ते चर्म) और जो तेरा चर्म है। (१८) (यत् ते मज्जा) जो तेरी मज्जा हैं, (यत् अस्थि) जो हड्डी है, (यत् मांसम्) जो मांस है, (यत् च लोहितम्) और जो तेरा रुधिर है। (१९) (यौ ते बाहू) जो तेरी दोनों भुजाएं हैं, (ये दोषणी) जो दो बाहुएं हैं, (यौ अंसौ) जो दो कन्धे हैं, (या च ते ककुत्) जो तेरा कुहान है। (२०) (याः ते ग्रीवाः) जो तेरे गर्दन के मोहरे हैं, (ये स्कन्धाः) जो तेरे कन्धे हैं, (याः पृष्टीः) जो पीठ के मोहरे हैं (याः च पर्शवः) और जो पसुलियां हैं। (२१) (यौ ते ऊरू) जो तेरी पीछे की दो जंघाएं हैं, (अष्ठीवन्तौ) जो दो घुटने हैं, (ये श्रोणी) जो दो कुल्हे और (या च ते भसत्) जो तेरा गुह्यांग, मूत्र मार्ग है। (२२) (यत् ते पुच्छम्) जो तेरी पूंछ है, (ये ते बाला) जो तेरे बाल हैं, (यद् ऊधः) जो तेरा थान है, (ये च ते स्तनाः) और जो तेरे स्तन हैं। (२३) (याः ते जंघाः) जो तेरी जांघें हैं, (याः कुष्ठिकाः) जो तेरी खुट्टियां और (ऋच्छराः) कलाई के भाग हैं और (ये च ते शफाः) जो तेरे खुर हैं, ये सब तेरे अङ्ग हे गोरूप वसुंधरे! (दात्रे) दान करने हारे पुरुष को (अमिक्षां क्षीरं सर्पिः अथो मधु दुह्रताम्) दूध, दही, घी और मधु आदि पुष्टिकारक पदार्थ प्रदान करें। पृथ्वी के इन अङ्गों की कल्पना गोरूप

से की है। राष्ट्रमय पुरुष के भिन्न २ अङ्गों के समान ही इनकी कल्पना करनी चाहिये। कुछ अङ्गों का वर्णन अगले सूक्त में स्पष्ट होगा।

यत् ते चर्म शतौदने यानि लोमान्यघ्न्ये।
आमिक्षां दुहतां दात्रे क्षीरं सर्पिरथो मधु ॥ २४ ॥

भा०—हे (शतौदने) शतवीर्ये गौ! हे (अघ्न्ये) अहिंसनीय! (यत् ते चर्म) जो तेरा चर्म है और (यानि लोमानि) और जो लोम हैं, वे (दात्रे) दानशील कल्याणवान् पुरुष को (आमिक्षां क्षीरं सर्पिः अथो मधु दुह्रताम्) दधि, दूध, घी, मधु आदि दें।

क्रोडौ ते स्तां पुरोडाशावाज्येनाभिघारितौ।
तौ पक्षौ देवि कृत्वा सा पक्तारं दिवं वह ॥ २५ ॥

भा०—हे गौ! पृथ्वी! (पुरोडाशौ) घृत से मिले हुए दो पुरोडाश अर्थात् तेज से मिले हुए आकाश और द्युलोक दोनों ही (ते क्रोडौ) तेरे दोनों पार्श्वों के समान (स्ताम्) हैं। हे (देवि) दानशील गौ तू उन दोनों को (पक्षौ) पक्ष (कृत्वा) बना कर (पक्तारम्) अपने पकाने हारे राजा को (दिवं वह) द्यौ सुख में ले जा।

'पुरोडाशौ'—स कूर्म रूपेणाच्छन्नः पुरोडाशो वा एभ्यो मनुष्येभ्ये-स्तत्पुरोऽदशयत्। य एभ्यो यज्ञं प्रारोचयत्। य एभ्यो यज्ञं प्रारोचयत् तस्मात् पुरोदाशः पुरोदाशो वै नाम एतत् यत् पुरोडाश इति। श० २। ६। २। ५॥ पुरो वा एतान् देवा अक्रन्। ऐ० २। २३॥ विड् उत्तरः पुरोडाशः श० ४। २। ५। २२॥ 'द्यावापृथिव्यौ हि कूर्मः' श०।

आकाश और पृथिवी, राजा और प्रजा ये दोनों मिलकर कूर्माकार हो जाते हैं, ये दोनों दो पुरोडाश हैं, इनके नाना रम्य पदार्थों से यह संसार जीवों को भला मालूम हुआ इसलिये ये दोनों पुरोदाश या पुरोडाश कहे जाते हैं। वे दोनों सूर्य से प्रकाशित हैं वे पृथ्वी रूप गौ के दो पार्श्व हैं। उनके ऊपर वह राजा को धारण करती और स्वर्ग का सा आनन्द प्रदान करती है।

उलूखले मुसले यश्च चर्मणि यो वा शूर्पे तण्डुलः कणः ।
यं वा वातो मातरिश्वा पवमानो ममाथाग्निष्टद्धोता सुहुतं कृणोतु ॥ २६ ॥

भा०—(यः च तण्डुलः कणः) जो तण्डुल या चावलों का कण (उलूखले) ओखली में और (मुसले) मुसल में है, (यः च चर्मणि यो वा शूर्पे) और जो दाने नीचे बिछे चर्म अर्थात् आवरण में और जो शूर्प या छाज में हैं, (यं वा) और जिसको (वातः) प्रबल वेगवान् (मातरिश्वा) वायु (पवमानः) तुषों को कण से अलग करता हुआ (ममाथ) एक तरफा गिरा देता है, (होता अग्निः) स्वीकार करने वाला अग्नि ( तत् ) उस कण को (सुहुतं कृणोतु) उत्तम आहुति रूप में स्वीकार करे ।

पृथ्वी, क्षेत्र, भूमि आदि के परिपक्व हो जाने पर खेतों से धान काट कर ऊखल मूसल से कूटकर, उन्हें वायु, छाज द्वारा साफ करके उनसे यज्ञ करे और पुनः उनका भोजन करे, यह वेद का उपदेश है ।

अपो देवीर्मधुमतीर्घृतश्चुतो ब्रह्मणां हस्तेषु प्रपृथक् सादयामि ।
यत्काम इदमभिषिञ्चामि वोऽहं तन्मे सर्वं सं पद्यतां वयं स्याम पतयो रयीणाम् ॥ २७ ॥

भा०—मैं यज्ञशील पुरुष (ब्रह्मणां हस्तेषु) ब्राह्मण, वेद के विद्वानों के हाथों में (देवीः) दिव्य गुणवाली, (मधुमतीः) मधुर रसवाली (घृतश्चुतः) घृत आदि पुष्टिकारक पदार्थ और तेज को उत्पन्न करने वाली, (अपः) आप्त प्रजाओं को (प्र पृथक् सादयामि) पृथक् २ सौंपता हूँ, (यत्काम) जिस अभिलाषा से ( इदम् ) यह ( अहम् ) मैं (वः) हे विद्वानो! आप लोगों का (अभिषिञ्चामि) अभिषेक करता हूँ, अर्थात् प्रजाओं में आप लोगों को उच्च पद पर प्रतिष्ठित करता हूँ, ( तत् ) वे मेरी अभिलाषाएं ( सर्वं सम्पद्यताम् ) सब पूरी हों और ( वयम् ) हम सब ( रयीणाम् ) धन सम्पत्तियों के स्वामी हों । जल हाथ में लेकर राजा विद्वान् ब्राह्मणों

को पृथक् २ प्रदेशों में मान-आदरपूर्वक अभिषिक्त कर, उनको अधिकारी रूप से प्रतिष्ठित करे। ताकि सब धन धान्य सम्पत्ति से युक्त हों। इस प्रकार विद्वानों के हाथों में राज्य के भागों को देना ही वेदसम्मत दान है। ऐसे विद्वानों के हाथ में भूमि के सौंपने से भूमि समस्त रत्नों, अन्नों, पशु और गौ, दूध आदि पुष्टिकारक पदार्थों को प्रसव करती है।

इस सूक्त से गौ मार कर होम करने आदि का जो अर्थ निकालते हैं वे भूल में हैं। समस्त सूक्त में कहीं मारने आदि का सम्बन्ध नहीं है। यदि मारने आदि का प्रसङ्ग होता तो उससे तो रुधिर, वसा, मांस आदि प्राप्त होता, घी, दूध, दही और मधुर पदार्थ कभी प्राप्त न होते।

## [ १० ] वशा रूप महती शक्ति का वर्णन

कश्यप ऋषिः। मन्त्रोक्ता वशा देवता। १, ककुम्मती अनुष्टुप्। ५, पञ्चपदाति जगतानुष्टुप् स्कन्धोग्रीवी बृहती, ६, ८, १० विराजः, २३ बृहती, २४ उपरिष्टाद् बृहती, २६ आस्तारपंक्तिः, २७ शङ्कुमती, २९ त्रिपदा विराड्गायत्री, ३१, उष्णिग्गर्भा ३२ विराट्पथ्या बृहती, २-४, ७, ९, ११-२२, २५, २८, ३०, ३३, ३४ अनुष्टुभः। चतुस्त्रिंशदृचं सूक्तम्॥

नमस्ते जायमानायै जाताया उत ते नमः।
बालेभ्यः शफेभ्यो रूपायाघ्न्ये ते नमः॥ १॥

भा०—(अघ्न्ये) न त्यागने योग्य, हे संसार को वश करने वाली परमात्मा शक्ति! (ते जायमानायै नमः) प्रकट होती हुई तुझे नमस्कार है। (जातायाः उत ते नमः) प्रकट हुई २ तुझको नमस्कार है। (ते बालेभ्यः शफेभ्यः) बालों अर्थात् ओषधियों में और शफों अर्थात् कठोर पर्वतों में विद्यमान जो तू है उसके प्रति (नमः) हमारा नमस्कार है।

बाल = ओषधियां, शफ = अदिति (अथर्व० ९। ७। ८।१०)।

यो विद्यात् सप्त प्रवतः सप्त विद्यात् परावतः।
शिरो यज्ञस्य यो विद्यात् स वशां प्रति गृह्णीयात्॥ २॥

भा०—(यः) जो (सप्त प्रवतः) सात उपरिचर प्राणों को ( विद्यात् ) जानता है और जो (सप्त परावतः) सात अधस्तन प्राणों को जानता है और (यः) जो ( यज्ञस्य शिरः विद्यात् ) उपासना यज्ञ के शिरोमणि प्राण को जानता है, ( सः वशां प्रति गृह्णीयात् ) वह इस वशा सम्बन्धी ज्ञान का अधिकारी है।

वेदाहं सप्त प्रवतः सप्त वेद परावतः।
शिरो यज्ञस्याहं वेद सोमं चास्यां विचक्षणम् ॥ ३ ॥

भा०—( अहम् ) मैं (सप्त प्रवतः वेद) सात उपरितन प्राणों को जानता हूँ और (सप्त परावतः वेद) सातों अधस्तन प्राणों को भी जानता हूँ और ( अहम् ) मैं (यज्ञस्य शिरः वेद) उपासना यज्ञ के शिरोभाग प्राण को भी जानता हूँ और ( अस्याम् ) इस वशा पर ( विचक्षणम् ) विशेष रूप से द्रष्टा ( सोमम् ) सोम राजा को जो प्रेरक है उसे भी मैं जानता हूँ।

वशा का स्वरूप

यया द्यौर्यया पृथिवी ययापो गुपिता इमाः।
वशां सहस्रधारां ब्रह्मणाच्छावदामसि ॥ ४ ॥

भा०—(यया) जिसने (द्यौः) द्यौलोक को और (यया पृथिवी) जिसने पृथिवी को और (यया इमाः आपः) जिसने इन समस्त जलों को (गुपिताः) अपने भीतर सुरक्षित रखा हुआ है ( ताम् ) उस ( सहस्र धाराम् ) सहस्रों को धारण पोषण करने वाली ( वशाम् ) अति कमनीय, सब जगत् को वश करने वाली 'वशा' को (ब्रह्मणा) वेद द्वारा हम (अच्छा वदामसि) भली प्रकार वर्णन करते हैं।

शतं कंसाः शतं दोग्धारः शतं गोप्तारो अधि पृष्ठे अस्याः।
ये देवास्तस्यां प्राणन्ति ते वशां विदुरेकधा ॥ ५ ॥

भा०—(अस्याः अधिपृष्ठे) पृथिवी की पीठ पर (शतं कंसाः) सैकड़ों शिष्य कांसे के बर्तन के समान उस शक्ति के दोहनफल के पात्र हैं, (शतं

दोग्धारः) और सैकड़ों उसके दोहने वाले गुरुजन हैं, (शतं गोप्तारः) उस वशा विद्या के सैकड़ों रक्षक हैं। (ये देवाः) जो योगी पुरुष (तस्यां प्राणन्ति) उसके आधार पर प्राण धारण करते हैं (ते) वे उसको (एकधा) एक रूप से जानते हैं, अर्थात् वह एक है ऐसा जानते हैं।

यज्ञपदीराक्षीरा स्वधाप्राणा महीलुका।
वशा पर्जन्यपत्नी देवाँ अप्येति ब्रह्मणा ॥ ६ ॥

भा०—वह 'वशा' (यज्ञ-पदी) उपासना यज्ञ का एक अङ्ग है, (स्वधा प्राणा) आत्मधारण शक्ति रूप प्राण वाली है (महीलुका) पृथ्वी आदि लोकों को प्रजारूप से धारण करने वाली है, (पर्जन्य पत्नी) मेघ समान सुखों की वर्षा करने वाले परमात्मा की वह पत्नीस्वरूप है, वह यह (वशा) वशा (ब्रह्मणा) ब्रह्म = अन्न के साथ वेद के साधनों द्वारा समृद्ध होकर ( देवान् ) विद्वानों को (अप्येति) प्राप्त होती है।

अनु त्वाग्निः प्राविशदनु सोमो वशे त्वा।
ऊधस्ते भद्रे पर्जन्यो विद्युतस्ते स्तना वशे ॥ ७ ॥

भा०—हे (वशे) वशे ! (त्वा) तेरे में (अग्निः) अग्नि (अनु प्राविशत्) तेरे अनुकूल होकर प्रविष्ट है। (त्वा अनु सोमः) तेरे अनुकूल होकर ही चन्द्रमा तुझमें प्रविष्ट है। हे (भद्रे) हे कल्याण और सुख के करने वाली ! (पर्जन्यः) मेघ (ऊधः) दूध का भरा तेरा 'थान' है और (विद्युतः) बिजुलियां (ते स्तनाः) तेरे स्तन हैं।

अपस्त्वं धुक्षे प्रथमा उर्वरा अपरा वशे।
तृतीयं राष्ट्रं धुक्षेऽन्नं क्षीरं वशे त्वम् ॥ ८ ॥

भा०—हे (वशे) वशे ! (त्वं) तू (अपः) जलों को या दुग्धों को (धुक्षे) प्रदान करती है। तू (प्रथमा) सबसे मुख्य सर्वश्रेष्ठ (उर्वरा) अन्न और प्रजा के उत्पन्न करने में समर्थ (अपरा) अपरा विद्या है और (वशे) हे वशे ! ( त्वम् ) तू (अन्नं क्षीरं धुक्षे) अन्न प्रदान करती है और दूध प्रदान

करती है और ( तृतीयम् ) तीसरा या सबसे श्रेष्ठ ( राष्ट्रम् ) राष्ट्र को (धुक्षे) राष्ट्रोपयोगी प्रजा, धन ऐश्वर्य को भी तू ही प्रदान करती है।

यदादित्यैर्हूयमानोपातिष्ठ ऋतावरि।
इन्द्रः सहस्रं पात्रान्त्सोमं त्वापाययद् वशे ॥ ९ ॥

भा०—हे (वशे) वशे ! हे (ऋतावरि) सत्यमयी ! (यद्) जब तू (आदित्यैः) आदित्य ब्रह्मचारियों द्वारा (हूयमाना) आहुति प्राप्त करती हुई (उपातिष्ठः) उनके समीप विराजमान होती है तब (इन्द्रः) ऐश्वर्यवान् जीवात्मा (त्वा) तुझको ( सहस्रं पात्रान् ) हजारों पात्र, हजारों कलसे भर २ कर ( सोमं अपाययत् ) भक्ति रूपी सोम का पान कराता है।

यदनूचीन्द्रमैरात् त्वं ऋषभोऽह्वयत्।
तस्मात् ते वृत्रहा पयः क्षीरं क्रुद्धोऽहरद् वशे ॥१०॥ (३३)

भा०—हे (वशे) वशे ! ( यत् ) जब तू (अनूचीः) भक्त के अनुकूल होकर (इन्द्रम्) ऐश्वर्यवान् जीवात्मा के पास (ऐः) प्राप्त होती है। (आत्) और उसके पश्चात् (ऋषभः) श्रेष्ठ जीवात्मा (त्वा अह्वयत्) तुझे अपने प्रति बुलाता है, तुझे अपने अभिमुख करता है। (तस्मात्) उस समय से यह जीवात्मा (क्रुद्धः) क्रुद्ध सा होकर (वृत्रहा) कामादि वृत्रों का हनन कर देता है और ( पयः क्षीरं अहरत् ) तेरे रसों का आस्वादन करने लगता है।

यत् ते क्रुद्धो धनपतिरा क्षीरमहरद् वशे ।
इदं तदद्य नाकस्त्रिषु पात्रेषु रक्षति ॥ ११ ॥

भा०—हे वशे ! ( यत् ) जब (क्रुद्धः) वृत्रों के नाश के लिये अति क्रुद्ध हुआ जीवात्मा (धनपतिः) आत्मिक धनों का पति होकर (ते क्षीरम्) तेरे रसों को ( आहरत् ) ले लेता है, ( इदं तत् ) यह वही तेरा रस है जिसको (अद्य) सदा (नाकः) मोक्षावस्था (त्रिषु पात्रेषु) उत्तम, अधम, मध्यम तीनों प्रकार के लोकों में (रक्षति) सुरक्षित रखती है।

त्रिषु पात्रेषु तं सोममा देव्यहरद् वशा।
अथर्वा यत्र दीक्षितो बर्हिष्यास्त हिरण्यये ॥ १२ ॥

भा०—(यत्र) जब (दीक्षितः) दीक्षित हुआ, स्थिर मति (अथर्वा) अथर्ववेद का विद्वान् (बर्हिषि आस्ते) आसन जमा कर विराजता है तब (वशा) वशा ( तम् ) उस ( सोमम् ) भक्ति रूपी सोम को (देवी) पृथिवी (त्रिषु पात्रेषु) तीनों पात्रों में, उत्तम, अधम और मध्यम तीनों प्रकार के लोकों में ( आ अहरत् ) स्वीकार करती है।

सं हि सोमेनागत समु सर्वेण पद्वता।
वशा समुद्रमध्यष्ठाद् गन्धर्वैः कलिभिः सह ॥ १३ ॥

भा०—वह (वशा) वशा (सोमेन) सोम अर्थात् चन्द्रमा के साथ (सम् अगत) संयुत हुई है, वह (सर्वेण) समस्त (पद्वता) चरणों वाले प्राणियों से (सम् उ) संगत हुई है। वह वशा (कलिभिः) क्रीड़ा करने वाली (गन्धर्वैः) गन्धर्व शक्तियों के सहित (समुद्रं) उपासक के हृदय-समुद्र पर (अधि अस्थात् ) अधिष्ठात्री रूप से विराजमान हो जाती है।

सं हि वातेनागत समु सर्वैः पतत्रिभिः।
वशा समुद्रे प्रानृत्यदृचः सामानि बिभ्रती ॥ १४ ॥

भा०—(सं वातेन सम् आगत हि) वह वशा वायु के साथ संगत हुई २ है, (सर्वैः पतत्रिभिः सम् उ) वह समस्त पक्षियों के साथ संगत हुई २ है। वह वशा ( ऋचः ) ऋग्वेद और (सामानि) सामवेद को (बिभ्रती) धारण करती हुई (समुद्रे प्रानृत्यत् ) भक्त के हृदय समुद्र में नाच पड़ती है।

सं हि सूर्येणागत समु सर्वेण चक्षुषा।
वशा समुद्रमत्यख्यद् भद्रा ज्योतींषि बिभ्रती ॥ १५ ॥

भा०—वह वशा (सूर्येण) सूर्य के साथ (सम् अगत) संगत हुई २ है, (सर्वेण चक्षुषा) वह चक्षु वाले समस्त प्राणियों के साथ (सम् उ) भी संगत हुई २ है। वह (भद्रा ज्योतींषि बिभ्रती) कल्याणकारी तेजों को धारण करती हुई ( समुद्रं अति अख्यत् ) हृदय-समुद्र में अपना रूप प्रकट करती है।

अभीवृता हिरण्येन यदतिष्ठ ऋतावरि।
अश्वः समुद्रो भूत्वाध्यस्कन्दद् वशे त्वा ॥ १६ ॥

भा०—हे (ऋतावरि) सत्यमयी ! ( यत् ) जब तू (हिरण्येन) सुवर्ण के समान चमक से (अभीवृता) घिरी हुई होकर हृदय समुद्र में (अतिष्ठः) अपना स्थान बना लेती है तब (वशे) हे वशे ! तेरे ऊपर (अश्वः समुद्रो भूत्वा अध्यस्कन्दत् ) शक्तिशाली भक्त की भक्ति समुद्र की न्याईं उमड़ पड़ती है।

तद् भद्राः सर्मगच्छन्त वृशा देष्ट्र्यथो स्वधा ।
अर्थर्वा यत्रं दीक्षितो बर्हिष्यास्तं हिरुण्यये ॥ १७ ॥

भा०—(यत्र) जब (दीक्षितः) दीक्षा ग्रहण करके (अथर्वा) स्थिरमति अथर्ववेद का ज्ञाता (हिरण्यये) तुझको चमकीला आसन बना कर उस (बर्हिषि) आसन पर (आस्ते) बैठ जाता है, (तद्) उस समय (भद्राः) भद्र पुरुष (सम् अगच्छन्त) एकत्र होते, (अथो) और (वशा) यह वशा उस समय (स्वधा देष्ट्री) आत्म धारण शक्ति को देने वाली उपदेशिका होती है।

वृशा माता राजन्यस्य वृशा माता स्वधे तवं ।
वृशायां युज्ञ आयुधं ततश्चित्तमंजायत ॥ १८ ॥

भा०—(वशा) यह वशा (राजन्यस्य माता) राजा के समान वर्तमान भक्त की माता है। हे (स्वधे) हे आत्म धारण शक्ति (तव माता वशा) तेरी भी यह वशा माता है। (वशायाः आयुधम् जज्ञे) वशा शक्ति से वृत्रों के नाश के लिये भक्त को शस्त्र प्राप्त हो जाते हैं (ततः चित्तम् अजायत) तत्पश्चात् भक्त का एक नया सा चित्त उत्पन्न होता है।

### वशा के देह का अलंकारमय वर्णन

ऊर्ध्वो बिन्दुरुदंचरद् ब्रह्मणः ककुदादधि ।
ततस्त्वं जज्ञिषे वशे ततो होताजायत ॥ १९ ॥

भा०—(ब्रह्मणः ककुदात् अधि) ब्रह्म रन्ध्र के श्रेष्ठ भाग से (ऊर्ध्वः बिन्दुः उदचरत् ) ऊपर की ओर बिन्दु सा चमकता है। हे वशे ! (ततः त्वं) तब तू (जज्ञिषे) प्रकट होती है। (ततः होता अजायत) उसके पश्चात् भक्त तेरा आह्वान करने लगता है।

आस्नस्ते गाथा अभवन्नुष्णिहाभ्यो बलं वशे ।
पाजस्याज्जज्ञे यज्ञ स्तनेभ्यो रश्मयस्तव ॥ २० ॥ ( ३४ )

भा०—हे वशे ! (ते आस्नः) तेरे मुख के समान ब्राह्मण से (गाथाः अभवन् ) गाथाएं, ऋचाएं उत्पन्न होती हैं । ( उष्णिहाभ्यः बलम् ) गर्दन की धमनियों के समान क्षत्रिय से बल उत्पन्न होता है । (पाजस्यात् यज्ञः जज्ञे) उदर के मध्य भाग के समान वर्तमान वैश्य से यज्ञ उत्पन्न होता है । (तव स्तनेभ्यः रश्मयः) तेरे स्तनों के समान वर्तमान शूद्रों से रश्मियां, अशन अर्थात् भोजन के पदार्थ उत्पन्न होते हैं ।

ईर्माभ्यामयनं जातं सक्थिभ्यां च वशे तव ।
आन्त्रेभ्यो जज्ञिरे अत्रा उदरादधि वीरुधः ॥ २१ ॥

भा०—हे (वशे) वशे ! (तव) तेरी (ईर्माभ्यां) बाहुओं से (सक्थिभ्यां च) और तेरी अगली टांगों से अर्थात् गति शक्तियों से ( अयनम् ) सूर्य के दक्षिण और उत्तर अयन ( जातम् ) होते हैं, (आन्त्रेभ्यः) आंतों से (अत्राः) मानों नाना खाद्य पदार्थ उत्पन्न होते हैं और तेरे ( उदरात् ) पेट से (वीरुधः) मानों लताएं ओषधियां उत्पन्न होती हैं ।

यदुदरं वरुणस्यानुप्राविशथा वशे ।
ततस्त्वा ब्रह्मोदह्वयत् स हि नेत्रमवेत् तव ॥ २२ ॥

भा०—हे वशे ! ( यत् ) जब तू (वरुणस्य) सबसे श्रेष्ठ वरणीय भक्त के हृदय में, ( उदरम् ) पेट में अन्न के समान (अनु प्राविशथाः) प्रविष्ट होती है, (ततः) उसके बाद (ब्रह्मा वेद और ब्रह्म का जानने वाला विद्वान् (त्वा) तुझे तेरा ( उत् अह्वयत् ) ऊंचे स्वर से आह्वान करता है । (स हि तव नेत्रं अवेत् ) तब वह तेरी दृष्टि का सत्पात्र बन जाता है ।

सर्वे गर्भाद् अवेपन्त जायमानाद् असूस्वः ।
ससूव हि तामाहुर्वशेति ब्रह्मभिः क्लृप्तः सह्यस्या बन्धुः ॥ २३ ॥

भा०—(असूस्वः) प्रलयावस्था में प्रसव न करने हारी इस वशा के (जायमानात् ) प्रकट होते ( गर्भात् ) प्रकृति के गर्भ से (सर्वे) उत्पन्न सब

सूर्यादि पदार्थ (अवेपन्त) कम्पन करने लगते हैं, (ताम्) उसको उस समय विद्वान् (आहुः) कहते हैं कि (वशा ससूव इति) वशा उत्पन्न कर रही है, सू रही है। (सः) वह भक्त (ब्रह्मभिः) वेदवाणियों से (क्लृप्तः) सामर्थ्य-वान् होकर (अस्याः) इस वशा का (बन्धुः) बन्धु बन जाता है।

युध एकः सं सृजति यो अस्या एक इद् वशी।
तरांसि यज्ञा अभवन् तरसां चक्षुरभवद् वशा ॥ २४ ॥

भा०—(यः) जो (अस्याः) इस वशा का ( एकः इत् ) एक मात्र (वशी) वश करने हारा भक्त होता है (एकः) वह अकेला ही (युधः संसृजति) संसार में बुरी शक्तियों के साथ युद्ध छेड़ देता है, (तरांसि) अविद्या-अन्ध-कारों में से पार करने वाले वे बलवान् भक्त ( यज्ञाः अभवन् ) तब यज्ञ स्वरूप बन जाते हैं और ( तरसां वशा चक्षुः अभवत् ) उनकी आंख उस समय यह वशा होती है।

वशा यज्ञं प्रत्यगृह्णाद् वशा सूर्यमधारयत्।
वशायामन्तरविशदोदनो ब्रह्मणा सह ॥ २५ ॥

भा०—(वशा) वशा ( यज्ञम् ) यज्ञमय भक्त को (प्रति अगृह्णात्) स्वयं स्वीकार करती है। (वशा सूर्यं अधारयत्) वशा सूर्य समान तेजस्वी भक्त का स्वयं धारण पोषण करती है। ( ओदनः वशायां अन्तः ब्रह्मणा सह अविशत् ) भक्त ओदन की न्याईं सबका पालक होकर और ब्रह्मज्ञान से सम्पन्न होकर इस वशा में प्रवेश पा जाता है।

वशाममेवामृतमाहुर्वशां मृत्युमुपासते।
वशेदं सर्वमभवद् देवा मनुष्याऽ असुराः पितर ऋषयः ॥ २६ ॥

भा०—विद्वान् लोग (वशाम् एव) वशा को ही (अमृतम् आहुः) 'अमृत' कहते हैं और ( वशाम् ) वशा को ही ( मृत्युम् ) 'मृत्यु' रूप से (उपासते) उपासना करते हैं। ( इदं सर्वम् ) यह सब कुछ (वशा अभवत् ) वशा ही है, (देवाः मनुष्याः असुराः पितरः ऋषयः) देव, मनुष्य, असुर, पितर और ऋषिगण भी वशा के ही रूपान्तर है।

य एवं विद्यात् स वशां प्रति गृह्णीयात् ।
तथा हि यज्ञः सर्वपाद् दुहे दात्रेऽनपस्फुरन् ॥ २७ ॥

भा०—( यः एवं विद्यात् ) जो भक्त इस प्रकार का तत्त्व जान लेता (सः) वह ( वशां प्रतिगृह्णीयात् ) वशा को स्वीकार करने में समर्थ होता है । (तथा दात्रे) उसी प्रकार के जाननेहारे और वशा विद्या के दानी के लिये (यज्ञः) यह उपासना यज्ञ (सर्वपाद्) सर्व चरणों से सम्पन्न होकर ( अनपस्फुरन् ) विना व्याकुल हुए ही (दुहे) सब फल प्रदान करता है ।

तिस्रो जिह्वा वरुणस्यान्तर्दीद्यत्यासनि ।
तासां या मध्ये राजति सा वशा दुष्प्रतिग्रहा ॥ २८ ॥

भा०—(वरुणस्य) उस समय सर्वश्रेष्ठ भक्त के (आसनि) मुख के (अन्तः) भीतर (तिस्रः) तीन जिह्वाएं अर्थात् वेदत्रयी (दीद्यति) चमक उठती है । (तासाम्) उस वेदत्रयी के (मध्ये) बीच में (या) जो शक्ति (राजति) सबसे अधिक उज्वल होकर चमक रही है (सा) वह (वशा) 'वशा' शक्ति है (दुष्प्रतिग्रहा) जिसका प्रतिग्रह करना स्वीकार करना और वश करना बड़ा कठिन कार्य है ।

चतुर्धा रेतो अभवद् वशायाः ।
आपस्तुरीयममृतं तुरीयं यज्ञस्तुरीयं पशवस्तुरीयम् ॥ २९ ॥

भा०—(वशायाः) उस 'वशा' का (रेतः) उत्पादक सामर्थ्य (चतुर्धा) चार प्रकार से विभक्त ( अभवत् ) होता है । ( तुरीयम् आपः) एक चतुर्थांश आप्त प्रजाएं हैं, ( तुरीयं अमृतम् ) दूसरा चतुर्थांश अमृत अर्थात् उनके लिये मोक्षावस्था है (तुरीयं यज्ञः) तीसरा चतुर्थांश यज्ञ है और चौथा चतुर्थांश (तुरीयं पशवः) 'पशु' हैं जिनके घृत से यज्ञ सम्पन्न होता है।

वशा द्यौर्वशा पृथिवी वशा विष्णुः प्रजापतिः ।
वशाया दुग्धमपिबन्त्साध्या वसवश्च ये ॥ ३० ॥

भा०—(वशा द्यौः) वशा द्युलोक रूप है, (वशा पृथिवी) वशा पृथिवी रूप है । (प्रजापतिः) प्रजा का पालक सूर्य (विष्णुः) और व्यापक वायु भी

(वशा) के रूप हैं। (वशायाः) वशा के ( दुग्धम् ) रस को, (साध्याः)साधना सम्पन्न व्यक्ति और (वसवः) प्राणों में बसने वाले योगी (अपिबन्) पान करते हैं। उपनिषदों में लिखा है कि परमात्मा रसरूप है (रसो वै सः)।

वशाया दुग्धं पीत्वा साध्या वसवश्च ये।
ते वै ब्रध्नस्य विष्टपि पयो अस्या उपासते ॥ ३१ ॥

भा०—ये (साध्या) जो साधनासम्पन्न और (वसवः) प्राणों में वास करने हारे योगी हैं वे (वशायाः) उस वशा के (दुग्धं पीत्वा) रस का पान करके (ते ब्रध्नस्य) वे सूर्य के (विष्टपि) इस महती शक्ति के स्वरूप में स्थित होकर ताप पीड़ा आदि से रहित (अस्या) इसके (पयः) रस का (उपासते) लाभ करते हैं।

सोममेनामेके दुह्रे घृतमेक उपासते।
य एवं विदुषे वशां ददुस्ते गतास्त्रिदिवं दिवः ॥ ३२ ॥

भा०—(एके) एक प्रकार के योगाभ्यासी ( एनाम् ) इस वशा से (सोमं दुहे) सौम्यशक्ति का दोहन करते हैं (एके) दूसरे प्रकार के योगाभ्यासी (घृतम्) उससे प्रकाश या पुष्टि का दोहन करते हैं। (एवं विदुषे) इस प्रकार के तत्व को जानने वाले योगाभ्यासियों को (ये) जो (वशा) इस वशा का दान करते हैं वे (दिवः त्रिदिवं गताः) प्रकाशमय प्रभु के तीनों प्रकाशों को प्राप्त कर लेते हैं। उसके ज्ञान, इच्छा और कृति का प्रकाश यहां अभिप्रेत है।

ब्राह्मणेभ्यो वशां दत्त्वा सर्वांल्लोकान्त्समश्नुते।
ऋतं ह्यस्यामार्पितमपि ब्रह्माथो तपः ॥ ३३ ॥

भा०—(ब्राह्मणेभ्यः वशां दत्वा) ब्रह्मविद्या के अधिकारी पुरुषों को उक्त 'वशा विद्या' का दान करके दाता (सर्वान् लोकान् सम् अश्नुते) सब लोगों का प्रीतिभाजन बन जाता है। ( अस्याम् ) इस 'वशा' में ( ऋतम् ) सत्यज्ञान (ब्रह्म) वेदज्ञान और (तपः) तप (आ अर्पितम् ) आश्रित है।

वशां देवा उप जीवन्ति वशां मनुष्या उत ।
वशेदं सर्वमभवद् यावत् सूर्यो विपश्यति ॥ ३४ ॥ ( ३५ )

भा०—(देवाः) योगीगण ( वशाम् ) वशा के आधार पर (उप जीवन्ति) जीवन धारण करते हैं। (उत वशाम् मनुष्याः) और मनुष्य भी इस वशा के आधार पर जीते हैं। (यावत् सूर्यः विपश्यति) जितने भी लोकों को सूर्य प्रकाशित करता है ( इयं सर्वं वशा अभवत् ) यह सब 'वशा' का ही रूप है। इति पञ्चमोऽनुवाकः ॥

इति दशमं काण्डं समाप्तम् ।

[ दशमे दश सूक्तानि ऋचः सार्धशतत्रयम् ]

बाण-वस्वङ्क चन्द्राब्दे चैत्रे शुक्ले द्वितीयके ।
भृगौ काण्डं च दशमं पूर्तिमापदथर्वणः ॥

# अथैकादशं काण्डम्

## [ १ ] ब्रह्मौदन रूप से प्रजापति के स्वरूपों का वर्णन

ब्रह्मा ऋषिः ॥ ब्रह्मौदनो देवता ॥ छन्दः—१ अनुष्टुब्गर्भा भुरिक् पंक्तिः, २, ५ बृहतीगर्भा विराट्, ६ चतुष्पदा शाक्करगर्भा जगती, ४,१५,१६ भुरिक्, ६ उष्णिक्, ८ विराड्गायत्री, ९ शाक्करातिजागतगर्भा जगती, १० विराट् पुरोऽतिजगती विराड् जगती, ११ जगती, १७, २१, २४, २६, २८ विराड्जगत्यः, १८ अति-जागतगर्भापरातिजागताविराड्अतिजगती, २० अतिजागतगर्भापरा शाक्करा चतुष्पदा-भुरिग् जगती, २९, ३१ भुरिक्, २७ अतिजागतगर्भा जगती, ३५ चतुष्पात् ककुम्मत्युष्णिक्, ३६ पुरोविराड्, ३७ विराड् जगती, ७, १२, १४, १०,२२, २३, ३०–३४ त्रिष्टुभः । सप्तत्रिंशदृचं सूक्तम् ॥

अग्ने जायस्वादितिर्नाथितेयं ब्रह्मौदनं पचति पुत्रकामा ।
सप्तऋषयो भूतकृतस्ते त्वा मन्थन्तु प्रजया सहेह ॥ १ ॥

भा०—हे (अग्ने जायस्व) राजन् ! अग्नि के समान तेजस्विन् ! तू उत्पन्न हो प्रकट हो। (इयं अदितिः नाथिता) यह पृथिवी अखण्डित ऐश्वर्य

वाली होकर, (पुत्रकामा) अपने पुत्र अर्थात् ऐसे पुरुष की कामना करती है जो कि बहुत से पुरुषों की रक्षा कर सके (ब्रह्मौदनं पचति) वह ब्राह्मण शक्ति से युक्त राजा को परिपक्क कर रही है। (भूतकृतःसप्त ऋषयः) प्राणियों को उत्पन्न करने वाले मरीचि, अत्रि आदि सात ऋषि (प्रजया सह) प्रजा के साथ (इह त्वा) इस भूतल पर तुझे (मन्थन्तु) मथन करें, तेरी शक्ति को प्रकट करें।

कृणुत धूमं वृषणः सखायोऽद्रोघाविता वाचमच्छ।
अयमग्निः पृतनाषाट् सुवीरो येन देवा असहन्त दस्यून् ॥ २ ॥

भा०—हे (वृषणः) सुखों की वर्षा करने वाले तथा वीर्यवान् (सखायः) मित्रगणो ! आप लोग (धूमम्) शत्रु को कंपाने वाले इस वीर्यवान् पुरुष को (कृणुत) सम्पन्न करो। यह (अद्रोघाविता) न द्रोह करने वालों की रक्षा करने हारा है। इसकी (वाचम् अच्छ) वाणी के प्रति ध्यान दो। (अयम्) यह (अग्निः) अग्नि के समान तेजस्वी, (सुवीरः) उत्तम वीर, (पृतनाषाट्) समस्त शत्रुसेनाओं को दबाने हारा है। (येन) जिसके बल से (देवाः) देवगण (दस्यून् असहन्त) विनाशकारी दुष्टों को पराजित करते हैं।

अग्नेऽजनिष्ठा महते वीर्याय ब्रह्मौदनाय पक्तवे जातवेदः।
सप्तऋषयो भूतकृतस्ते त्वाजीजनन्नस्यै रयिं सर्ववीरं नियच्छ ॥३॥

भा०—हे (अग्ने) राजन् ! तू (महते वीर्याय) बड़े भारी सामर्थ्य के लिये (अजनिष्ठाः) उत्पन्न हुआ है। हे (जातवेदः) जातप्रज्ञ विद्वान् या ऐश्वर्यवान् ! तू (ब्रह्मौदनाय पक्तवे) ब्राह्मण शक्ति को परिपक्क या दृढ़ करने के लिये (अजनिष्ठाः) उत्पन्न हुआ है। (ते भूतकृतः सप्त ऋषयः) प्राणियों की सृष्टि को व्यवस्थित करने वाले, सात ऋषि जन (त्वा अजीजनन्) तुझको उत्पन्न करते हैं। (अस्यै) इस पृथ्वी के लिये तू (सर्ववीरं रयिम्) सब प्रकार के वीर-जनों से युक्त सामर्थ्य, यश और बल को (नि यच्छ) नियमित कर, व्यवस्थित कर।

समिद्धो अग्ने समिधा समिध्यस्व विद्वान् देवान् यज्ञियाँ एह वक्षः।
तेभ्यो हविः श्रपयं जातवेद उत्तमं नाकमधि रोहयेमम् ॥ ४ ॥

भा०—हे (अग्ने) राजन्! तू (सम् इधा) समग्र तेज से (समिद्धः) अति प्रदीप्त होकर (सम् इध्यस्व) प्रकाशित हो। तू (विद्वान्) विद्वान् होकर (इह) इस राष्ट्र में (यज्ञियान्) राष्ट्रयज्ञ के योग्य (देवान्) उत्तम विद्वान् और सुसभ्य शासकों को (आ वक्षः) धारण कर, स्थापित कर। हे (जातवेदः) विद्वन्! ऐश्वर्यवन् राजन्! (तेभ्यः) उन उत्तम शासकों के लिये मैं राष्ट्रवासी (हविः) अन्न आदि पदार्थ (श्रपयम्) पकाता हूँ। (इमम्) इस राजा को (उत्तमम्) उत्कृष्ट (नाकम्) सुखमय राज्य पर (अधिरोहय) चढ़ा।

त्रेधा भागो निहितो यः पुरा वो देवानां पितृणां मर्त्यानाम्।
अंशान् जानीध्वं वि भजामि तान् वो यो देवानां स इमां पारयाति॥५॥

भा०—(यः) जो (पुरा) पहले ही (त्रेधा भागः) तीन प्रकार के भाग (निहितः) बना कर रखे गये हैं, एक (देवानाम्) राज शासकों के लिये, दूसरा (पितृणाम्) प्रजा के पालक, आचार्य और वानप्रस्थी माता पिता पितामह आदि के लिये और तीसरा (मर्त्यानाम्) साधारण अन्य मनुष्यों, अतिथियों और गृहवासियों के लिये, हे देव, पितर और मर्त्य-जनो! (अहम्) मैं (वः) आप लोगों के (तान्) उन भागों को (वि भजामि) विशेष रूप से पृथक् २ कर देता हूँ। आप लोग अपने २ (अंशान्) अंशों को (जानीध्वम्) पृथक् २ जान लें। (यः) जो (देवानाम्) शासकों का भाग है (सः) वह (इमाम्) इस पृथ्वी को (पारयाति) पालन करता है।

अग्ने सहस्वानभिभूरभीदसि नीचो न्युब्ज द्विषतः सपत्नान्।
इयं मात्रा मीयमाना मिता च सजातांस्ते बलिहृतः कृणोतु॥६॥

भा०—हे (अग्ने) राजन्! तू (सहस्वान्) शत्रु के दबाने वाले बल से सम्पन्न होकर (अभिभूः इत् अभि असि) सब प्रकार से शत्रु को दबाने में समर्थ हो जाता है। (अतः) तू (द्विषतः) द्वेष करने हारे (सपत्नान्)

शत्रुओं को (नीचः) नीचे (नि उब्ज) दबा। (मियमाना) मापी जाती हुई और (मिता च) मापी गई करे कि यह मात्रा (ते) तेरे (सजातान्) साथ उन्नति को प्राप्त हुए अन्य राजाओं को (वलिहृतः) कर लेने वाला (कृणोतु) करे।

साकं सजातैः पयसा सहैध्युदुब्जैनां महते वीर्याय।
ऊर्ध्वो नाकस्याधि रोह विष्टपं स्वर्गो लोक इति यं वदन्ति ॥७॥

भा०—हे राजन्! तू (पयसा) अपने क्षात्र बल से (सजातैः) अपने साथ उत्पन्न, उन्नत पद को प्राप्त मित्र राजा और बन्धु और सहोत्थायी लोगों के ( साकम् ) साथ (एधि) प्रबल बना रह और (महते वीर्याय) अपने बड़े भारी बल को बढ़ा लेने के लिये ( एनाम् ) इस राष्ट्र को (उद् उब्ज) उन्नत कर। ( नाकस्य विष्टपम् ) सुखमय राज्य के विशेष तेजस्वी या, पीड़ा परिताप से रहित उस राजसिंहासन पर (ऊर्ध्वः) तू स्वयं उच्च होकर (अधिरोह) चढ़, ( यम् ) जिसको (स्वर्गो लोकः) लोग स्वर्ग लोक तक भी (वदन्ति) कह देते हैं। 'ऋद्धं हि राज्यं पदमैन्द्रमाहुः' इति कालिदासः। क्षत्रं वै पयः। श० १२।७।३।८।८॥

इयं मही प्रति गृह्णातु चर्म पृथिवी देवी सुमनस्यमाना।
अथ गच्छेम सुकृतस्य लोकम् ॥ ८ ॥

भा०—(इयं मही) यह विशाल, पूजनीय (पृथिवी) पृथिवी, (देवी) अन्नादि देने हारी (सु-मनस्यमाना) शुभ संकल्प वाली, सौम्य चित्त वाली होकर, (चर्म प्रतिगृह्णातु) छेदन भेदन करने वाले राजभक्त को स्वीकार करे। (अथ) और उसके बाद हम राष्ट्र वासी जन ( सुकृतस्य लोकम् ) पुण्य के लोक को (गच्छेम) प्राप्त हों।

'चर्म = ' चरतेर्मनिन्नौणादिकः। चरति येन स चर्म इति दयानन्दः।

एतौ ग्रावाणौ सयुजा युङ्ग्धि चर्मणि निर्भिन्ध्यंशून् यजमानाय साधु। अवघ्नती नि जहि य इमां पृतन्यव ऊर्ध्वं प्रजामुद्भरन्त्युदूह ॥ ९ ॥

भा०—हे पुरोहित ! अमात्य ! तू (एतौ ग्रावाणौ) इन दोनों (स युजौ) सदा साथ रहने वाले क्षत्रिय और वैश्यप्रजा अथवा राजा और प्रजा दोनों को (युङ्धि) परस्पर मिला और (यजमानाय) राष्ट्रपति के लिये ( अंशून् ) तेजोमय अन्नादि पदार्थों को (निर्भिन्धि) बल से प्राप्त कर। विशो वै ग्रावाणः। श० ३।७।१॥ क्षत्रं वै प्रस्तरः। श० १।३।४।१।

गृहाण ग्रावाणौ सुकृतौ वीर हस्त आ ते देवा यज्ञिया यज्ञमगुः।
त्रयो वरा यतमांस्त्वं वृणीषे तास्ते समृद्धीरिह राधयामि १० (१)

भा०—हे वीर! राजन्! (सकृतौ) परस्पर सहकारी (ग्रावाणौ) क्षत्रियों और प्रजाओं दोनों को (हस्ते गृभाण) अपने वश में तू रख। (यज्ञियाः) राष्ट्र पालन में समर्थ (देवाः) देवतुल्य शासक लोग (ते यज्ञम् अगुः) तेरे राष्ट्रयज्ञ में प्राप्त हों। ( यतमान् ) जिन २ वरण करने योग्य श्रेष्ठ पुरुषों को (त्वं) तू (वृणीषे) वरण करता है वे (त्रयः वराः) तीन प्रकार के श्रेष्ठ पुरुष हैं। (ताः) उन नाना प्रकार की (समृद्धीः) सम्पत्तियों को (ते) तेरे लिये मैं (राधयामि) प्राप्त कराता हूँ। तीन प्रकार के श्रेष्ठ पुरुष—तीन प्रकार के दुःखों से राष्ट्र को बचाने वाले अधिकारी।

इयं ते धीतिरिदमु ते जनित्रं गृह्णातु त्वामदितिः शूरपुत्रा।
परा पुनीहि य इमां पृतन्यवोऽस्यै रयिं सर्ववीरं नि यच्छ ॥११॥

भा०—हे राजन्! ( इयम् ) यह प्रजा (ते) तेरी (धीतिः) दुग्ध पान कराने वाली माता के समान है। (इदम् उ ते) यह ही तेरा (जनित्रम् ) उत्पन्न होने का स्थान है। (शूरपुत्रा) तेरे समान शूरवीर पुत्र से युक्त होकर यह (अदितिः) पृथिवी ( त्वाम् ) तुझे (गृह्णातु) स्वीकार करे। (ये) जो लोग (इमां) इस पृथ्वी को (पृतन्यवः) सेना संग्रामों द्वारा कष्ट देना चाहते हैं उनको (परा पुनीहि) दूर कर डाल। (अस्यै) इस पृथिवी के लिये ( सर्व-वीरम् ) समस्त वीर पुरुषों समेत (रयिं) धन को (नियच्छ) नियम में बांध, या प्रदान कर।

उपश्वसे द्रुवये सीदता यूयं वि विच्यध्वं यज्ञियासस्तुषैः ।
श्रिया समानानति सर्वान्त्स्यामाधस्पदं द्विषतस्पादयामि ॥१२॥

भा०—हे प्रजाजनो ! (यूयं) आप लोग (द्रुवये) धनैश्वर्य और स्थिर (उपश्वसे) जीवनयात्रा के लिये ( सीदत ) बैठो । हे (यज्ञियासः) पूजनीय पुरुषो ! आप लोग (तुषैः) तुष के समान तुच्छ लोगों से (वि विच्यध्वम्) पृथक् होकर रहो । हम उत्तम पुरुष (श्रिया) लक्ष्मी और धन की सत्ता में ( समानान् ) समान कोटि के लोगों में से ( सर्वान् ) सबसे (अति स्याम) अधिक श्रेष्ठ हों और मैं राजा (द्विषतः) द्वेष करने वाले पुरुषों को ( अधः पदम् ) नीचे के स्थान में (आ पादयामि) गिरा दूं ।

परेहि नारि पुनरेहि क्षिप्रमपां त्वा गोष्ठोऽध्यरुक्षद् भराय ।
तासां गृह्णीताद् यतमा यज्ञिया असन् विभाज्य धीरीतरा जहीतात् ॥ १३ ॥

भा०—(नारि) राष्ट्र की हे गृहनारि ! (परेहि) जा (पुनः क्षिप्रं एहि) और फिर शीघ्र आ । ( अपां गोष्ठः त्वा भराय अधि अरुक्षन् ) जलों का भरा घट तेरे सिर पर लाने के लिये रखा है । ( तासां यतमाः यज्ञियाः असन् ) जो उत्तम स्वच्छ जल हों उनको (गृह्णीतात्) ले ले और जो मलिन जल हों उनको (विभाज्य) अच्छों से अलग करके तू ( धीरीतरा) बुद्धिमती ( जहीतात् ) त्याग दे । अर्थात् नारियां घर के कामों में दत्तचित्त रहें ।

एमा अगुर्योषितः शुम्भमाना उत्तिष्ठ नारि तवसं रभस्व ।
सुपत्नी पत्या प्रजया प्रजावत्या त्वागन् यज्ञः प्रति कुम्भं गृभाय १४

भा०—(इमाः योषितः) ये स्त्रियां (शुम्भमानाः, आ अगुः) शोभित होकर वस्त्र-अलंकारादि से सज कर आती हैं । (हे नारि उत्तिष्ठ तवसं रभस्व) हे नारि ! पत्नी ! तू बलवान् पुरुष को अपने पतिरूप से प्राप्त कर । (पत्या सुपत्नी) उत्तम पति के द्वारा ही स्त्री उत्तम पत्नी होती है । (प्रजया प्रजावती) उत्तम सन्तान से स्त्री प्रजावती होती है । ( यज्ञः त्वा अगन् ) गृहस्थ यज्ञ तुझे प्राप्त हुआ है, (कुम्भं प्रति गृभाय) तू जल लाने

के लिये कुम्भ का ग्रहण कर। कुम्भरूप राष्ट्र को स्वीकार कर। राष्ट्रं द्रोण कलशः । तां० ६ । ६ । १ ॥

ऊर्जो भागो निहितो यः पुरा व ऋषिप्रशिष्टाप आ भरैताः ।
अयं यज्ञो गातुविन्नाथवित् प्रजाविदुग्रः पशुविद् वीरविद् वो अस्तु १५

भा०—हे (आपः) जलो ! (वः ऊर्जः भागः निहितः) तुम्हारा सारवान् भाग इस कलश में रखा है। हे नारि ! (ऋषि प्रशिष्टा) तू ऋषि कोटि के व्यक्तियों से उपदेश पाकर (एताः अपः आभर) जलों वा उत्तम कर्मों को प्राप्त कर। (अयं यज्ञः गातुविद्०) यह गृहस्थ यज्ञ सन्मार्ग, ऐश्वर्य, प्रजा, पशु और वीर पुत्र को प्राप्त कराने वाला हो।

अग्ने चुरुर्यज्ञियस्त्वाध्यरुक्षच्छुचिस्तपिष्ठस्तपसा तपैनम् ।
आर्षेया दैवा अभिसङ्गत्य भागमिमं तपिष्ठा ऋतुभिस्तपन्तु ॥१६॥

भा०—हे (अग्ने) अग्नि के समान तेजस्वी राजन् ! (यज्ञियः चरुः) राष्ट्र-यज्ञ सम्बन्धी वीर्य और तेज (शुचिः) शुद्ध है, (तपिष्ठः) और दुष्टों को ताप देने वाला है, ( त्वा अधि अरुक्षत् ) यह तुझे प्राप्त हुआ है। ( एनम् ) इसे अपने (तपसा) तेज से (तप) तपा और उज्वल कर। (आर्षेयाः दैवाः तपिष्ठाः) तपस्वी ऋषि और देव मिलकर ( इमम् ) इस ( भागम् ) राष्ट्र के भाग को( ऋतुभिः) ऋतु अनुसार (तपन्तु) उज्वल करें, परिपक्व करें।

शुद्धाः पूता योषितो यज्ञिया इमा आपश्चरुमव सर्पन्तु शुभ्राः ।
अदुः प्रजां बहुलान् पशून् नः पुक्तौदनस्य सुकृतामेतु लोकम् १७

भा०—(इमाः) ये (शुद्धाः) निष्पाप, (यज्ञियाः) दान, संगति और पूजा के योग्य (योषितः) स्त्रियां और उनके समान अनिन्दित और (आपः) जलों के समान स्वच्छ हृदय वाली (शुभ्राः) सुन्दर गुण अलङ्कार और वस्त्रों से सजी प्रजाएं ( चरुम् ) इस चरु रूप राष्ट्र में (अव सर्पन्तु) आवें और (नः) हमें ( प्रजाम् ) उत्तम सन्तान, ( बहुलान् पशून् ) बहुत से पशु (अदुः) प्रदान करें। ऐसे (ओदनस्य पक्ता) राष्ट्र के क्षात्रबल का परि-

पाक करने वाला राजा ( सुकृताम् ) पुण्य आचारवान् पुरुषों के ( लोकम् ) उत्तम लोक को (एतु) प्राप्त हो।

ब्रह्मणा शुद्धा उत पूता घृतेन सोमस्यांशवस्तण्डुला यज्ञिया इमे।
अपः प्र विशत प्रति गृह्णातु वश्चरुरिमं पक्त्वा सुकृतामेत लोकम् १८

भा०—(इमे) ये (यज्ञियाः) राष्ट्ररूप यज्ञ के योग्य (तण्डुलाः) तण्डुल अर्थात् पके भात के समान परिपक्व, राष्ट्र के निवासी, शिक्षित सैनिक युवक, (सोमस्य) सबके प्रवर्त्तक राजा के (अंशवः) भाग हैं। ये (ब्रह्मणा) ब्रह्मबल अर्थात् वेदज्ञान से (शुद्धाः) पवित्र और (घृतेन) क्षात्र-तेज से (पूताः) पवित्र हैं। हे (अपः) जलों के समान स्वच्छ प्रजाओ! तुम (प्र विशत) राष्ट्र में प्रवेश करो। (वः) तुमको (चरुः) यह ओदन का भाण्डरूप राष्ट्र (प्रति गृहणातु) स्वीकार करे। तुम सब ( इमम् ) इसको (पक्त्वा) पकाकर, परिपक्व करके ( सुकृताम् ) पुण्यात्माओं के (लोकम् एत) लोक को प्राप्त होओ।

'तण्डुलाः'—वसूनां वा एतद् रूपं यत्तण्डुलाः। तै० ३। ८। ४। ३॥ वसु राष्ट्र के वासी 'तण्डुल' हैं। तण्डति, ताडयति इति तण्डुलः, इति दयानन्दः। दुष्टों के ताड़न करने हारा 'तण्डुल' है। वृज लुटि तनि-ताडिभ्यश्च उलच् तण्डश्च [उणा० ५। ९] राजा को घेरने या पीड़कों को वारण करने वाले, शत्रुओं को लूटने वाले, धनुष को तानने और दुष्टों की ताड़ना करने वाले पुरुष 'तण्डुल' कहाते हैं।

उरुः प्रथस्व महता महिम्ना सहस्रपृष्ठः सुकृतस्य लोके।
पितामहाः पितरः प्रजोपजाहं पक्ता पञ्चदशस्ते अस्मि॥ १९॥

भा०—हे राजन्! तू (उरुः) सबसे बड़ा होकर (महता महिम्ना) बड़े भारी ऐश्वर्य से (प्रथस्व) बढ़। तू (सुकृतस्य लोके) पुण्य के लोक में (सहस्र-पृष्ठः) सहस्रों पीठों से युक्त है, अर्थात् जैसे एक पीठ वाला एक बोझ उठाने में समर्थ है वैसे तू हजारों प्रकार के कार्य भार उठाने में समर्थ, मानों हजारों पीठों वाला होकर विद्यमान है। (पितामहाः) दादा लोग,

(पितरः) पिता लोग, (प्रजा) सन्तान और (उपजा) सन्तानों की भी सन्तानें हों और ( अहम् ) मैं वीर क्षत्रिय (पक्ता) सबका परिपाक करने वाला (पञ्चदशः) पन्द्रहवां, अर्थात् १४ विभागों के ऊपर, पन्द्रहवें स्तोम का भागी होकर (अस्मि) रहूँ।

'पञ्चदशः'—क्षत्रं पञ्चदशः । ऐ० ८।४ ॥ तस्माद् राजन्यस्य पञ्चदशः स्तोमः । राज्य के १४ विभागों के ऊपर १५ वां राजा है।

सहस्रपृष्ठः शतधारो अक्षितो ब्रह्मौदनो देवयानः स्वर्गः ।
अमूंस्त आ दधामि प्रजया रेषयैनान् बलिहाराय मृडता-
न्मह्यमेव ॥ २० ॥ (२)

भा०—(सहस्रपृष्ठः) सहस्रों पृष्ठों वाला या सहस्रों का पोषक, (शतधारः) सैकड़ों का धारण करने वाला, (अक्षितः) अक्षय, (ब्रह्मौदनम्) ब्रह्म के बल से संयुक्त प्रजापति अर्थात् क्षत्रबल ही (स्वर्गः) सुखमय (देवयानः) देवताओं का मार्ग है। तेरे वश में मैं (अमून् आ दधामि) उन शत्रु लोगों को रखता हूँ । ( एनान् ) उनको (प्रजया) प्रजासहित (बलिहाराय) कर देने के लिये (रेषय) पीड़ित कर, दण्डित कर, (मह्यम्) मुझको (एव) ही ( मृडतात् ) सुखी कर ।

उदेहि वेदिं प्रजया वर्धयैनां नुदस्व रक्षः प्रतरं धेह्येनाम् ।
श्रिया समानानति सर्वान्त्स्यामाधस्पदं द्विषतस्पादयामि ॥२१॥

भा०—हे राजन् ! (वेदिम् उदेहि) इस पृथ्वी पर उदय को प्राप्त हो और (एनां प्रजया वर्धय) इसको उत्तम प्रजा से बढ़ा। (रक्षः नुदस्व) राक्षस लोगों को दूर कर (एनां प्रतरं धेहि) इस पृथ्वी को अपनी सर्वोत्तम नाव समझकर उसकी रक्षा कर । यही तुझको शत्रुओं के बीच और भव-सागर में तरावेगी। ( श्रिया समानान् ) लक्ष्मी सम्पत्ति में समान पद अर्थात् सत्ता वाले अन्य ( सर्वान् ) सब लोगों से मैं ( अति स्याम् ) बढ़ जाऊं और (द्विषतः) द्वेष करने वालों को (अधः आ पादयामि) नीचे गिराऊं।

अभ्यावर्तस्व पशुभिः सहैनां प्रत्यङेनां देवताभिः सहैधि ।

मा त्वा प्रापंच्छपथो माभिचारः स्वे क्षेत्रे अनमीवा वि रांज ॥२२॥

भा०—हे राजन् ! (पशुभिः सह एनाम् अभ्यावर्त्तस्व) पशु-सम्पत्ति सहित इस पृथ्वी का पालन कर। (देवताभिः सह एनां प्रत्यङ् एधि) देवतुल्य पुरुषों सहित इसको प्राप्त हो। (शपथः मा अभिचारः त्वा मा प्रापत्) लोक-निन्दाएं और शत्रु के गुप्त आक्रमण तुझ तक न पहुँच पावें। तु (स्वे क्षेत्रे अनमीवाः विराज) अपने राष्ट्र के अहाते में नीरोग और विना क्लेश के विराजमान रह।

ऋतेन तुष्टा मनसा हितैषा ब्रह्मौदनस्य विहिता वेदिरग्रे।
अंसद्रीं शुद्धामुप धेहि नारि तत्रौदनं सादय दैवानाम् ॥ २३ ॥

भा०—(ब्रह्मौदनस्य) ब्रह्मवीर्य से युक्त क्षत्र-बल के लिये (ऋतेन तष्टा) सत्यज्ञान से या वेद की व्यवस्था से रची गई और (मनसा) सत्य संकल्प से (हिता) स्थापित, (एषा) यह (अग्रे) सबसे प्रथम (वेदिः) पृथ्वी (विहिता) बनाई गई है। हे नारि ! पत्नि ! (शुद्धाम्) शुद्ध (अंसद्रीम्) थाली को (उपधेहि) रख और (दैवानाम्) विद्वान् पुरुषों के लिये (तत्र ओदनं सादय) उसमें ओदन अर्थात् भात रख।

अदितेर्हस्तां स्रुचमेतां द्वितीयां सप्तऋषयो भूतकृतो यामकृण्वन्।
सा गात्राणि विदुष्योदनस्य दर्विर्वेद्यामध्येनं चिनोतु ॥ २४ ॥

भा०—(भूतकृतः सप्तऋषयः) सत्यानुष्ठान करने वाले ऋषि कोटि के मन्त्री आदि ने (अदितेः हस्ताम्) पृथ्वी के हस्त रूप, हनन साधन (याम्) जिस सेना को (द्वितीयां स्रुचम् अकृण्वन्) आहुति की दूसरी 'स्रुचा' ही बनाया है, (सा दर्विः) वह शत्रुओं को विदारण करने में समर्थ, (ओदनस्य मात्राणि विदुषी) क्षात्रबल या राजा के समस्त अंगों को जानने वाली (एनम्) इस राजा को (वेद्याम् अधि) इस पृथ्वी पर (अधि चिनोतु) स्थापित करदे।

शृतं त्वां हव्यमुप सीदन्तु दैवा निः सृप्याग्नेः पुनरेनान् प्र सीद।
सोमेन पूतो जठरे सीद ब्रह्मणामार्षेयास्ते मा रिषन् प्राशितारः २५

भा०—( हव्यम् ) पूजनीय ( शृतम् ) परिपक्व (त्वा) हे राजन्! तुझको (देवाः) देव तुल्य, विद्वान्गण (उप सीदन्तु) प्राप्त हों तू (अग्नेः) अग्नि तुल्य आचार्य के समीप से या उसके सदृश तेज से (निः सृप्य) निकल कर (पुनः) फिर ( एनान् ) इनको (प्र सीद) प्रसन्न कर। तू (सोमेन पूतः) सोमरूप राष्ट्र से पवित्र होकर, ( ब्रह्मणाम् ) ब्रह्मज्ञानी वेद के विद्वानों के (जठरे) गर्भ में, उनकी रक्षा में (सीद) रह। (ते) वे (आर्षेयाः) ऋषियों के सन्तान या वेदज्ञ जन तेरा (प्राशितारः) भोग करने वाले, तेरी शक्ति का लाभ उठाने वाले, ( मा रिषन् ) कभी दुष्टों से पीड़ित न हों।

सोम॑ राजन्त्सं॒ज्ञान॒मा व॑पैभ्यः सुब्रा॑ह्मणा य॒त॒मे त्वो॑प॒सीदा॑न्।
ऋषी॑नार्षे॒यांस्तप॒सोऽधि जा॒तान् ब्र॑ह्मौद॒ने सु॒हवा॑ जोहवीमि ॥२६॥

भा०—हे ( सोम राजन् ) सौम्यगुण युक्त राजन्! (त्वा) तेरे समीप (यतमे सुब्राह्मणाः) जितने उत्तम ब्रह्म के ज्ञानी ब्राह्मण विद्वान् (उपसीदन्) आवें और बैठें, (एभ्यः) उनके (संज्ञानम् आ वप) सत् ज्ञान को तू प्राप्त कर। सदा संकल्प कर कि ( ऋषीन् ) ऋषियों का, ( आर्षेयान् ) ऋषियों की सन्तानों और शिष्यों को, जो कि (तपसः) तप से ( जातान् ) द्विजन्मा रूप में उत्पन्न हुए हैं उनको, मैं (सुहवा) उत्तम यज्ञ सम्पादन करने हारा, (ब्रह्मौदने) ब्रह्मोदन यज्ञ में (जोहवीमि) बुलाऊं। अर्थात् उत्तम राजा अपने राष्ट्र में उन विद्वानों को बुलावे।

शु॒द्धाः पू॒ता यो॒षितो॑ य॒ज्ञिया॑ इ॒मा ब्र॒ह्मणां॒ हस्ते॑षु प्रपृ॒थक् सा॑दयामि
यत्का॑म इ॒दम॑भिषि॒ञ्चामि॑ वो॒हमिन्द्रो॑ म॒रुत्वा॒न्त्स द॑दादि॒दं मे॑ ॥२७॥

भा०—(इमाः) ये (यज्ञियाः) सत्संग दान आदि के कर्म में विराजने योग्य (शुद्धाः पूताः) शुद्ध पवित्र (योषितः) स्त्रियां हैं, इनको (ब्रह्मणां) वेदवेत्ताओं के (हस्तेषु) हाथों में (पृथक् प्र सादयामि) मैं राजा पृथक् २ प्रदान करता हूँ (यत्कामः) मैं राजा जिस अभिलाषा से (वः इदं अभि-

पिञ्चामि) हे स्त्रियो ! तुम्हारे विवाहार्थ स्नान करने की विधि बनाता हूँ (इदं) उस अभिलाषा को (सः) वह (मरुत्वान्) देवों का स्वामी (इन्द्रः) परमेश्वर (मे ददात्) मुझे प्रदान करे। अथवा—

(इमाः यज्ञियाः शुद्धाः पूताः योषितः) राष्ट्र यज्ञ में विराजने योग्य ये शुद्ध पवित्र प्रजाएं हैं। इनको विद्वान् ब्राह्मणों के हाथ सौंपता हूँ। (यत्कामः०) जिस कामना से हे विद्वान् पुरुषो ! मैं आपको अधिकारपदों पर स्थापित करता हूँ, वह परमेश्वर मेरी उस कामना को पूर्ण करे।

इदं मे ज्योतिरमृतं हिरण्यं पक्वं क्षेत्रात् कामदुघा म एषा।
इदं धनं नि दधे ब्राह्मणेषु कृण्वे पन्थां पितृषु यः स्वर्गः ॥२८॥

भा०—(इदं हिरण्यम्) यह मनोहर सुवर्ण जो कि (अमृतं ज्योतिः) अमृत स्वरूप तेज है (क्षेत्रात्) मेरे राष्ट्र रूप क्षेत्र से (पक्वम्) सुपक्व रूप में (मे) मुझे प्राप्त हुआ है। (एषा) यह पृथ्वी (मे कामदुघा) मेरी समस्त कामनाओं, अभिलाषाओं को पूर्ण करने हारी है। (इदं धनम्) यह धन मैं (ब्राह्मणेषु नि दधे) ब्राह्मणों में रखता हूँ, उनको प्रदान करता हूँ और (पितृषु) पितृजनों में (यः स्वर्गः पन्थाः) जो सुख को प्राप्त कराने वाला मार्ग है उसका (कृण्वे) मैं भी पालन करता हूँ।

अग्नौ तुषाना वप जातवेदसि परः कम्बूकाँ अप मृड्ढि दूरम्।
एतं शुश्रुम गृहराजस्य भागमथो विद्म निर्ऋतेर्भागधेयम् ॥२९॥

भा०—हे राजन् ! (तुषान्) तुषों के समान तुच्छ दुष्टों को (जातवेदसि अग्नौ) जातवेदा अग्नि में (आ वप) डाल दे, भस्म कर दे और (कम्बूकान्) इन छिलकों को (दूरम्) दूर (अप मृड्ढि) मार भगा। (एतं) इस शेष अन्न को, शेष उत्तम प्रजा को (गृहराजस्य) राष्ट्र गृह के राजा का (भागं शुश्रुम) सेवनीय भाग सुनते हैं। (अथो) और तुष आदि को (निर्ऋतेः) पाप या मृत्यु का (भागधेयम् विद्मः) भाग जानते हैं।

श्राम्यतः पचतो विद्धि सुन्वतः पन्थां स्वर्गमधि रोहयैनम्।
येन रोहात् परमापद्य यद् वय उत्तमं नाकं परमं व्योम ॥३०॥ (३)

१ तृ.

भा०—(श्राम्यतः) श्रम से, तप साधना करने हारे, (पचतः) ज्ञान और आचार का परिपाक करने वाले और (सुन्वतः) ज्ञान का शिष्यों को सम्पादन कराते हुए विद्वानों को हे राजन्! (त्वं विद्धि) तू भली प्रकार जान। हे ईश्वर (स्वर्गम् पन्थाम् एनम् अधिरोहय) सुखकारी मार्ग पर इस राजा को चढ़ा। (येन) जिससे वह (परम्) परम श्रेष्ठ (वयः) आयु, १०० वर्ष के जीवन को (आपद्य) प्राप्त होकर (उत्तमम्) सबसे उत्कृष्ट (यत्) जो (नाकम्) सुखमय दुःख, से रहित (परमम्) परम (व्योम) रक्षास्थान, मोक्ष धाम है उसको (रोहात्) प्राप्त हो।

बभ्रेरध्वर्यो मुखमेतद् वि मृड्ढ्याज्याय लोकं कृणुहि प्रविद्वान्।
घृतेन गात्रानु सर्वा वि मृड्ढि कृण्वे पन्थां पितृषु यः स्वर्गः ॥३१॥

भा०—(अध्वर्यो) यज्ञ के नेता तथा (बभ्रेः) प्रजा का धारण पोषण करने हारे इस (एतत् मुखम्) मुख्यस्वरूप राजा को (विमृड्ढि) उज्ज्वल और शुद्ध कर तू (प्रविद्वान्) अति अधिक विद्वान् है (आज्याय) क्षात्र-बल के भोग के लिये इस (लोकम्) राष्ट्र को (कृणुहि) तू तय्यार कर दे और (घृतेन) तेज से (सर्वा गात्रा) राष्ट्र के समस्त अङ्गों को (विमृड्ढि) विशेष रूप से परिष्कृत कर दे। मैं प्रधान मन्त्री (पितृषु) प्रजा के पालक माता, पिता, गुरु, आचार्य, राजा, राजशासक आदि लोगों के आधार पर आश्रित (यः स्वर्गः पन्थाः) जो सुखकारी मार्ग है उसको (पन्थां कृण्वे) तय्यार करूं।

बभ्रे रक्षः समदमा वपैभ्यो ब्राह्मणा यतमे त्वोपसीदान्।
पुरीषिणः प्रथमानाः पुरस्तादार्षेयास्ते मा रिषन् प्राशितारः ॥३२॥

भा०—हे (बभ्रे) प्रजा के धारण और पोषणकर्ता राजन्! (यतमे) जो २ श्रेष्ठ (ब्राह्मणाः) ब्रह्मज्ञानी लोग (त्वा) तेरे समीप (उपसीदान्) आकर बैठें, तेरी शरण लें, (तेभ्यः) इनके लिये तू (समदम् रक्षः) मदमत्त राक्षसों को (आ वप) विनाश कर। (ते) तेरे जो (प्राशिताः)

उपभोग करने वाले (पुरीषिण:) पुरवासी हैं, (प्रथमाना:) और सर्वत्र प्रसिद्ध और ( पुरस्तात् ) पूर्वोक्त (आर्षेया:) ऋषियों की सन्तानें हैं (मा रिषन् ) वे कभी क्लेश को प्राप्त न हों।

प्रजा वै पशव: पुरीषम् । तै० सं० २ । ६ । ४ । ३ ॥ अन्नं पुरीषम् । श० ८ । १ । ४ । ५ ॥ रक्षिण: पुरीषम् । श० ८ । ७ । ४ । १७ ॥ पुरीष्य इति वै तमाहु: य: श्रियं गच्छति । श० २ । १ । १ । ७ ॥ यत्पुरीषं स इन्द्र: । श० १० । ४ । १ । ७ ॥

आर्षेयेषु नि दध ओदन त्वा नानार्षेयाणामप्यस्त्यत्र ।
अग्निर्मे गोप्ता मरुतश्च सर्वे विश्वे देवा अभि रक्षन्तु पक्वम् ॥३३॥

भा०—हे (ओदन) राजन् ! (आर्षेयेषु) ऋषियों की सन्तानों के बीच (त्वा) तुझे (नि दधे) मैं स्थापित करता हूँ, नाना प्रकार की ऋषि सन्तानों का भी इसमें भाग है, अथवा अनार्ष लोगों का (अत्र) इस राज्य में (अस्ति) कोई भाग नहीं है। (मे) राष्ट्र का (गोप्ता) रक्षक (अग्नि:) अग्नि के समान तेजस्वी राजा है और (मरुत: च) वायु के समान प्रबल शीघ्रगामी, तीव्रप्रहारी, सैनिक तथा ( विश्वे च देवा: ) समस्त विद्वान्गण ( पक्वम् ) परिपक्व राजा की (रक्षन्तु) रक्षा करें ।

यज्ञं दुहानं सदमित् प्रपीनं पुमांसं धेनुं सदनं रयीणाम् ।
प्रजामृतत्वमुत दीर्घमायू रायश्च पोषैरुप त्वा सदेम ॥ ३४ ॥

भा०—( यज्ञं दुहानम् ) राष्ट्रयज्ञ को पूर्ण करने वाले, (सदम् इत्) सदैव (प्रपीनं) बड़े बड़े, ( रयीणाम् सदनम् ) सब ऐश्वर्यों के आश्रय स्थान, ( धेनुम् ) महावृषभ के समान विशाल (त्वा) तुझ ( पुमांसम् ) पुंगव-पुरुष को प्राप्त होकर, हम प्रजावासी लोग, (पोषै:) पुष्टिकारक अन्न आदि पदार्थों के साथ २, ( प्रजामृतत्वम् ) अपनी सन्तति द्वारा सदा वंश की अमरता, (उत) और (दीर्घम् आयु:) दीर्घजीवन और (रायश्च) सुवर्णादि धन को (उप सदेम) प्राप्त हों ।

प्रजाम् अनु प्रजायसे तदु ते मर्त्यं अमृतम् । इति तै० ब्रा० १ । ५ । ५ । ६ ॥ प्रजा रूप में उत्पन्न होना ही मनुष्य का अमृत रहना है ।

वृ॒ष॒भो॑ऽसि स्व॒र्ग ऋषी॑नार्षे॒यान् ग॑च्छ ।
सु॒कृतां॑ लो॒के सी॑द॒ तत्र॑ नौ संस्कृ॒तम् ॥ ३५ ॥

भा०—हे राजन् ! (वृषभः असि) तू समस्त सुखों की राष्ट्र पर वर्षा करने वाला है । तू ही सुख और आनन्द देने वाला होने से (स्वर्गः असि) 'स्वर्ग' है । तू ( ऋषीन् ) मन्त्र-द्रष्टा ऋषियों और ( आर्षेयान् ) उनके सन्तानों एवं शिष्य प्रशिष्यों को भी (गच्छ) प्राप्त हो । तू (सुकृतां लोके) पुण्य, शुभ आचारी, पुण्यात्मा लोगों के लोक में (सीद) विराजमान हो । (तत्र) वहां ही (नौ) तुम प्रजा और राजा दोनों को ( संस्कृतम् ) समान रूप से पुण्य फल प्राप्त हो ।

स॒मा चि॑नुष्वानुसं॒प्रया॑ह्यग्ने प॒थः क॑ल्पय दे॒व॒याना॑न् ।
ए॒तैः सु॑कृ॒तैरनु॑ गच्छेम य॒ज्ञं नाके॒ तिष्ठ॑न्त॒मधि॑ स॒प्तर॑श्मौ ॥ ३६ ॥

भा०—हे (अग्ने) राजन् ! तू (सम् आ चिनुष्व) सब राष्ट्र के वासियों को या सैनिक वर्गों को सुव्यवस्थित कर । (अनुसंप्रयाहि) और जिन पर आक्रमण करना हो उन पर आक्रमण कर । (देवयानान् पथः कल्पय) विद्वानों और शासकों के लिये चलने योग्य मार्गों उनके कर्त्तव्यों का निर्माण कर । (एतैः) इन (सुकृतैः) उत्तम कार्यों के कारण ( यज्ञम् ) हम यज्ञरूप राष्ट्रपति का (अनु गच्छेम) अनुगमन करें । जिस प्रकार (सप्तरश्मौ) सात प्राणों से युक्त मूर्धा में विराजमान ( यज्ञम् ) आत्मा को योगी प्राप्त होते हैं उसी प्रकार सात विद्वान् अमात्यों से युक्त राजा को हम प्राप्त हों ।

येन॑ दे॒वा ज्योति॑षा॒ द्यामु॒दाय॑न् ब्रह्मौद॒नं प॒क्त्वा सु॑कृ॒तस्य॑ लो॒कम् ।
तेन॑ गेष्म सुकृ॒तस्य॑ लो॒कं स्व॑रा॒रोह॑न्तो अ॒भि नाक॑मुत्त॒मम् ।३७। (४)

भा०—(येन ज्योतिषा) जिस परम ज्योति द्वारा (देवाः) तत्व के

द्रष्टा लोग (ब्रह्मौदनं) ब्रह्मरूप परम ओदन, रसमय ज्ञान का (पक्त्वा) परिपाक करके ( सुकृतस्य लोकम् ) पुण्य कर्मों के फल स्वरूप ( द्याम् ) प्रकाशमय लोक को ( उत् आयन् ) प्राप्त होते हैं, (तेन) उसी परम ज्योति द्वारा हम भी (स्वः) परम तेजोमय, ( उत्तमम् ) उत्कृष्टतम, ( नाकम् ) सुखमय लोक पर (आरोहन्तः) चढ़ते हुए (सुकृतस्य लोकं) पुण्यकर्मों से प्राप्त होने योग्य लोक को (अभि गेष्म) प्राप्त हों ।

यह सूक्त 'ब्रह्मरूप ओदन' अर्थात् ब्रह्म ज्ञान को परिपक्व करके मोक्ष प्राप्त करने पर लगता है ।

## [ २ ] रुद्र ईश्वर के भव और शर्व रूप

अथर्वा ऋषिः ॥ रुद्रो देवता ॥ छन्दः—१ परातिजागता विराड् जगती, २ अनुष्टुब्गर्भा पञ्चपदा जगती १३ चतुष्पात्स्वराडुष्णिक्, ४,५,७,१३,१५,१६ आनुष्टुभः, ६ आर्षी गायत्री, ८ महाबृहती, ९ आर्षी, १० पुरोकृतिस्त्रिपदा विराट्, ११ पञ्चपदा विराड् जगतीगर्भा शक्वरी, १२ भुरिक्, १४, १७–१९, २६, २७ तिस्रो विराड् गायत्र्यः, २० भुरिग्गायत्री, २१ अनुष्टुप्, २२ विषमपादलक्ष्मा त्रिपदा महाबृहती, २४, २९ जगत्यौ, २५ पञ्चपदा अतिशक्वरी, ३० चतुष्पादुष्णिक्, ३१ त्र्यवसाना विपरीतपादलक्ष्मा षट्पदा जगती, ३, १६, २३, २८ त्रिष्टुभः । एकत्रिंशदृचं सूक्तम् ॥

**भवाशर्वौ मृडतं माभि यातं भूतपती पशुपती नमो वाम् । प्रतिहितामायतां मा वि स्राष्टं मा नो हिंसिष्टं द्विपदो मा चतुष्पदः ॥ १ ॥**

भा०—(भवाशर्वौ) हे भव ! और हे शर्व ! अर्थात् हे सर्वोत्पादक और हे सर्वसंहारक ! आप दोनों दिव्य शक्तियां ( मृडतम् ) हमें सुखी करो । ( मा अभियातम् ) हम पर चढ़ाई मत करो । आप दोनों (भूतपती) समस्त प्राणियों के पालक और (पशुपती) समस्त पशुओं, जीवों और मुक्तात्माओं के पालक हो । (वाम् नमः) तुम दोनों को हमारा

नमस्कार है। ( प्रतिहिताम् ) धनुष में रखे हुए और ( आयताम् ) डोरी से ताने हुए बाण को (मा वि स्राष्टं) हम पर मत छोड़ो। (नः द्विपदः मा) हमारे दोपायों भृत्य आदि मनुष्यों को मत मारो और (चतुष्पदः मा) हमारे चौपायों को मत मारो।

सर्वोत्पादक होने से ईश्वर 'भव' है। सर्वसंहारक होने से वही 'शर्व' है। राष्ट्र पक्ष में प्रजा की उत्पत्ति और वृद्धि करने और सामर्थ्यवान् होने से राजा 'भव', और दुष्टों का पीड़क होने से वही रूपान्तर में या उसका सेनापति 'शर्व' हैं। हम यहां ईश्वर पक्ष का अर्थ लिखेंगे।

शुने क्रोष्ट्रे मा शरीराणि कर्तमलिक्लवेभ्यो गृध्रेभ्यो ये च कृष्णा अविष्यवः। मक्षिकास्ते पशुपते वयांसि ते विघसे मा विदन्त ॥२॥

भा०—हे (पशुपते) समस्त जीवों के स्वामिन्! (शरीराणि) हमारे शरीरों को (शुने) कुत्ते और (क्रोष्ट्रे) गीदड़ों के लिये, (अलिक्लवेभ्यः गृध्रेभ्यः) भयकर शब्दकारी गीधों के लिये अथवा निर्भय गीधों के लिये और जो (कृष्णाः) काटने वाले या काले (अविष्यवः) हिंसक जन्तु हैं उनके लिये ( मा कर्तम् ) मत बनाओ और हे पशुपते ! हे जीवों के स्वामिन् ! (ते मक्षिकाः) तेरी बनाई मक्खियां और अन्य (ते) तेरे बनाये (वयांसि) हिंसक पक्षी भी हमको अपने (विघसे) भोजन के निमित्त (मा विदन्त) न प्राप्त कर सकें।

क्रन्दाय ते प्राणाय याश्च ते भव रोपयः।
नमस्ते रुद्र कृण्मः सहस्राक्षायामर्त्य ॥ ३ ॥

भा०—हे (भव) सर्वोत्पादक भव! ईश्वर! (क्रन्दस्य) सबको आह्लादित करने और सबको रुलाने वाले और (प्राणाय) प्राण के समान सबके प्राणस्वरूप, सबको जीवन देने हारे (ते) तुझको और (याः च) जो (ते) तेरी (रोपयः) मोहनकारिणी शक्तियां हैं उनको (नमः) नमस्कार है। हे सबको रुलाने हारे और दुःखों के विनाशक! हे अमर्त्य! (ते) तुझ

(सहस्राक्षाय) सहस्रों आंखों वाले, सर्वद्रष्टा को (नमः कृण्मः) हम नमस्कार करते हैं।

पुरस्तात् ते नमः कृण्म उत्तरादधरादुत।
अभीवर्गाद् दिवस्पर्यन्तरिक्षाय ते नमः ॥ ४ ॥

भा०—हे परमेश्वर! (पुरस्तात्) आगे, (उत्तरात्) ऊपर, (अधरात् उत) नीचे विद्यमान (ते) तुझको (नमः कृण्मः) हम नमस्कार करते हैं। (अभीवर्गात्) सब तरफ से घेरने वाले अन्तरिक्ष और (दिवः परि) द्यौलोक से भी परे विद्यमान (अन्तरिक्षाय) अन्तर्यामी, सर्वव्यापक तुझको (नमः) नमस्कार है।

मुखाय ते पशुपते यानि चक्षूंषि ते भव।
त्वचे रूपाय संदृशे प्रतीचीनाय ते नमः ॥ ५ ॥

भा०—हे पशुपते! जीवों के स्वामिन्! परमात्मन्! (ते मुखाय नमः) तेरी मुखशक्ति को नमस्कार है। हे (भव) सर्वोत्पादक ईश्वर! (ते यानि चक्षूंषि) तेरी जो चक्षुशक्तियां हैं उनको भी नमस्कार है। (ते त्वचे नमः) तेरी त्वचाशक्ति को नमस्कार है। (ते) तेरे (संदृशे) सम्यग्दर्शन तथा (प्रतीचीनाय) प्रत्यक् आत्मस्वरूप, (रूपाय) और तेरे नाना रूपों के लिये (नमः) नमस्कार है।

अङ्गेभ्यस्त उदराय जिह्वायां आस्याय ते।
दद्भ्यो गन्धाय ते नमः ॥ ६ ॥

भा०—हे परमेश्वर! (ते अङ्गेभ्यः) तेरे अङ्गों को (नमः) नमस्कार है। (उदराय) तेरे उदर भाग को नमस्कार है। (ते जिह्वायै नमः) तेरी जीभ को नमस्कार है। (ते आस्याय) तेरे मुख को नमस्कार है। (ते दद्भ्यः नमः) तेरे दांतों को नमस्कार है। (ते गन्धाय नमः) तेरे गन्ध को नमस्कार है।

५, ६ मन्त्रों में मुख, चक्षु, त्वचा, रूप, उदर, जिह्वा, मुख, दांत, गन्ध आदि नाम आने से ईश्वर का कोई शरीर नहीं सिद्ध होता, प्रत्युत

वहां आलंकारिक रूप लेना उचित है जो पूर्व कहे स्थानों पर दर्शा चुके हैं। [ अथर्व का० ९ । सू० ७ ]। जैसे गीता में :—

यथा प्रदीप्तं ज्वलनं पतङ्गाः विशन्ति नाशाय समृद्धवेगाः ।
तथैव नाशाय विशन्ति लोकास्तवापि वक्त्राणि समृद्धवेगाः ॥

आंख जैसे—रूपं महत्ते बहुवक्त्रनेत्रं महाबाहो बहुबाहूरूपादम् ।
रूप जैसे—नभस्पृशं दीप्तमनेकवर्णम् ।
नेत्र जैसे—अनन्तबाहुं शशिसूर्यनेत्रम् ।
गन्ध और रूप जैसे—पुण्यो गन्धः पृथिव्यां च–( अ० ७ । ९ ) तेजश्चास्मि विभावसौ ।
दांत और जीभ जैसे—दंष्ट्राकरालानि च ते मुखानि ( ११ । २५ ) लेलिह्यते ग्रसमानः समन्ताल्लोकान् समग्रान् वदनैर्ज्वलद्भिः ।
आख्याहि मे को भवानुग्ररूपो नमोऽस्तु ते देववर प्रसीद ॥ ११।२८।३॥

अस्त्रा नीलशिखण्डेन सहस्राक्षेण वाजिना ।
रुद्रेणार्धकघातिना तेन मा समरामहि ॥ ७ ॥

भा०—(नीलशिखण्डेन) नील केश या कल्गी वाले (वाजिना) वेगवान् (अस्त्रा) बाण आदि को फेंकने वाले एक योद्धा के समान भयंकर, (सहस्राक्षेण) हजारों आंखों वाले, (अर्धकघातिना) इस समृद्ध संसार बन्धन को सहसा नाश करने वाले, अति भयंकर (रुद्रेण) रुद्र से हम (मा) कभी न (सम् अरामहि) लड़ें, उसके हम कभी विरोधी न हों।

स नो भवः परि वृणक्तु विश्वत आप इवाग्निः परि वृणक्तु नो भवः । मा नोऽभि मांस्त नमो अस्त्वस्मै ॥ ८ ॥

भा०—(सः भवः) वह संसार का उत्पादक परमेश्वर (नः) हमारी (विश्वतः) सब ओर से (परिवृणक्तु) रक्षा करे, हमें अपने संहारकारी कोप से बचाए रखे। जैसे (आपः अग्निः इव) अग्नि भड़क कर भी जलों और जलाशय को बिना जलाये छोड़ देता है उसी प्रकार (नः भवः परि-

वृणक्तु) वह सर्व प्रभु अपने संहार से हमें छोड़ दे। (नः) हमें (मा अभि) मांस्त) मत संहार करे, (अस्मै नमः अस्तु) उसको हमारी नमस्कार हो।

चतुर्नमो अष्टकृत्वो भवाय दश कृत्वः पशुपते नमस्ते।
तवेमे पञ्च पशवो विभक्ता गावो अश्वाः पुरुषा अजावयः ॥ ९॥

भा०—हे (पशुपते) जीवों के स्वामिन्! (भवाय) संसार के उत्पत्ति स्थान रूप आपको (चतुः) चार बार, (अष्टकृत्वः, दशकृत्वः) आठ बार और दश बार (नमः) नमस्कार हो। (तव इमे पञ्च पशवः विभक्ताः) तेरे विभाग किये हुए ये पांच प्रकार के पशु जीव हैं, (गावः) गौएं, (अश्वाः) घोड़े, (पुरुषाः) पुरुष, (अजावयः) बकरी और भेड़ें। तुलना कीजिये—
ततो नमस्तेऽस्तु सहस्रकृत्वः पुनश्च भूयोऽपि नमो नमस्ते। गी० ११।३८

तव चतस्रः प्रदिशस्तव द्यौस्तव पृथिवी तवेदमुग्रोर्वन्तरिक्षम्।
तवेदं सर्वमात्मन्वद् यत् प्राणत् पृथिवीमनु ॥ १० ॥ (५)

भा०—हे (उग्र) सर्वशक्तिमन्! (चतस्रः प्रदिशः तव) चारों दिशाएं तेरी हैं। (द्यौः तव) यह महान् आकाश व सूर्य तेरा है। (पृथिवी तव) यह पृथ्वी तेरी है। (इदम् उरु अन्तरिक्षम्) यह विशाल अन्तरिक्ष भी (तव) तेरा ही है। (इदं सर्वम्) यह सब (आत्मन्वत्) चेतन आत्मा से युक्त (यत्) जो (पृथिवीम् अनु प्राणत्) पृथिवी पर जीवन धारण कर रहा है यह सब (तव) तेरा ही है।

उरुः कोशो वसुधानस्तवायं यस्मिन्निमा विश्वा भुवनान्यन्तः।
स नो मृड पशुपते नमस्ते परः क्रोष्टारो अभिभाः श्वानः परो यन्त्वघरुदो विकेश्यः ॥ ११ ॥

भा०—हे (पशुपते) जीवों के स्वामिन्! (अयम्) यह (तव) तेरा (उरुः कोशः) महान् कोश, भुवन कोश है जिसमें (वसुधानः) जिसमें अपने भीतर बसाने हारे ये सूर्य, पृथिवी आदि सुरक्षित रखे गये हैं। (यस्मिन्) जिसमें (इमा) ये (विश्वा भुवनानि) समस्त भुवन लोक

(अन्तः) प्रविष्ट हैं उस तुझको (नमः ते) नमस्कार हो। (स नो मृड) तू हमें सुखी कर। (क्रोष्टारः) सियार, (अभिभाः) गीदड़ियां, (श्वानः) और कुत्ते (परः) हमसे परे रहें और (अघरुदः) पापों के कारण रोने चीखने वाली, (विकेश्यः) बाल खोल कर भयंकर रूप से विचरने वाली दुष्ट स्त्रियां भी (परः) हमसे दूर रहें। 'उरुःकोशो वसुधानः' तुलना कीजिये गीता—
त्वमक्षरं परमं वेदितव्यं त्वमस्य विश्वस्य परं निधानम् ॥

धनुर्बिभर्षि हरितं हिरण्ययं सहस्रघ्नि शतवधं शिखण्डिनम्।
रुद्रस्येषुश्चरति देवहेतिस्तस्यै नमो यतमस्यां दिशीतः ॥१२॥

भा०—हे (सहस्रघ्नि) सहस्रों के नाशक (शिखण्डिनम्) शिखण्ड, केश धारण करने वाले, पर-संहारक और (शतवधं) सैंकड़ों के मारने वाले, (हिरण्ययं) सुवर्ण के समान कान्तिमान्, (हरितम्) तेजस्वी, सर्वसंहारक, सूर्यमय (धनुः बिभर्षि) धनुष को धारण करता है। (रुद्रस्य) सब पापियों को रुलाने वाले उस परमात्मा का (इषुः) प्रेरित यह बाण ही (चरति) सर्वत्र चलता है, (देवहेतिः) जो कि परमात्मा का आयुध है। (यतमस्यां) जिस (दिशि) दिशा में भी वह उसका बाण है (तस्यै) उसको नमस्कार है।

योऽभियातो निलयते त्वां रुद्र निचिकीर्षति।
पश्चादनुप्रयुङ्क्षे तं विद्धस्य पदनीरिव ॥ १३ ॥

भा०—हे (रुद्र) दुष्टों को रुलाने वाले! (यः अभियातः) जो आक्रान्त होकर (निलयते) छिप जाता है और (त्वां निचिकीर्षति) तुझे नीचे दिखाना चाहता है, तू (तम्) उसके (पश्चात्) पीछे २ पुनः (विद्धस्य पदनीः इव) घायल जानवर की चरण-पंक्तियों के समान उसको (अनु प्रयुङ्क्षे) खोजता है और उसे दण्ड देता है। पापी को परमात्मा कभी दण्ड दिये बिना नहीं छोड़ता। उसी प्रकार राजा को भी अपने शत्रु को न छोड़ना चाहिये, प्रत्युत उसकी खोज लगाकर दण्ड देना चाहिये।

भवारुद्रौ सयुजा संविदानावुभावुग्रौ चरतो वीर्याय।
ताभ्यां नमो यतमस्यां दिशीतः ॥ १४ ॥

भा०—परमात्मा के दो स्वरूप हैं एक 'भव' जो सर्वत्र जीवों को उत्पन्न करता है, दूसरा 'शर्व' जो उनको नाना प्रकार से संहार करता है। वे ही दोनों (भवारुद्रौ) भव और रुद्र (सयुजा) सदा एक दूसरे के साथ संयुक्त और (संविदानौ) एक दूसरे के साथ मानों सलाह करके रहते हैं। (उभौ) वे दोनों (उग्रौ) बलवान् (वीर्याय चरतः) अपने वीर्य से सर्वत्र व्यापक हैं। (इतः यतमस्यां दिशि) यहां से जिस दिशा में भी वे दोनों विद्यमान हों उन दोनों रूपों वाले परमात्मा के प्रति हम (नमः) आदरपूर्वक नमस्कार करते हैं।

नमस्तेऽस्त्वायते नमो अस्तु परायते।
नमस्ते रुद्र तिष्ठत आसीनायोत ते नमः ॥ १५ ॥
अथर्व० ११ । ४ । ७ ॥

भा०—(आसते ते नमः अस्तु) हमारी ओर आते हुए साक्षात् होते हुए तुझको नमस्कार है। (परायते नमः अस्तु) परे जाते हुए, हम से बिछुड़ते हुए तुझे नमस्कार है। हे रुद्र! (तिष्ठते ते नमः) खड़े हुए तुझको नमस्कार है। (आसीनाय उत ते नमः) और बैठे हुए तुझे नमस्कार है।

नमः सायं नमः प्रातर्नमो रात्र्या नमो दिवा।
भवाय च शर्वाय चोभाभ्यामकरं नमः ॥ १६ ॥

भा०—(सायं नमः) परमात्मा को सायंकाल नमस्कार हो, (प्रातः नमः) प्रातःकाल नमस्कार हो। (रात्र्या नमः) रात्रिकाल में नमस्कार हो। (दिवा नमः) दिन को नमस्कार हो। (भवाय च शर्वाय च) सर्वोत्पादक और सर्वसंहारक ईश्वर के (उभाभ्याम्) दोनों स्वरूपों को (नमः अकरम्) मैं नमस्कार करता हूँ।

सहस्राक्षमतिपश्यं पुरस्ताद् रुद्रमस्यन्तं बहुधा विपश्चितम् ।
मोपाराम जिह्वयेयमानम् ॥ १७ ॥

भा०—मैं साक्षात् द्रष्टा ( पुरस्तात् ) अपने समक्ष ( सहस्राक्षम् रुद्रम् ) सहस्रों आंखों से सम्पन्न, दुष्टों को रुलाने हारे, ( विपश्चितम् ) समस्त कार्यों और ज्ञानों को जानने हारे, ( बहुधा अस्यन्तम् ) नाना प्रकार के अपने बाण प्रहार करते हुए प्रभु को मैं ( अतिपश्यम् ) अति-क्रान्तदर्शिनी दृष्टि से देख रहा हूँ । (जिह्वया ईयमानं) अपनी काल-जिह्वा से सर्वत्र व्यापक उसकी (मा उपाराम) हम अवहेलना न करें, प्राप्त न हों।

'सहस्राक्षम्' = सहस्रशीर्षा पुरुषः सहस्राक्षः सहस्रपात् । यजु० ।

श्यावाश्वं कृष्णमसितं मृणन्तं भीमं रथं केशिनः पादयन्तम् ।
पूर्वे प्रतीमो नमो अस्त्वस्मै ॥ १८ ॥

भा०—(श्यावाश्वं) श्याव अर्थात् दिन और रात्रिरूप दो अश्वों वाले, ( कृष्णम् ) आकर्षणशील, बन्धन रहित, ( मृणन्तम् ) इस संसार को मटिया-मेट करने वाले, ( भीमम् ) अति भयानक और (केशिनः) केश रूप किरणों से युक्त सूर्य के भी ( रथम् ) रमणीय गोले को (पादयन्तम्) उदयास्त करते हुए और चलाते हुए उस परमात्मा को, हम (पूर्वे) पूर्ण होकर ही (प्रति-इमः) प्राप्त करते एवं साक्षात् करते हैं। (अस्मै नमः अस्तु) उसको हमारा नमस्कार हो ।

मा नोऽभि स्रा मत्यं देवहेतिं मा नः क्रुधः पशुपते नमस्ते ।
अन्यत्रास्मद् दिव्यां शाखां वि धूनु ॥ १९ ॥

भा०—हे (पशुपते) समस्त प्राणियों के पालक ! (मत्यं) चमकने वाले (देवहेतिं) दिव्य शस्त्र को (नः) हम पर (मा अभि स्राः) मत चला । (नः) हम पर (मा क्रुधः) क्रोध मत कर । ( ते नमः ) तुझे नमस्कार है । ( दिव्याम् ) दिव्य तेजस्विनी, विजयशालिनी अथवा घनघोर गर्जना करने वाली या मर्दनकारिणी ( शाखाम् ) आकाशचारिणी, शक्तिमती विद्युत् लता को (अस्मत् अन्यत्र) हमसे परे (वि धूनु) कर ।

'दिव्या' दिवु परिकूजने, दिवु मर्दने (इति चुरादिः) दिवु क्रीडाविजिगीषाव्यवहारद्युतिस्तुतिमोदमदस्वप्नकान्तिगतिषु (दिवादिः) शाखा-खे शेते इति शाखा । शक्नोतेर्वा [ नि० ६ । ६ । ४ ]

मा नो हिंसीरधि नो ब्रूहि परि णो वृङ्ग्धि मा क्रुधः ।
मा त्वया समरामहि ॥ २० ॥

भा०—(नः) हमें (मा हिंसीः) विनाश मत कर । (नः अधिब्रूहि) हमें शिक्षित कर । (नः परि वृङ्ग्धि) हमारी सब ओर से रक्षा कर । (मा क्रुधः) हम पर कोप मत कर । (त्वया) तुझसे हम (मा सम् अरामहि) युद्ध न करें, तेरे विपरीत न जावें ।

मा नो गोषु पुरुषेषु मा गृधो नो अजाविषु ।
अन्यत्रोग्र वि वर्तय पियारूणां प्रजां जहि ॥ २१ ॥

भा०—हे (उग्र) शक्तिमन् ! रुद्र ! (नः) हम जो तुझसे विपरीत नहीं जाते उनकी (गोषु) गौओं (पुरुषेषु) पुरुषों और (अजाविषु) बकरी और भेड़ों की अभिकांक्षा (मा गृधः) मत कर हे (अन्यत्रोग्र वि वर्तय) उग्र ! तू अपनी उग्रता को उस पर प्रकट कर जो तेरे विपरीत जाते हैं । (पियारूणां प्रजां जहि) तू हिंसकों की प्रजा का विनाश कर ।

यस्य तक्मा कासिका हेतिरेकमश्वस्येव वृषणः क्रन्द एति ।
अभिपूर्वं निर्णयते नमो अस्त्वस्मै ॥ २२ ॥

भा०—रुद्र के हथियारों का वर्णन करते हैं । (यस्य) जिस रुद्र के (तक्मा) कष्टदायी ज्वर और (कासिका) खांसी (हेतिः) हथियार हैं । वे हथियार (वृषणः) बलवान् (अश्वस्य) घोड़े के (क्रन्दः इव) हिन हिनाने के समान (एकम् एति) किसी भी पुरुष पर आक्रमण करते हैं । (अभिपूर्वम्) पूर्व कर्मों के अनुसार (निर्णयते) दण्ड निर्धारण करने वाले (अस्मै नमः अस्तु) उस रुद्र को नमस्कार है ।

योऽन्तरिक्षे तिष्ठति विष्टभितोऽयज्वनः प्रमृणन् देवपीयून् ।
तस्मै नमो दशभिः शक्वरीभिः ॥ २३ ॥

भा०—(यः) जो रुद्र (अयज्वनः) यज्ञ न करने हारे और (देव-पीयून) सत्पुरुषों के घातक पुरुष को (प्रमृणन्) नाश करता हुआ (अन्तरिक्षे) अन्तरिक्ष में (वि-ष्भितः) स्थिर होकर (तिष्ठति) खड़ा है, (तस्मै) उसको, (दशभिः शक्वरीभिः) दशों शक्तियों सहित (नमः) नमस्कार है। अथवा (तस्मै दशभिः शक्वरीभिः नमः) उसको हमारा दसों अंगुलियां जोड़ कर नमस्कार है।

तुभ्यंमारण्याः पशवो मृगा वने हिता हंसाः सुपर्णाः शकुना वयांसि। तव यक्षं पशुपते अप्स्वन्तस्तुभ्यं क्षरन्ति दिव्या आपो वृधे ॥२४॥

भा०—हे रुद्र! (तुभ्यम् = तव) तेरे ही ये (आरण्याः) जङ्गल के (पशवः) पशु (मृगाः) हरिण, सिंह, हाथी आदि हैं जो कि (वने हिताः) जङ्गल में रहते हैं। (हंसाः) हंस आदि (सुपर्णाः) सुन्दर पंखों वाले और (शकुनाः) अति शक्तिशाली (वयांसि) गृध्र आदि पक्षी ये सब भी तेरे ही हैं। हे (पशु-पते) समस्त जीवों के स्वामिन्! (तव यक्षम्) तेरा ही पूज्यतम स्वरूप (अप्सु अन्तः) जलों या प्रजाओं के भीतर है। (तुभ्यं वृधे) तेरी महिमा को बढ़ाने के लिये (दिव्या आपः क्षरन्ति) ये आकाशस्थ जल मेघ से वर्षा रूप में बरसते हैं।

शिशुमारा अजगराः पुरीकया जषा मत्स्या रजसा येभ्यो अस्यसि। न ते दूरं न परिष्ठास्ति ते भव सद्यः सर्वान् परि पश्यसि भूमिं पूर्वस्माद्धंस्युत्तरस्मिन्त्समुद्रे ॥ २५ ॥

भा०—हे पशुपते! (शिशुमाराः) घड़ियाल (अजगराः) अजगर, (पुरीकयाः-पुरीचयाः = पुरीषयाः) बड़े २ विशाल कछुए की कठोर त्वचा वाले जानवर, (जषाः = झषाः) महामत्स्य, (मत्स्याः) साधारण मच्छ और (रजसाः) 'रजस' नाम के प्राणी ये सब तेरे वश हैं। (येभ्यः) जिन पर तू अपना काल रूप जाल (अस्यसि) फेंका करता है। (न ते दूरम्) तुझ से कोई दूर नहीं। हे भव! (न ते परिष्ठाः) और तुझे कोई छोड़कर या

तुझसे परे भी नहीं रहता। तू (सद्यः सर्वान् परि पश्यसि) सदा ही सब को देखता रहता है। (पूर्वस्मात्) और पूर्व समुद्र से (उत्तरस्मिन् समुद्रे) उत्तर समुद्र तक (भूमिम्) समस्त भूमि को (हंसि) व्याप्त रहता है और क्षण भर में समस्त भूमि को देख लेता है।

मा नो रुद्र तक्मना मा विषेण मा नः सं स्रा दिव्येनाग्निना।
अन्यत्रास्मद् विद्युतं पातयैताम् ॥ २६ ॥

भा०—हे रुद्र! (नः तक्मना मा सं स्राः) हमें ज्वर के समान कष्टदायी रोग से पीड़ित मत कर। (विषेण मा) विष से भी हमें पीड़ित मत कर। (दिव्येन अग्निना न सं स्राः) मर्दन करने वाली अग्नि से हमारा संपर्क न कर। (अस्मद् अन्यत्र एताम् विद्युतं पातय) हमसे अन्य स्थान पर इस बिजुली को डाल।

भवो दिवो भव ईशे पृथिव्या भव आ पप्र उर्व१न्तरिक्षम्।
तस्मै नमो यतमस्यां दिशी३तः ॥ २७ ॥

भा०—(भवः) सर्वोत्पादक परमात्मा (दिवः ईशे) द्यौलोक को वश करता है और वही सर्वोत्पादक (भवः) भव (पृथिव्याः ईशे) पृथिवी को भी वश कर रहा है और वही सर्वोत्पादक (भवः) परमेश्वर (उरु अन्तरिक्षम् आ पप्रे) विशाल अन्तरिक्ष को व्याप्त किये हुए है। (इतः यतमस्यां दिशि) इधर से वह जिस दिशा में भी है (तस्मै नमः) हमको नमस्कार है।

भव राजन् यजमानाय मृड पशूनां हि पशुपतिर्बभूथ।
यः श्रद्दधाति सन्ति देवा इति चतुष्पदे द्विपदेऽस्य मृड ॥ २८ ॥

भा०—हे (राजन्) प्रकाशमान! हे (भव) सर्वस्रष्टः! आप (यजमानाय) यज्ञ करने हारे को (मृड) सुखकारक हों (पशूनाम्) पशुओं के (पशुपतिः) पशु-पालक (बभूथ) हों। (यः) जो पुरुष (श्रत् दधाति) इस बात को सत्य जानता है कि (देवाः सन्ति इति) देवगण शक्तिशाली होते

हैं (अस्य) उसके (द्विपदे चतुष्पदे मृड) मनुष्यों और पशुओं सबको सुखी कर ।

मा नो॑ म॒हान्त॑मु॒त मा नो॑ अर्भ॒कं मा नो॒ वह॑न्तमु॒त मा नो॑ वक्ष्य॒तः ।
मा नो॑ हिंसीः पि॒तरं॑ मा॒तरं॑ च॒ स्वां त॒न्वं॑ रुद्र॒ मा री॑रिषो नः ॥२९॥

ऋ० १ । ११४ । ७ ॥ यजु० १६ । १५ ॥

भा०—हे रुद्र ! (नः महान्तं मा हिंसीः) हमारे वृद्ध पुरुष को मत मार, पीड़ा मत दे । (नः अर्भकं मा) हमारे बच्चे को भी पीड़ा मत दे । (नः वहन्तम् मा) हमारे कुटुम्ब का भार उठाने वाले को पीड़ा मत दे । (उत नः वक्ष्यतः मा) भविष्यत् में भार अपने ऊपर लेने हारे हमारे नवयुवकों को भी पीड़ा मत दे । (न पितरं मातरं च मा हिंसीः) हमारे पिता और माता को भी मत मार । हे रुद्र ! (नः स्वां तन्वं मा रीरिषः) हमारी अपनी देह का भी विनाश न कर, पीड़ित न कर ।

रु॒द्रस्यै॑लवका॒रेभ्यो॑ऽसंसूक्तगि॒लेभ्यः॑ ।
इ॒दं म॒हास्ये॑भ्य॒ः श्वभ्यो॑ अकरं॒ नमः॑ ॥ ३० ॥

भा०—(रुद्रस्य) रुद्र के (ऐलवकारेभ्यः) भेड़ के समान शब्द करने वाले और (अ-सं-सूक्त गिलेभ्यः) भली प्रकार न उच्चारण करने योग्य विकृत शब्दों को उच्चारण करने वाले (महास्येभ्यः) बड़े २ मुख वाले (श्वभ्यः) कुत्तों या स्वामिभक्त सैनिकों को ( इदं नमः अकरम् ) यह (नमः) अन्न हम प्रदान करते हैं । 'ऐलवकार' ऐलवानि प्रेरणयुक्तानि कर्माणि कुर्वन्ति 'ऐलवकाराः कर्मकाराः प्रथमगणाः इति सायणः । ऐलवकार = ऐड-रवकारा' इति शकन्ध्वादित्वात् साधुः ।

'असंसूक्त गिलाः' अ-सं-सूक्त-गिलाः 'असंसूक्तगिराः' समीचीनं शोभनं सूक्तं वेदमन्त्रादि, सद्भाषितं वा न गिरन्ति भाषन्ते इति असंसूक्तगिराः । न संसूक्तेन गिलन्ति भक्षयन्ति इति ह्वि० ।

नमस्ते घोषिणीभ्यो नमस्ते केशिनीभ्यः।
नमो नमस्कृताभ्यो नमः सम्भुञ्जतीभ्यः।
नमस्ते देव सेनाभ्यः स्वस्ति नो अभयं च नः ॥३१॥ (७)

भा०—हे (देव) रुद्र के प्रतिनिधि सेनापति! (ते सेनाभ्यः नमः) तेरी सेनाओं को नमस्कार है। (ते घोषिणीभ्यः नमः) बड़े २ नाद करने वाली तेरी सेनाओं को नमस्कार है। (ते केशिनीभ्यः) केशी अर्थात् किरणों रूपी केशों वाली जो अग्नि, विद्युत् और सूर्य रूपी शक्तियां हैं उन शक्तियों वाले हथियारों से सम्पन्न जिन सेनाओं को हमने नमस्कार किया उन्हें पुनः २ (नमः) नमस्कार है। (सम् भुंजतीभ्यः नमः) अच्छी प्रकार राष्ट्र का पालन करती हुई सेनाओं को नमस्कार है। इति प्रथमोऽनुवाकः॥

[ तत्र सूक्तद्वयम्, ऋचश्चाष्टाषष्टिः । ]

## [ ३ (१) ] विराट् प्रजापति का वार्हस्पत्य ओदन रूप से वर्णन

अथर्वा ऋषिः॥ वार्हस्पत्यौदनो देवता॥ छन्दः—१,१४ आसुरीगायत्र्यौ, २ त्रिपदासमविषमागायत्री, ३, ६, १० आसुरीपंक्तयः, ४, ८ साम्न्यनुष्टुभौ, ५, १३, १५ साम्न्युष्णिहः ७, १९–२२ प्राजापत्या अनुष्टुभः, ९, १७, १८ आसुर्य अनुष्टुभः ११ भुरिग् आर्ची अनुष्टुप्, १२ याजुषी जगती, १६, २३ आसुरीबृहत्यौ, २४ त्रिपदा प्रजापत्याबृहती २६ आर्ची उष्णिक्, २७, २८ साम्नीबृहती, २९ भुरिक्, ३० याजुषी त्रिष्टुप्, ३१ अल्पाचः पंक्तिरुत याजुषी। एकत्रिंशच्चं सूक्तम्॥

( प्रथमः पर्यायः )

तस्यौदनस्य बृहस्पतिः शिरो ब्रह्म मुखम् ॥१॥ द्यावापृथिवी श्रोत्रे सूर्याचन्द्रमसावक्षिणी सप्तऋषयः प्राणापानाः ॥२॥ चक्षुर्मुसलं काम उलूखलम् ॥३॥ दितिः शूर्पमदितिः शूर्पग्राही वातोऽपाविनक् ॥४॥ अश्वाः कणा गावस्तण्डुला मशकास्तुषाः ॥५॥ कब्रु फलीकरणाः शरोऽभ्रम् ॥६॥ श्याममयोऽस्य मांसानि लोहितमस्य लोहितम् ॥७॥ त्रपु भस्म हरितं वर्णः पुष्करमस्य गन्धः ॥ ८ ॥

खलः पात्रं स्फ्यावंसा॑वी॒षे अ॑नू॒क्ये॑ ॥९॥ आ॒न्त्राणि॑ ज॒त्रवो॒ गुदा॑ वर॒त्राः ॥ १० ॥

भा०—(१) विराट् रूप ओदन के अङ्गों की यज्ञमय कल्पना का प्रकार दर्शाते हैं। (तस्य) उस (ओदनस्य) विराट् का (बृहस्पतिः शिरः) बृहस्पति शिर है, ( ब्रह्म मुखम् ) वेद उसका ज्ञानप्रवक्ता मुख है। (२) (द्यावा पृथिव्यौ श्रोत्रे) द्यौ और पृथिवी अर्थात् समस्त दिशाएं उसके कान हैं। (सूर्या-चन्द्रमसौ अक्षिणी) सूर्य और चन्द्रमा उसकी दो आंखें हैं। (सप्त ऋषयः प्राणपानाः) सात ऋषि उसके प्राण अपान आदि वायु हैं। (३) ( चक्षुः मुसलं काम उलूखलम् ) यज्ञरूप प्रजापति के अङ्गों में विद्यमान मुसल आंख है और उलूखल या ओखली 'काम' संकल्प है। (४) (दितिः) खण्डन-कारिणी विभाग शक्ति ( शूर्पम् ) सूप या छाज है। (शूर्पग्राही) उस सूप को लेने वाली 'अदिति' अर्थात् 'पृथ्वी' है, (वातः अप-अविनक् ) वायु पूर्वोक्त ब्रह्मौदन के चावलों को तुषों से पृथक् करने वाला है। (५) (अश्वाः कणाः) अश्व कण हैं, (गावः तण्डुलाः) गौएं चावल हैं, (मशकाः तुषाः) मशक आदि क्षुद्र जन्तु तुष हैं। (६) (कब्रु फलीकरणाः) नाना रंग वाले दृश्य उसके ऊपर के छिलके हैं, ( शरः अभ्रम् ) ऊपर की पपड़ी मेघ हैं। (७) (श्यामम् अयः अस्य मांसानि) काला लोहा इसके मांस हैं और ( लोहितम् अयः अस्य लोहितम् ) लाल लोहा तांबा आदि धातु इसके रुधिर हैं। (८) (त्रपु-भस्म) टीन सीसा आदि इसका 'भस्म' है, ( हरितम् वर्णः ) पीला सुवर्ण आदि धातु इसका उत्तम वर्ण है, (पुष्करम् अस्य गन्धः) कमल फूल इसका गन्ध है। (९) (खलः पात्रम् ) खलिहान इसका पात्र है, (स्फ्यौ अंसौ) 'स्फ्य' नाम शकट के स्थान उसके कंधे हैं। (ईषे अनूक्ये) 'इषा' नामक शकट के दो दण्ड उसके अनूक अर्थात् हंसली की हड्डी के समान हैं। (१०) (आन्त्राणि जत्रवः गुदाः वरत्राः) शकट में बैल जोड़ने की रस्सियां आंतें हैं और बैल को शकट में जोड़ने की पटियां गुदा की नसें हैं।

इयमेव पृथिवी कुम्भी भवति राध्यमानस्यौदनस्य द्यौरपिधानम् ११
सीताः पर्शवः सिकता ऊबध्यम् ॥ १२ ॥
ऋतं हस्तावनेजनं कुल्योपसेचनम् ॥ १३ ॥

भा०—(राध्यमानस्य ओदनस्य) रांधे जाने वाले ओदनरूप प्रजापति के लिये (इयम् एव पृथिवी) यह पृथिवी ही (कुम्भी भवति) बड़ी भारी डेगची है और (द्यौः अपिधानम्) द्यौलोक ऊपर का ढक्कन है। (१२) (सीताः पर्शवः) हल कृषि आदि उसकी पसुलियां हैं, (सिकताः ऊबध्यम्) वालुएं रेगिस्तान आदि प्रदेश उसके पेट में पड़े मल के समान हैं। (१३) (ऋतम्) सत्य ज्ञान या समस्त जल उसका (हस्तावनेजनम्) हाथ धोने का जल है और (कुल्याः उपसेचनम्) नहरें, नदियें सब उसके गूंधने का जल है।

ऋचा कुम्भ्यधिहितार्त्विज्येन प्रेषिता ॥ १४ ॥
ब्रह्मणा परिगृहीता साम्ना पर्यूढा ॥ १५ ॥
बृहदायवनं रथन्तरं दर्विः ॥ १६ ॥
ऋतवः पक्तार आर्तवाः समिन्धते ॥ १७ ॥
चरुं पञ्चबिलमुखं घर्मोऽभीन्धे ॥ १८ ॥
ओदनेन यज्ञवचः सर्वे लोकाः समाप्याः ॥ १९ ॥

भा०—(१४) (ऋचा कुम्भी अधिहिता) ऋग्वेद द्वारा पूर्वोक्त डेगची, आग पर रख दी गई और (आर्त्विज्येन प्रेषिता) यजुर्वेद द्वारा आग से गरम की। (१५) (ब्रह्मणा) अथर्व-वेद से (परिगृहीता) धारण की गई और (साम्ना पर्यूढा) सामवेद से परिवेष्टित है। (१६) (बृहत् आयवनं) 'बृहत्' नामक गान 'आयवन' अर्थात् जल चावलों को मिलाने वाले दण्ड के समान है। (रथन्तरं दर्विः) 'रथन्तर' नामक गान कड़छा के समान है। (१७) ऐसे 'ओदन' के (पक्तारः) पकाने वाले (ऋतवः) ऋतुगण हैं। (आर्तवाः समिन्धते) ऋतु सम्बन्धी वायुएं ओदन के पाककारी अग्नि को

प्रदीप्त करते हैं। (१८) ( पञ्चबिलं चरुम् उखम् ) विस्तृत मुख वाले उस ओदन से भरे 'चरु' अर्थात् डेगची को (घर्मः अभि इन्धे) घर्म या घाम, सूर्य का ताप और भी प्रदीप्त करता है। (१९) ऐसे (ओदनेन) ओदन द्वारा (यज्ञवचः) यज्ञों के प्रतिपादक वैदिक वचन (सर्वे लोकाः) तथा उनमें प्रतिपादित समस्त लोकों के ज्ञान (सम् आप्याः) भली प्रकार प्राप्त हो जाते हैं।

यस्मिन्त्समुद्रो द्यौर्भूमिस्त्रयोऽवरपरं श्रिताः ॥ २० ॥
यस्य देवा अकल्पन्तोच्छिष्टे षडशीतयः ॥ २१ ॥
तं त्वौदनस्य पृच्छामि यो अस्य महिमा महान् ॥ २२ ॥

भा०—(२०) (यस्मिन्) जिस ओदन में (समुद्रः द्यौः भूमिः) आकाश, द्यौ और भूमि (त्रयः) तीनों (अवरपरं श्रिताः) एक दूसरे के ऊपर नीचे और उरे-परे आश्रित हैं। (२१) (यस्य उच्छिष्टे) प्रलय में भी बचे रहने वाले जिस शेष में (षट् अशीतयः देवाः) छः गुणा अस्सी = ४८० [चारसौ अस्सी ] दिव्यगुण पदार्थ, सौर मण्डल में विचरने वाले ग्रह, उपग्रह, धूम्रकेतु तथा राशिचक्र के मुख्य २ नक्षत्र और तारे (अकल्पन्त) सामर्थ्य-वान् विद्यमान हैं। (२२) (तम् ओदनं त्वा पृच्छामि) हे गुरो ! मैं तुझसे उस ओदन के विषय में प्रश्न करता हूँ (यः अस्य महान् महिमा) और उसकी जो बड़ी भारी महिमा है, वह भी बतलाइये।

स य ओदनस्य महिमानं विद्यात् ॥ २३ ॥
नाल्प इति ब्रूयान्नानुपसेचन इति नेदं च किं चेति ॥ २४ ॥

भा०—(२३-२४) (यः) जो ( ओदनस्य महिमानं विद्यात् ) 'ओदन' रूप प्रजापति की महिमा को जान ले (सः) वह ( अल्पः इति न ब्रूयात् ) थोड़ा है, ऐसा न कहे। (अनुपसेचन इति न) विना उपसेचन या व्यंजन द्रव्य के है ऐसा भी न कहे। (इदम् च न) साक्षात् यह दीजिये इस प्रकार निर्देश करके भी न कहे। (किं च इति न) और कुछ थोड़ा सा

और दीजिये ऐसा भी न कहे। अर्थात् प्रवक्ता के पास जाकर ब्रह्मज्ञान को सन्तोष से ग्रहण करे।

यावद् दाताभिमनस्येत तन्नाति वदेत् ॥ २५ ॥

भा०—(दाता) 'ब्रह्मौदन' के ज्ञान का प्रदान करने वाला (यावत्-अभिमनस्येत) जितने के दान का संकल्प करे ( तत् न अतिवदेत् ) उससे अधिक न मांगे।

ब्रह्मवादिनो वदन्ति पराञ्चमोदनं प्राशी३: प्रत्यञ्चा३मिति ॥२६॥
त्वमोदनं प्राशी३ स्त्वामोदना३ इति ॥ २७ ॥

भा०—(२६) (ब्रह्मवादिनः वदन्ति) ब्रह्म का विचार करने वाले ब्रह्म-ज्ञानी लोग इस प्रकार परस्पर प्रश्न करते हैं, हे पुरुष ! (पराञ्चम् ओदनं प्राशी:३) क्या तू अपनी आंखों से अदृश्य 'ओदन' का प्राशन करता है, या (प्रत्यञ्चा३म् इति) साक्षात् प्रत्यक्ष ओदन का प्राशन करता है। (२७) (त्वम् ओदनं प्राशी:३) क्या तू स्वयं 'ओदन' का भोग प्राशन करता है या (त्वाम् ओदनः३ इति) तुझको वह 'ओदन' तेरा प्राशन करता है ?

जीव का ब्रह्म को अपने भीतर लेना मानो ब्रह्म प्राशन है और तत्पश्चात् जीव जब ब्रह्म में तल्लीन होकर अपनी व्यक्ति को खो सा बैठता है तब मानो ब्रह्म ने जीव को खा लिया।

पराञ्चं चैनं प्राशीः प्राणास्त्वा हास्यन्तीत्येनमाह ॥ २८ ॥
प्रत्यञ्चं चैनं प्राशीरपानास्त्वा हास्यन्तीत्येनमाह ॥ २९ ॥

भा०—(२८) (एनं च पराञ्चं प्राशी:) हे पुरुष ! यदि तू इन 'ओदन' का परोक्ष में प्राशन करता है, तो विद्वान् (एनम् आह) इस भोक्ता के प्रति कहता है कि (त्वा प्राणः हास्यन्ति) तुझे प्राण छोड़ देंगे। (२९) (प्रत्यक्षं च एनं प्राशी:) और यदि उसका साक्षात् रूप में प्राशन करता है तो (एनम् आह) विद्वान् उस भोक्ता के प्रति कहा करता है कि (अपानाः त्वा हास्यन्ति इति) तुझ साक्षात् ओदन के भोक्ता को अपान परित्याग कर देंगे।

अर्थात् परोक्ष रूप में या प्रत्यक्षरूप में ब्रह्म का ज्ञान मोक्ष का साधन नहीं। इसमें ज्ञाता का व्यक्तित्व बना ही रहता है। ऐसी परिस्थिति में बार २ प्राप्त करना और उनसे बार २ वियुक्त होना रूपी जन्म-मरण बना ही रहता है।

नैवाहमोदनं न मामोदनः ॥ ३० ॥
ओदन एवौदनं प्राशीत् ॥ ३१ ॥ ( ८ )

भा०—(३०) (नैव अहम् ओदनम्, न माम् ओदनः) इस मन्त्र में उत्तर दिया गया है न मैं ओदन का प्राशन करता हूँ और न ओदन मेरा प्राशन करता है। (३१) तत्व यह है कि ( ओदनः एव ओदनं प्राशीत् ) ओदन ही ओदन का प्राशन करता है। अर्थात् आत्मारूप देहस्थ प्रजापति ही स्वयं ओदन बनकर विराट् प्रजापति का आनन्द प्राप्त करता है।

भोक्तृभोक्तव्यप्रपञ्चात्मक ओदन इति सायणः।

## [ ३ (२) ] ब्रह्मोदन के उपभोग का प्रकार

अथर्वा ऋषिः ॥ मन्त्रोक्तो ब्रह्मौदनो देवता ॥ छन्दः—३२,३८,४१ एतासां (प्र०), ३१—३९ एतासां (स०) साम्नीत्रिष्टुभः, ३२, ४१, ४२, ४८ आसां (द्वि०) ३२—३९ आसां (तृ०) ३३,३४,४४—४८ आसां (पं०) एकपदा आसुरी गायत्री, ३२, ४१, ४३ ४७ आसां ( च० ) दैवी जगती, ३८, ४४, ४६ ( द्वि० ) ३२, ३५—४३, ४९ आसां (पं०) आसुरी अनुष्टुभः, ३२—४०, आसां (पं०) साम्न्यनुष्टुभः ३३—४९ आसां ( प्र० ) आर्च्य अनुष्टुभः, ३७ ( प्र० ) साम्नी पंक्तिः ३३, ३६, ४०, ४७, ४८ आसां ( द्वि० ) आसुरीजगती ३४, ३७, ४१, ४३, ४५ आसां ( द्वि० ) आसुरी पंक्तयः, ३४ (च०) आसुरी त्रिष्टुप्, ४५, ४६, ४८ आसां (च०) याजुष्योगायत्र्यः, ३६ ४०, ३७ आसां ( च० ) दैवीपंक्तयः, ३८, ३९ एतयोः ( च० ) प्राजापत्यागायत्र्यौ ३९ (द्वि०) आसुरी उष्णिक्, ४२, ४५, ४९ आसां ( च० ) दैवी त्रिष्टुभः, ४९ ( द्वि० ) एकापदा भुरिक् साम्नीबृहती। अष्टादशर्चं द्वितीयं पर्यायसूक्तम् ॥

ततश्चैनमन्येन शीर्ष्णा प्राशीर्येन चैतं पूर्व ऋषयः प्राश्नन्।

ज्येष्ठतस्ते प्रजा मरिष्यतीत्येनमाह ।
तं वा अहं नार्वाञ्चं न पराञ्चं न प्रत्यञ्चम् ।
बृहस्पतिना शीर्ष्णा तेनैनं प्राशिषं तेनैनमजीगमम् ।
एष वा ओदनः सर्वाङ्गः सर्वपरुः सर्वतनूः ।
सर्वाङ्ग एव सर्वपरुः सर्वतनूः सं भवति य एवं वेद ॥ ३२ ॥

भा०—विद्वान् पुरुष जिज्ञासु को उपदेश करे कि हे पुरुष ! (येन च) जिस (शीर्ष्णा) शिर से ( पूर्वे ऋषयः एतं प्राश्नन् ) पूर्व मन्त्रद्रष्टा ऋषि लोग इसका प्राशन करते रहे (ततः च अन्येन) उससे दूसरे (शीर्ष्णा) शिर से यदि (प्राशीः) तू प्राशन करता है तो (ते प्रजा) तेरी सन्तति (ज्येष्ठतः मरिष्यति) ज्येष्ठ क्रम से मरेगी, प्रथम जेठा, फिर उससे छोटा फिर उससे छोटा इस प्रकार तेरी सन्तान मर जायगी, (इति एनम् आह) इस प्रकार ब्रह्मौदन का तत्वज्ञानी विद्वान् दूसरे पुरुषों को उपदेश करे। तो फिर ( अहम् ) मैंने (न अर्वाञ्चं, न पराञ्चं) न नीचे के, न पराङ्मुख अर्थात् परली तरफ के और ( न प्रत्यञ्चम् ) न अपनी तरफ के ओदन का मैंने प्राशन किया है। अर्थात् उसके एकाङ्गी रूप का मैंने प्राशन नहीं किया। प्रत्युत (बृहस्पतिना शीर्ष्णा) बृहस्पति रूप शिर से इस ओदन का मैंने प्राशन किया है। ( तेन एनं प्राशिषम् ) उस शिर से ही इसका मैंने प्राशन किया है, ( तेन एनम् अजीगमम् ) उसी शिर से इसको मैंने प्राप्त किया है। (एष वा ओदनः) यह ओदन प्राशन के बाद भी समस्त अङ्गों वाला बना रहता है, (सर्वपरुः) सब पोरुओं वाला बना रहता है, (सर्व-तनुः) समस्त शरीर वाला बना रहता है। (य एवं वेद) जो इस रहस्य को जानता है वह स्वयं भी (सर्वाङ्ग सर्वपरुः सर्वतनुः सम्भवति) सर्वाङ्ग सब पोरुओं वाला, तथा शरीर की सब शक्तियों वाला वाला बना रहता है।

ततश्चैनमन्याभ्यां श्रोत्राभ्यां प्राशीर्याभ्यां चैतं पूर्व ऋषयः प्राश्नन्।
बधिरो भविष्यसीत्येनमाह। तं वा०। द्यावापृथिवीभ्यां श्रोत्राभ्याम्
ताभ्यामेनं प्राशिषं ताभ्यामेनमजीगमम्। एष वा०।०॥ ३३॥

भा०—(एनम् आह) विद्वान् पुरुष जिज्ञासु को कहे कि (याभ्यां चैतं पूर्वे ऋषयः प्राश्नन्) जिन कानों से पूर्व के ऋषियों ने इस 'ओदन' का प्राशन किया (ततः च अन्याभ्याम् श्रोत्राभ्यां एनं प्राशीः) यदि उनसे दूसरे कानों से तू प्राशन करेगा तो (बधिरः भविष्यसि) तू बहरा हो जायगा मानो कि ब्रह्म के श्रवण करने की तुझमें शक्ति नहीं। इस दृष्टि में तु निपट बहरा ही है। (तं वा अहं० इत्यादि) तो फिर मैंने न नीचे के, न परली तरफ के, न अपनी तरफ के ओदन का मैंने प्राशन किया है, उपभोग किया है। प्रत्युत् (द्यावापृथिवीभ्यां श्रोत्राभ्याम्) द्यौ और पृथिवी इन दोनों श्रोत्रों से उसका प्राशन किया है। (ताभ्याम् एनं प्राशिषम्) उन दोनों से उसका प्राशन किया है, (ताभ्याम् एनम् अजीगमम्) उन दोनों के द्वारा इसको मैंने प्राप्त किया है। (एष वा ओदनः सर्वाङ्गः सर्व-परुः ० इत्यादि) यह ओदन सब अंगों वाला, सब पोरुओं वाला, समस्त शरीर वाला बना रहता है। जो यह तत्व जान लेता है वह सर्वाङ्ग, सब पोरुओं से युक्त और सम्पूर्ण शरीर में हृष्ट-पुष्ट रहता है।

ततश्चैनमन्याभ्यामक्षीभ्यां प्राशीर्याभ्यां चैतं पूर्व ऋषयः प्राश्नन्। अन्धो भविष्यसीत्येनमाह। तं वा०।सूर्याचन्द्रमसाभ्यामक्षीभ्याम्। ताभ्यामेनं०। ०॥ ३४॥

भा०—(याभ्याम् च एतं पूर्वे ऋषयः प्राश्नन्, ततः अन्याभ्याम् च एनं अक्षीभ्याम् प्राशीः, अन्धः भविष्यसि इति एनम् आह) विद्वान् पुरुष जिज्ञासु को उपदेश करे कि जिन आंखों से पूर्व के ऋषियों ने इसका प्राशन किया उनसे अतिरिक्त दूसरी आंखों से हे पुरुष! यदि तू प्राशन करेगा तो अन्धा हो जायगा। (अहं तं वा न अर्वाञ्चं०) तो फिर मैंने.... पूर्ववत्। (सूर्याचन्द्रमसाभ्याम् अक्षीभ्याम् ताभ्याम् एनं प्राशिषम् ताभ्या-मेनम् अजीगमम्) सूर्य और चन्द्रमा इन दो आंखों से उस ओदन का प्राशन किया है और उन दोनों से उसको प्राप्त किया है। (एष वा०) यह ओदन....इत्यादि पूर्ववत्।

ततश्चैनमन्येन मुखेन प्राशीर्येन चैतं पूर्व ऋषयः प्राश्नन्।
मुखतस्ते प्रजा मरिष्यतीत्येनमाह। तं वा०। ब्रह्मणा मुखेन।
तेनैनं प्राशिषं तेनैनमजीगमम्। एष वा०। ०॥ ३५॥

भा०—(एनम् आह। येन च एतं पूर्वे ऋषयः प्राश्नन् ततः च एनम् अन्येन मुखेन प्राशीः मुखतः ते प्रजा मरिष्यति इति) गुरु जिज्ञासु को उपदेश करे कि जिस मुख से इस ओदन का पूर्व काल के ऋषि प्राशन करते थे उससे अतिरिक्त मुख से यदि तू प्राशन करेगा तो तेरी प्रजा मुख से मरेगी। (तं वा०) तो फिर मैंने....इत्यादि पूर्ववत्। (ब्रह्मणा मुखेन तेन एनं प्राशिषं तेन एनम् अजीगमम्) ब्रह्म रूप मुख से उस ओदन का प्राशन किया है और उससे ही उसको प्राप्त किया है। (एष वा०) यह ओदन....इत्यादि पूर्ववत्।

ततश्चैनमन्यया जिह्वया प्राशीर्यया चैतं पूर्व ऋषयः प्राश्नन्।
जिह्वा ते मरिष्यतीत्येनमाह। तं वा०। अग्नेर्जिह्वया।
तयैनं प्राशिषं तयैनमजीगमम्। एष वा०। ०॥ ३६॥

भा०—(एनम् आह। एतं यया पूर्वे ऋषयः प्राशन् तत अन्यया जिह्वया एनं प्राशीः जिह्वा ते मरिष्यति इति) गुरु जिज्ञासु को उपदेश करे कि जिस जिह्वा से इस ओदन का पूर्व काल के ऋषियों ने प्राशन किया उससे अतिरिक्त जिह्वा से यदि तू प्राशन करेगा तो तेरी जिह्वा मरेगी। (तं वा०) तो फिर मैंने इत्यादि पूर्ववत्। (अग्नेः जिह्वया तया एनं प्राशिषम् तया एनम् अजीगमम्) अग्नि की जिह्वा से इस ओदन का प्राशन किया है। उससे ही इस ओदन को प्राप्त किया है। (एषः वा०) यह ओदन....इत्यादि पूर्ववत्।

ततश्चैनमन्यैर्दन्तैः प्राशीर्यैश्चैतं पूर्व ऋषयः प्राश्नन्।
दन्तास्ते शत्स्यन्तीत्येनमाह। तं वा०। ऋतुभिर्दन्तैः।
तैरेनं प्राशिषं तैरेनमजीगमम्। एष वा०। ०॥ ३७॥

भा०—(एनम् आह । यैः च एनं पूर्वे ऋषयः प्राश्नन् , ततः च एनम् अन्यैः दन्तैः प्राशीः दन्ता ते शत्स्यन्ति इति) गुरु जिज्ञासु को उपदेश करे कि जिन दांतों से पूर्व ऋषियों ने उस ओदन का प्राशन किया यदि तू उनसे अतिरिक्त दूसरे दांतों से प्राशन करता है तो तेरे दांत झड़ जावेंगे। (तं वा०) तो फिर मैंने इत्यादि....पूर्ववत् । पूर्व ऋषियों ने इसका (ऋतुभिः दन्तैः) ऋतु रूप दांतों से प्राशन किया है। ( तैः एनं प्राशिषम् ) उनसे ही मैंने प्राशन किया है और ( तैः एनम् अजीगमम् ) और उन ही से इसको मैंने प्राप्त किया है। (एष वा०) यह ओदन इत्यादि...पूर्ववत् ।

ततश्चैनमन्यैः प्राणापानैः प्राशीर्यैश्चैतं पूर्व ऋषयः प्राश्नन् ।
प्राणापानास्त्वा हास्यन्तीत्येनमाह । तं वा० ।
सप्तर्षिभिः प्राणापानैः । तैरेनं० । ० ॥ ३८ ॥

भा०—(एनम् आह । यैः च एतं पूर्व ऋषयः प्राश्नन् , ततः च एनम् अन्यैः प्राणपानैः प्राशीः प्राणापानाः त्वा हास्यन्ति इति) गुरु जिज्ञासु को उपदेश करता है कि जिन प्राणों और अपानों से पूर्व ऋषियों ने इसका प्राशन किया यदि तू उनसे अतिरिक्त दूसरे प्राणों और अपानों से प्राशन करता है तो प्राण और अपान तुझको छोड़ देंगे। (तं वा०) तो फिर मैंने....पूर्ववत् । पूर्व ऋषियों ने (सप्तर्षिभिः प्राणपानैः) सप्त ऋषि अर्थात् सात शीर्षगत प्राणों और अपानों द्वारा उसका प्राशन किया है (तैः एनं प्राशिषम् ) उनसे ही मैंने प्राशन किया है। ( तैः ऐनम् अजीगमम् ) उनसे ही इसको प्राप्त किया है। (एष वा०) यह ओदन....इत्यादि पूर्ववत् ।

ततश्चैनमन्येन व्यचसा प्राशीर्येन चैतं पूर्व ऋषयः प्राश्नन् ।
राजयक्ष्मस्त्वा हनिष्यतीत्येनमाह । तं वा०।अन्तरिक्षेण व्यचसा ।
तेनैनं प्राशिषं तेनैनमजीगमम् । एष वा० । ० ॥ ३९ ॥

भा०—(एनम् आह) गुरु जिज्ञासु को उपदेश करता है (येन च एतं पूर्वे ऋषयः प्राश्नन् ) जिस अन्तराकाश रूपी विस्तार से पूर्व ऋषियों

ने इस ओदन का प्राशन किया (ततः च एनम् अन्येन व्यचसा प्राशीः) यदि तू उससे अतिरिक्त दूसरे मध्य भाग से प्राशन करेगा तो (राजयक्ष्मा त्वा हनिष्यति इति) राजयक्ष्मा तुझे मारेगा। (तं वा०) तो फिर मैंने.... इत्यादि पूर्ववत्। पूर्व ऋषियों ने अन्तरिक्ष रूप विस्तार से प्राशन किया। मैंने भी (तेन एनं प्राशिषम्) उससे ही प्राशन किया है। (तेन एनम् अजीगमम्) उससे ही इसको प्राप्त किया है। (एष वा०) यह ओदन.... इत्यादि पूर्ववत्।

ततश्चैनमन्येन पृष्ठेन प्राशीर्येन चैतं पूर्व ऋषयः प्राश्नन्।
विद्युत् त्वा हनिष्यतीत्येनमाह। तं वा०। दिवा पृष्ठेन।
तेनैनं०।०।० ॥ ४० ॥

भा०—(एनम् आह) गुरु जिज्ञासु को उपदेश करता है कि (येन च एतं पूर्वे ऋषयः प्राश्नन्) जिस पृष्ठ भाग से पूर्व ऋषियों ने इस ओदन का प्राशन किया (ततः च एनम् अन्येन पृष्ठेन प्राशीः) यदि तू उसके सिवाय दूसरे पीठ भाग से भोग करेगा तो (विद्युत् त्वा हनिष्यति इति) बिजुली तुझे मार जायगी। (तं वा०) तो फिर मैंने....इत्यादि पूर्ववत्। पूर्व ऋषियों ने इसका (दिवा पृष्ठेन) द्यौ रूप पीठ से प्राशन किया। (तेन एनं प्राशिषं०) मैंने भी उससे प्राशन किया है। उससे ही इसको प्राप्त किया है। (एष वा०) यह ओदन....इत्यादि पूर्ववत्।

ततश्चैनमन्येनोरसा प्राशीर्येन चैतं पूर्व ऋषयः प्राश्नन्।
कृष्या न रात्स्यसीत्येनमाह। तं वा०। पृथिव्योरसा।
तेनैनं०।०।०।०॥ ४१ ॥

भा०—(एनम् आह। येन चैतं० ततः च एनम् अन्येन उरसा प्राशीः कृष्या न रात्स्यसि इति) गुरु जिज्ञासु को उपदेश करता है कि जिस उरःस्थल से पूर्व ऋषियों ने उसका प्राशन किया यदि तू उसके सिवाय दूसरे वक्षःस्थल से प्राशन करेगा तो खेती के अन्न से समृद्ध न होगा।

(त वा०) तो फिर मैंने....इत्यादि पूर्ववत् । ऋषियों ने (पृथिव्या उरसा) पृथिवी रूप उरःस्थल से इस ओदन का प्राशन किया है । (तेन एनं०) तो फिर मैंने....इत्यादि पूर्ववत् । (एष वा०) यह ओदन....इत्यादि पूर्ववत् ।

ततश्चैनमन्येनोदरेण प्राशीर्येन चैतं पूर्व ऋषयः प्राश्नन् ।
उदरदारस्त्वा हनिष्यतीत्येनमाह । तं वा० । सत्येनोदरेण ।
तेनैनं० । ० । ० ॥ ४२ ॥

भा०—(एनम् आह) गुरु जिज्ञासु को उपदेश करता है कि (येन चैतं०) जिस उदर भाग से ऋषियों ने इस ओदन का प्राशन किया है । (ततः च एनम् अन्येन उदरेण प्राशीः) यदि तू उसके सिवाय दूसरे उदर भाग से प्राशन करेगा तो (उदरदारः त्वा हनिष्यति इति) उदरदार = अतिसार वा उदर्द नामक रोग तुझे मार देगा । (तं वा०) तो फिर मैंने.... इत्यादि पूर्ववत् । ऋषियों ने (सत्येन उदरेण) सत्य रूप उदर से इसका प्राशन किया था । (तेन एनं प्रा०) तो फिर मैंने....इत्यादि पूर्ववत् ।

ततश्चैनमन्येन वस्तिना प्राशीर्येन चैतं पूर्व ऋषयः प्राश्नन् ।
अप्सु मरिष्यसीत्येनमाह । तं वा० । समुद्रेण वस्तिना ।
तेनैनं० । ० । ० ॥ ४३ ॥

भा०—(एनम् आह) गुरु जिज्ञासु को उपदेश करता है कि (येन च एतं) जिस वस्ति से पूर्व ऋषियों ने इस ओदन का प्राशन किया (ततः च एनम् अन्येन वस्तिना प्राशीः) यदि उसके अतिरिक्त दूसरे वस्ति से प्राशन करेगा तो तू (अप्सु मरिष्यसि) जलों में मरेगा । (तं वा०) तो फिर मैंने....इत्यादि पूर्ववत् । (समुद्रेण वस्तिना) ऋषियों ने उसका समुद्र रूप वस्ति से प्राशन किया (तेन एनं०) तो फिर मैंने....इत्यादि पूर्ववत् ।

ततश्चैनमन्याभ्यामूरुभ्यां प्राशीर्याभ्यां चैतं पूर्व ऋषयः प्राश्नन् ।
ऊरू ते मरिष्यत इत्येनमाह । तं वा० । मित्रावरुणयोरूरुभ्याम् ।
ताभ्यामेनं प्राशिषं ताभ्यामेनमजीगमम् । एष वा० । ० ॥ ४४ ॥

भा०—(एनम् आह) गुरु जिज्ञासु को उपदेश करता है कि (याभ्यां च एनं०) जिन जांघों से पूर्व ऋषियों ने इसका प्राशन किया (ततः च एनं अन्याभ्यां ऊरूभ्यां प्राशीः) यदि उसके अतिरिक्त जंघाओं से तू प्राशन करेगा तो (ऊरू मरिष्यतः इति) तेरी जांघें मारी जाएंगी। (तं वा०) तो फिर मैंने....इत्यादि पूर्ववत्। ( मित्रावरुणयोः ऊरूभ्याम् ) मित्र और वरुण की बनी जाघों से पूर्व ऋषियों ने प्राशन किया था। (ताभ्याम् एनं प्राशिषं ताभ्याम् एनं अजीगमम् ) उन दोनों से मैंने उसका प्राशन किया है और उन दोनों से उसको प्राप्त किया है। (एष वा०) यह ओदन.... इत्यादि पूर्ववत्।

ततश्चैनमन्याभ्यामष्ठीवद्भ्यां प्राशीर्याभ्यां चैतं पूर्व ऋषयः प्राश्नन्। स्रामो भविष्यसीत्येनमाह। तं वा०। त्वष्टुरष्ठीवद्भ्याम्। ताभ्यामेनं०।०।०॥ ४५॥

भा०—(एनं आह) गुरु जिज्ञासु को उपदेश करता है कि (याभ्यां च एतं०) जिन जानुओं से पूर्व ऋषियों ने इस ओदन का प्राशन किया है (ततः च एनं अन्याभ्याम् अष्ठीवद्भ्याम् प्राशीः) यदि इस ओदन का तू उनसे दूसरे जानुओं से प्राशन करेगा तो (स्रामः भविष्यसि इति) लंगड़ा हो जायगा। (तं वा०) तो फिर मैंने... इत्यादि पूर्ववत्। (त्वष्टुः अष्ठीवद्भ्याम् ) पूर्व ऋषियों ने त्वष्टा के बने जानुओं से ओदन का प्राशन किया था। (ताभ्यामेनं०) उन दोनों से मैंने....इत्यादि पूर्ववत्। (एव वा० इत्यादि) यह ओदन....पूर्ववत्।

ततश्चैनमन्याभ्यां पादाभ्यां प्राशीर्याभ्यां चैतं पूर्व ऋषयः प्राश्नन्। बहुचारी भविष्यसीत्येनमाह। तं वा०। अश्विनोः पादाभ्याम्। ताभ्यामेनं०।०।०॥ ४६॥

भा०—(एनं आह) गुरु जिज्ञासु को उपदेश करता है कि (याभ्यां चैतं) जिन पैरों से पूर्व ऋषियों ने ओदन का प्राशन किया (ततः च एनम्

अन्याभ्यां पादाभ्यां प्राशीः) यदि उनके सिवाय दूसरे पैरों से तू प्राशन करेगा तो (बहुचारी भविष्यसि इति) बहुचारी होगा, तुझे पैरों से बहुत चलना पड़ेगा। (तं वा०) तो फिर मैंने ...इत्यादि पूर्ववत्। (अश्विनोः पादाभ्याम्) पूर्व ऋषियों ने अश्वियों के बने चरणों से उस ओदन का प्राशन किया था। (ताभ्याम् एनं०) उन दोनों से मैंने....इत्यादि पूर्ववत्। (एष वा०) यह ओदन...इत्यादि पूर्ववत्।

ततश्चैनमन्याभ्यां प्रपदाभ्यां प्राशीर्याभ्यां चैतं पूर्व ऋषयः प्राश्नन्। सर्पस्त्वा हनिष्यतीत्येनमाह। तं वा०। सवितुः प्रपदाभ्याम्। ताभ्यामेनं०।०।० ॥ ४७ ॥

भा०—(एनम् आह) गुरु जिज्ञासु को उपदेश करता है कि (याभ्यां चैतं०) जिन पंजों से पूर्व ऋषियों ने इस ओदन का प्राशन किया था यदि तू (ततः च एनम् अन्याभ्यां प्रपदाभ्यां प्राशीः) उनसे अतिरिक्त दूसरे पंजों से प्राशन करेगा तो (सर्पः त्वा हनिष्यति इति) सांप तुझे मार देगा। (तं वा०) तो फिर मैंने....इत्यादि पूर्ववत्। (सवितुः प्रपदाभ्याम्) पूर्व ऋषियों ने सविता के बने पंजों से ओदन का प्राशन किया था (ताभ्याम् एनम्० एष वा०) उनसे मैंने....इत्यादि पूर्ववत्।

ततश्चैनमन्याभ्यां हस्ताभ्यां प्राशीर्याभ्यां चैतं पूर्व ऋषयः प्राश्नन्। ब्राह्मणं हनिष्यसीत्येनमाह। तं वा०। ऋतस्य हस्ताभ्याम्। ताभ्यामेनं०।०।० ॥ ४८ ॥

भा०—(एनम् आह) गुरु जिज्ञासु को उपदेश करता है कि (याभ्याम् च एतं०) जिन हाथों से पूर्व ऋषियों ने इस ओदन का प्राशन किया था ततः च एनम् अन्याभ्यां हस्ताभ्यां प्राशीः) यदि तू उनसे दूसरे हाथों से प्राशन करेगा तो तू (ब्राह्मणं हनिष्यसि) ब्राह्मण का घात करेगा। ब्रह्महत्या का भागी होगा। (तं वा० इत्यदि) तो फिर मैंने...पूर्ववत्। (ऋतस्य हस्ताभ्याम्) ऋत = सत्य परम तप व धर्म के हाथों से ऋषियों ने उसका प्राशन किया। (ताभ्याम् एनम् एष वा०) उनसे मैंने....इत्यादि पूर्ववत्।

